

दूसरा भाग.

# आचाररत्नाकर.

युग प्रधानजी श्री १०८ श्री श्री श्री श्री

लक्ष्मी प्रधानजी गणिः

( संगृहीत मुख्य )

पंडित मोहनलाल मुनिना

[illegible]

( मुद्रितं )

---

॥ॐ॥ कलकत्ता ॥ मुंबई, ॥ॐ॥

तत्वदीपक मोहनमंडली सहायेन प्रकाशितं

॥ॐ॥ मुंबई. जैनपाठशाला ॥ॐ॥

सं। १९४९ इ। स। १८९२

मुंबई इंडियन प्रींटिंग प्रेस.

॥ ॐ ॥ प्रशस्ति ॥ ॐ ॥

॥ ॐ ॥ श्री महावीर जिनेंद्र तीर्थ तिलकः सद्भूत संपन्निधिः । संजज्ञे सुगुरुः सुधर्म गणभृत्तस्यान्वये सर्वतः । पुण्ये चांद्रकुलेऽन्ववंतु सुविहिते पक्षे सदाचारवान् । सेव्यः शोभन धीमतां सुमति मानुद्द्योतनः सूरिराट् ॥ १ ॥ आसी त्तत्पद पंकजैक मधुकृत् श्री वर्द्धमानाभिधः । सूरिस्तस्य जिनेश्वराख्य गणभृज्जातो विनेयोत्तमः । यः प्रापत् नभ सिद्धि पंक्ति सरदिः ( १०८० ) श्री पत्तने वादिनो जित्वा सद्बिरुदं कृती खरतरे त्याख्यं नृपादे मुखात् ॥ २ ॥

॥ ॐ ॥ गच्छे चारुतरे बृहत्खरतरे श्री चंद्रसूरिश्वराः । राजंते मनुजेंद्रसेवित पदाः शास्त्रार्थ वागीश्वराः । स्तत्पादाब्ज पराग पान मधुपा लक्ष्मीप्रधानावराः । सच्छीलादि गुणैर्युता सुगुरवः संतीह सद्धीवराः ॥ १ ॥ ॐ ॥ ॥ ॐ ॥

॥ ॐ ॥ तेषां विनयेन सुमोहनेन । संपूर्ण आचार विचार गर्भ्भा संकीर्त्तितेयं खलु बाल शिक्षा । सिद्धांत सारार्थ विदांमुदेवै ॥ १ ॥






॥※॥ संख्या ॥ ※ ॥ प्रकरण ॥ ※ ॥ ॥※॥ पत्रांक ॥※॥



॥※॥ इति आचाररत्नाकर दीपिका ॥※॥

## ॥ ※ ॥ अथ आचाररत्नाकर १६ संस्कार विधि ॥ ※ ॥

( तथा ) कोई जैन आचार ( कोई ) अन्य मत आचार करनेसें, नहिं जैन, नहिं विष्णुं, आस्थाविगर एककेई फलकों प्राप्त नहिं होते हैं ( क्युं कि ) जैनसिद्धांतोंका सार यहीहै, और असल जैनीकी श्रद्धा ऐसी होतीहै ( कि ) अपना जैनधर्मी देव, गुरु, धर्मकोंही वंदन पूजन करना (परंतु) अन्यमती कुदेव, कुगुरु, कुधर्मकों, वंदन पूजन न करना ( फेर ) दिलकी आस्थाविगर जन्म विवाहादि संसारी मंगलीक कामोंमें, अपना धर्ममुजब आचार छोडके, अन्यधर्ममुजब आचार करना ( कैसें ) शुभ फल दायक हो सकेगा ॥ ( जैसें ) दो देशके दो राजाहै । एक धर्मराजा । एक अधर्मराजा ॥ (जिसमें) जो प्रजा धर्मराजाकों मानते हैं (सो ) जहांतक धर्मराजाकी आग्यामुजब संपूर्ण काम करते रहेंगे (तहां तक ) संपूर्ण शुभ फलकों प्राप्त हुवेंगे ( इसी हेतुसें ) वर्त्तमानमें प्राय बहुतसे जैन लोक, धर्मसें, धनसें, परिवारसें, विद्यासें, आचारसें, हीन होते जाते हैं ( इस उपरांत ) अन्य मतवाले मिथ्यात्वी लोक, बहुत जैनधर्मकी हांसी करते है ( और ) अनेक तरहके विकल्प करते हैं ( कोई कहते है ) जैनधर्मवाले शुद्रके समान होते है। इनके कोई धर्मसंबंधी आचार नहीं है। कहते तो है (कि) हम जैन हैं ( और ) आचार कोई जैनका करतेहै, कोई अन्यमतका करतेहै( इससें ) एककी गिणतीमें नहिं आते है (और) जन्मसें मरणपर्यंत आचारका जैनमें कोई ग्रंथभी मालुम न पडता है (इत्यादि) अनेक तरहके विकल्प करनें लगगए हैं ( इससें ) अहो सर्व जैन बांधवो ॥ आप समें गछ मतका, कदाग्रह छोडके, एकेकसें द्वेष, निंदा छोडके, एक्यतापणो धारण करो ( तथा ) कोई प्रकार जैनधर्मकी उन्नति करो ॥ बडे बडे सर्व ठिकाणें, बडी २ सभा भेली करके, बडे बडे विद्वज्जनोंकी संमत्ति लेके, पक्षपात रहित, आपसमें विचार करके, कितनेक प्रकारके ऐसे नियम बांधो ( जिससें ) जैन लोकोंकी स्थितिका सुधारा हुवै ॥ ( और ) अन्यमतका आचार छोडके, अपना धर्ममुजब आचार करे ( और ) जैनविद्याकी वृद्धी हुवै (इस कालमें) जैनविद्याकी बहुतसी हानी हो रही है । सर्व मतवाले, अपना धर्मकी विद्या प्रथम सीखते हैं ( पीछे ) सर्व कला सीखते है ( और ) आजके जैनलोक, अपना लडकांको, प्रथमसेंही अन्यमतके

गुरुवोंकेपासे, अन्यधर्म आश्रित कला सिखातेहै । जिससें दोपैसा कमाकर लावे (परंतु) अनंतभवोंमें प्राप्त होना दुर्लभ, ऐसा मनुष्यपणा पायके, आत्माकों अक्षयसुख मिले, ऐसा जैनधर्मकों नहिं सिखाते है ( और ) अपना धर्म जाणेविगर, प्रथमसेंही अन्यधर्मकी कला सिखानेसें, बहुतसे जैन धर्माचारसें भ्रष्ट हो जाते है ( और ) हाथमें चिंतामण रत्न आया हुवा गमायके, फेर दलद्रीकेमुजब, नरक निगोदादिक गतिमें, अनंतभव परिभ्रमण करते है (इससें) अहो जैन भाइयो, अनेक कामोंमें, हजारों रुपिया वे अर्थ लगा देते हो । सो कोमके विद्यावृद्धीके काममें लगावो ( और ) जैन आचारके, नीतिके, जोतिषके, जो जैनशास्त्र विच्छेद होते जाते है ( उसकों ) लिखायके प्रशिद्ध करो ( क्युं कि ) बहुतसे जैन आचार, नीतिके ग्रंथ, विच्छेद होगए है (इससें) जो ग्रंथ मिलसक्ते है उनोंको तो प्रशिद्ध करो । नहिंतो यहभी विच्छेद हो जायगा ( और ) जो कोई सर्वोपयोगी ग्रंथ अपनी उमेदसें महनत करके प्रशिद्ध करे ( वा ) प्रशिद्ध किया चाहै, उसकों संघ मिलके मदत देवो (और) साधु, श्रावक, गंध्रप, भोजक, महात्मा, इनमें जो कोई, विद्या पढनें, पढानेंमें उमेदवान् होय, अछा वुद्धीवान् होय । उनको वनें जहांतक सारी मदत देवो (जो कोई) धर्म उन्नतिका काम करै, उसकों संघ मिलके मान देवो । मदत करो । ( इत्यादि प्रकारसें ) कोईप्रकार जैन लोकोंकी स्थितिका सुधारा करो ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ अहो देवानुप्रियो, में कुछ ऐसा पंडित नहिं हुं, और संघकी मदत विगर, विशेष खरच करके, पाठशाला पुस्तक प्रगट करनेंमें शक्तिमान् नहिं हुं ( तथापि ) में मेरी अल्पमति, अल्प शक्ति प्रमाणें धर्मका तत्व जो ज्ञान, जिसकों उद्दीपन करनेंवाले, कितनेक साधु श्रावकोंका, दिलमें आश्रय विचारके, आज पांच वरष आसरे हुवा. ग्यान उद्दीपन करनेंको; तत्वदीपक मोहन मंडली, स्थापन करी है ॥ इसका मुख्य नियम यही है ( कि ) जैन पाठशाला स्थापन करके विद्याकी वृद्धी करना ( और ) सर्वोपयोगी जैन पुस्तक छपायके प्रगट करना । ( इससें ) कलकत्ता, मुंवईमें, जैनपाठशाला स्थापन करी है ॥ ए पाठशालामें ऐसा नियम रक्खा है (कि) सवेर, सांझे, जो अपना धर्मकृत्य

शीखनेकों आवे, उनकों कुछभी मासिक पगार लिये विगर, शिखाते रहना ( और ) देश परदेशके, सर्व साधु श्रावकोंके बारैमाश उपयोगमें आवे (ऐसा) संपूर्ण धर्मकृत्योंका संग्रह करके ज्ञानवृद्धीके अर्थ रत्नसागर प्रथम भाग छपायके प्रसिद्ध किया है । ( और ) अभी रत्नसागरका दूसरा भागमें, आचाररत्नाकर नामें ग्रंथका, दो प्रकाश हिंदीभाषामें छपाय के प्रसिद्ध किया है ॥ इसका प्रथमप्रकाशमें जैनलोकका जन्मसें मरण पर्यंत कुल आचारविधिका संग्रह किया है ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( और दूशरा प्रकाशमें ) जैनइतिहास छपाया है ( इस वास्ते ) सर्व जैनके यह दोनुं पुस्तक उपयोगी है । जिसकों जैनधर्मका संपूर्ण आचार ( तथा ) संपूर्ण जिन धर्मका स्वरूप, संखेपमें जाणनेंकी इच्छा होय ( तथा ) खरतर गच्छ तपगच्छादिकका, बारै मास उपियोगमें आवै, ऐसा धर्मकृत्य करना, करावना होय, शीखना, शिखावना, होय (तो ) अवश्य, रत्नसागर प्रथम भाग ( तथा ) रत्नसागर दूसरा भागकी एकेक पुस्तक लेके अपनें पास रक्खो, जो धर्मरागी ( तथा ) सर्व विद्या जाण नेंकी इच्छावाले सुज्ञ पुरुष एकेक पुस्तक लेके ( तथा ) साधू, वा साधर्मी भाइयोंकों ज्ञानवृद्धीनिमित्त देनें खातै, पांच पचीस पुस्तक लेकर पाठशालाकों मदत देवेंगे (तो) मेरा परिश्रम किया सफल होगा ( और ) उनकेभी एक पुस्तकसें, पचीस पुस्तकका काम सरैगा ॥ बारै मास उपगार होता रहैगा॥

॥ ※ ॥ ( अब ) संघसें बीनती करता हूं ( कि ) आचार दिनकर, विधि प्रपादि, आचार ग्रंथोंसें, कितनेक आचारका हिंदी भाषामें संग्रह करके, मैंनें यह, आचाररत्नाकर ग्रंथ बनाया है (इसमें) जो कोई आगम विरुद्ध मंदमतिपणासें ( वा ) छपेके दोषसें, ( वा ) भाषाके दोषसें ओछे, अधको, हीन अक्षर, लिखनेंमें आयो होय ( तो ) सर्व संघके सन्मुख, में मिच्छामि डुक्कडं देता हूं॥ ( और ) मेरी आशा है ( कि ) सुज्ञ विद्वज्जन पुरुष, श्रेणक राजाके तुल्य गुणग्राहीपणा धारन करके गुण ग्रहण करेंगे ( और ) उपगार निमत्त सर्व ठिकाणें एकेककों प्रेरणा करके पुस्तक प्रवर्त्तन करेंगे ( और ) बनें जिस मुजब विद्यावृद्धीके निमत्त पाठशालाकों मदत देवेंगे ॥ इत्यलंविस्तरेण ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥※॥ ॐ ह्रीं नमः ॥※॥

॥※॥ ॐ ह्रीं अ सि आ उ सा ॥※॥

॥※॥ ज्ञान दर्शन चारित्र तप पदेभ्यो नमः ॥※॥

॥※॥ ॐ ह्रीं श्रीँऽर्हं श्री गौतमस्वामिने नमः ॥※॥

॥※॥ ॐ ह्रीं श्रीं वद वद वाग्वादिनी वागेश्वर्यै नमः ॥※॥

॥※॥ श्रीसरस्वत्यैनमः ॥※॥

॥※॥ ॐ ह्रीं श्रीँऽर्हं श्री जिन कुशलसूरिभ्योनमः ॥※॥

॥※॥ अथ आचार रत्नाकर दीपिका लिख्यते ॥※॥

॥※॥ मंगलाचरण ॥※॥

तत्वज्ञान मयो लोके । यः आचारं प्रणीतवान् ॥
केनापि हेतुना तस्मै । नमः आद्याययोगिने ॥ १ ॥

॥ (व्याख्या) ॥ ग्रंथकारक प्रथम मंगलाचरण कर्त्तेहैं ॥ नमस्कारहुउ आद्ययोगीश्वरकुं, कैसाहै वो आद्य योगीश्वर, कि तत्वज्ञानमयहैं (अर्थात्) केवलज्ञान केवलदर्शनसें लोकां लोकके भावकुं जाणनें वालेहैं ऐसे आद्य योगीश्वर, श्रीआदिनाथ स्वामी। लोकके विषे (केनापि हेतुना) कोईभि कारणें, गृहिधर्म्म, यतिधर्म्म, लोकाचार रूप, आचारप्रतं कहतेभए, क्यूं कि लोकमध्ये सर्व कार्यकि सिद्धि आचारमैं चालने सैं हीज होती है, इसके लिये भगवान्‌ने प्रथम आचार वर्णनकरा (ऐसे प्रथम तीर्थंकर श्रीऋषभ देव, आदि योगीश्वरकुं मेरा नमस्कार हुउ) ॥ १ ॥

॥ आत्मांतर्ध्यान हेतो र्वा। कारुण्यादथ देहिनां ॥
॥ यः आचारं स्वयं चक्रे । तंवंदे ऽर्हंतमादिमम् ॥ २ ॥

( व्याख्या ) ॥ श्री भगवान्‌ने आचार किस हेतुसें कहा है (सो अब हेतु लिखते हैं)—आत्माके अंतरध्यान उतन्न करनेके लियें (अर्थात्) सुध आचारमैं चलनेसैं आत्माका हृदयके वीचमैं ध्यान हो सकताहै, इस हेतुसें (अथवा) सब भूत प्राणिमात्रकी दयाकेलिये, श्रीभगवान् आप आचारकु धारण कराहैं ( ऐसे आदि तीर्थंकर श्रीऋषभदेव स्वामीकुं में नमस्कार कर्त्ताऊं ॥ २ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ तत्प्रसादा त्सुखालोक्ये । पथि तत्वो पयोगिनः ॥
॥ यो लोकाचार माचख्यौ । तस्मै सर्वात्मने नमः ॥ ३ ॥

( व्याख्या ) ॥ तिस आचारके प्रसादसें ( सुखालोक्य पथि) सुखे देखनें में आवे जो मोक्ष मार्ग, तिसमें चलनेंवाले जो तत्व उपयोगी पुरुष है, तिसके लिये भगवान् आचारकुं कहतेभए (तिस सर्वात्मा चिदानंद परमेश्वर कों मेरा नमस्कार हुवो. ) ॥ ३ ॥ ※ ॥ ॥※॥ ॥ ※ ॥

॥ अनादितत्व ज्ञातापि । स्वस्थ मोक्षप्रदो पिच ॥
॥ स्वयं चचाराचारं यो । नमस्तस्मै स्वयंभुवे ॥ ४ ॥

॥ (व्याख्या) ॥ भगवान् आप अनादिकाल तत्वके जाणकारहे, और स्वस्थ निश्चल चित्तके धरनेवाले हैं, और मोक्षके देनेवाले हैं ( तथापि ) भगवान् स्वयं आचारकुं आचरण कर्त्तेभए ( ऐसे स्वयंभु कहिइं स्वतः प्रतिबोध पामनेवाले भगवान्‌कुं मेरा नमस्कार हुउ ॥ ४ ॥ )

॥ यस्य श्रुतपरा वाणी । पूजनात् परमा श्रियः ॥
॥ तत्वालोकः परंध्याना । तस्यै अर्हद्गिरे नमः ॥ ५ ॥

—॥ ( व्याख्या ) ॥ जिस भगवानकी श्रुत सिद्धांतरूप वाणीके पूजनें सेती उत्कृष्टी लक्ष्मीकी प्राप्ति होती हैं ( और ) तिनहीज वाणीके ध्यानसें तत्व ज्ञानका देखना होताहै ( ऐसी तिस अर्हतवाणीकुं नमस्कार हुउ ) ॥ ५ ॥

॥ सर्वर्द्धयः शुभं ज्ञानं । कीर्त्ति र्यस्याः प्रसादतः ॥
॥ प्राप्यते क्षणमात्रेण । तामंबां प्रणमाम्यहं ॥ ६ ॥

॥ (व्याख्या)॥ जिस अर्हंतकी वाणीके प्रसादसेती सर्वऋद्धि, शुभज्ञान,

और कीर्त्ति, क्षणमात्रसैं ( अर्थात् ) तत्काल प्राप्ति होतीहैं (तिस अंबा मातारूप अर्हंतकी वाणीकुं मैं नित्यप्रति नमस्कार कर्त्ताऊं ॥ ६ ॥ )

॥ विद्वत्पर्षत्सु गर्जंति । मादृशा यत्प्रसादतः ।
॥ नमोस्तु गुरुपादेभ्य । स्तेभ्यःएव प्रतिक्षणं ॥ ७ ॥

॥ (व्याख्या) ॥ अब गुरुकुं नमस्कार कर्त्तेहै, जिस गुरुके चरणकमलकी कृपासैं, मेरे सरीखेभि मनुष्य, विद्वज्जनोंकी सभाके बीचमें गाज रयेहै, (तिस गुरुके चरणारविंदकुं क्षण २ प्रति मेरा नमस्कार हुवो) ॥ ७ ॥

॥ उपाय कोटिभि नैंव । प्राप्यं यत्तत्वमुत्तमं ।
॥ सुप्राप्यं यत्प्रसादात्त । तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ ८ ॥

॥ (व्याख्या) ॥ क्रोडों उपायसें जो उत्तम तत्व प्राप्ति नहि होता है, (सो तत्व) जिस गुरुप्रसादसें सुखपूर्वक प्राप्ति हो जाता हैं, (तिस श्री युक्त गुरुकुं मेरा नमस्कार हुवो) ॥ ८ ॥ ※ ॥ ॥※॥ ॥ ※ ॥

॥ सत्पज्ञानात्सुखालोक्यः । पंथा कैवल्यकारणं ॥
॥ तच्चाचारवतां नृणा । मुन्मीलति विशेषतः ॥ ९ ॥

॥ ( व्याख्या ) ॥ सत्यज्ञानसेंति सुखसुं देखनेमें आवै, ऐसो कैवल्य मुक्तिरोहेतु पंथामार्ग हैं । सो मार्ग आचारवान् पुरुषोंके विशेष करकें प्रगट होता हैं ॥ ९ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥※ ॥

॥ आगर्भवासात्ज्ञानात्मा । ऋषभःपरमःपुमान् ॥
॥ प्रविवेश यदाचारं । तत्सप्रामाण्यमंचति ॥ १० ॥

॥ ( व्याख्या ) ॥ गर्भावाससैं लेकें, ज्ञानवान् परमपुरुष श्रीऋषभदेव स्वामी, जिस आचारकुं स्थापित करते भए, तिससेंती यह आचार निश्चैसें प्रामाण्यभूत हैं, और पूजनें योग्य हैं ॥ १० ॥ ※ ॥ ॥※॥

॥ अब आचारकी विशेष प्रामाण्यता देखाते है ॥

( इस जगत्मैं ) के इक दर्शनमोहनीय करके मुर्खबुद्धिवाले, आर्हत १ सोगत २ वैशेषिक ३ नैयायिक ४ सांख्य ५ चार्वाक ६ ( इत्यादिक ) जो तत्व ज्ञानके परमार्थकुं न जाणनेंवाले, केवल नामानुसारी, अपनें हृदयसंहीज

कुयुक्तियां उपार्जन करके आचारकुं तिरस्कार कर्त्ते हे (एसे पुरुषोंका वचन सत्पुरुषोंकुं प्रमाण करना योग्य नही हैं) क्युं कि सर्व जगत्के परमार्थकुं जाणनेंवाले अरिहंत भगवान्ने पण गर्भाधानसें लेकें राज्याभिषेकपर्यंत संस्कारोंकुं आप धारण करे हैं (और तैसेंही) देशविरतिरूप गृहिधर्मके विषै सम्यक्तका आरोपण, व्रतादिकका धारण, प्रतिमोद्वहनादिक, आचारकुं आचरण किये हैं (तथा) केवल ज्ञान तो निमेषमात्र शुक्ल ध्यानकरके प्राप्य है (तथापि) साधु मुद्रा धारण करके तपश्चरणादिक दीर्घ कालतक किये है (और) जव केवल ज्ञान प्राप्ति हुवा तव चिदानंदरूप हुए, अरु अन्यकी अपेक्षारहित हुये (तो पण) देवादिकोंके किया हुवा छत्र चामरादिक अतिशययुक्त सिंहासनपर वैठके, धर्मका उपदेश करना, गणधरादिक पदकी स्थापना करनी, विहार करना, सव जीवोंके शंसयादिक छेदन करना, इत्यादिक आचारकुं धारण करेहे और सवकुं आचारमें चलनेका उपदेश दिये है (तदनंतर) भगवान्के निर्वाण कल्याण होयेवाद, ६४ इंद्रादिक देवता सर्व मिलके, प्राणरहित कर्त्ता कर्म रहित तिस भगवानके शरीरका अग्नि संस्कार करना, रत्नमइ स्तूपवनाना, दाढां प्रमुख आपापके विमानमें लेजाना, अठाई महोत्त्व करना, इत्यादिक आचार करते है (इस्सैं) अर्हतमतमें पण निश्चेसेती मोटा पुरुषोंनें आचारकुं आचीर्ण कस्या, इनसें आचार मुख्य प्रमाण है ॥ (और तत्वानु वादेपि) आश्रव, संवर, यह दोनु तत्व आचाररूप है ॥ (यथा) आश्रवके विषै मन वचन कायासें शुभाशुभ आचरणमें चलनेसैं शुभाशुभ कर्मकुं वांधते हैं, इस्सें आश्रवतत्व आचाररूप भया (तथा) संवरतत्वमें द्रव्य भाव भेदसें तिस शुभाशुभ कर्मके त्याग करनेसें यह संवरभि आचार रूप है, इससेति जैनधर्मम आचार मुख्य प्रमाण है (अर्थात्) निश्चें, व्यवहार, ज्ञान, क्रिया, ७ नय, ४ निक्षेपा, सप्तभंगी, इत्यादिक अनेकांतिक भेदोसैं आचार उद्यम मुख्य प्रमाण है ॥ १ ॥ (और) वौद्धके मतमे पण सुखकी आशा प्रमुखसें शरीरके आचारकर्त्ते हैं, आपके वुद्ध देवकी अर्चनरूप क्रिया मंत्र स्मरणादिक करते हैं, ऐसे क्षणकमति वौद्ध मतमेंभी आचार प्रमाण है ॥ २ ॥ और वैशेषिक मतमें विशेष परीक्षारूप आचार है

( अर्थात् ) वैशेषिक मतकी क्रिया करनेंवाले पुरुषांकों परीक्षा विगर को इन्नि विशेष नहि मानते हैं, जो अच्छी क्रिया आचारमें चलते हैं उसीकुंहीज प्रमाण मानते हैं, इससेती वैशेषिक मतमेंन्नी आचार प्रमाण है ॥३॥ (और) नैयायिक मतमें प्रमाणोपलंभरूप अनेक तत्व कहे हैं (जिसमैं) क्रियाहीज मुख्य प्रमाणहै, इससे नैयायिक मतमेंन्नी आचार प्रमाण है॥ ४ ॥( और ) सांख्यादिकके मतमे प्रकृतिकुं आदिलेके २५ तत्वकुं मानते हैं ( परंतु )सा प्रकृति पुरुषके संयोगसैं शुन्न आचारादिकमें प्रवर्त्तमान होती है, अंध पंगु न्यायसें ( जेसें ) पंगुके अंध पुरुषके संयोगसें चलनरूप क्रिया होय तबक ष्टसें पार उतर जाते हैं, ऐसें सांख्य मतमें पण आचार प्रमाण है ॥ ५ ॥ (और) चार्वाकके मतवाले नास्तिक हैं ( अर्थात् ) जीवादिकका परलोका दिकमे जाणा आणा नहि मानते है (तथापि) प्रत्यक्ष प्रमाण मानता हुवा केवल शरीरके सुखनिमित्त, आचार आचरण कर्त्ते है, अच्छा खाना, अच्छा पीना, जेसैंशरीरकुंसुखहोय ऐसी क्रियामेंचलनां ऐसे कहतेहैं, इससें चार्वाक मतमे पणआचार प्रमाण है ॥६॥ इस रीतिसैं–षट्दर्शनमें आचारहीज मुख्य प्रमाण है, तत् परमत चिंतनेनअलं ॥ ॥ इस प्रस्तुत कार्यके करनेंके लिये स्वमतहीज प्रामाण्यताकुं प्रतिहोते हैं–(यडुक्तमागमे-) नाणं सदत्थ मूलंच । साहा खंधो अ दंसणं । चारित्तंच फलं तस्स । सग्गे मुक्खोजिणो इनु ॥१॥ अब सिद्धांत समुद्रके कल्लोलरूप, चारित्रोपाख्यानकुं कोन केणेकुं सामर्थ है ( तथापि ) श्रुतकेवली प्रणीत शास्त्रार्थके लेशकुं अवलंबन करके, किंचित् आचार योग वचन कहतेहैं ॥॥ प्रथम ऋषन्नादिन्नगवान् दो प्रकारके आचारकहे हैं–यतिके आचार १ तथा गृहस्थके आचार २–॥ अब साधुश्रावकका आचार स्वरूप लिखतेहैं ॥ ॥

**( यडुक्तं– ) सावज्ज जोग परिवज्जणाउ । सव्वुत्तमो जई धम्मो । बीउ सावग धम्मो । तइउ संविग्ग पक्खपहो ॥ १ ॥**

॥ व्याख्या॥ गुणस्थान चौथा, पांचमा, छठादिककी; अपेक्षायें जैनधर्म धारन करनें वालांके तीन नेदकहेहैं, ॥ सर्व सावद्य योगके त्यांग करनेंसें, छठा गुणस्थानसें १४ मा· गुणस्थान पर्यंत, रत्नत्रयी धारक,

सबसें उत्तम ( प्रथम साधु धर्म कहा ) ॥ १ ॥ ( दूसरा ) ५ मा गुणस्थान वर्त्ती, देशे व्रत पचरकाणादि चारित्र पालन करनें वाला ( श्रावकधर्म कहा ) ॥२॥ ( तीसरा ) चौथे गुणस्थान वर्त्ती, व्रत पच्चक्खाणादि चारित्र रहित, निकेवल सुद्ध सम्यक्त गुण धारक ( संवेग पक्षी कहा ) ॥३॥ ( अत्र तीनो भेदका किंचित विस्तारसें स्वरूप पाठक गणके हितार्थ लिखते हैं ॥ ❀ ॥ जो भव्य मोटे पुन्य योगसें, अपनें सुद्ध भावसें, गृहस्थावास, संसार संबंधी संपूर्ण सावद्य योगका त्याग करके, छठा प्रमत्त गुणस्थानसे लेके १४ मा अयोगी गुणस्थान पर्यंत, अधिक २ शांतिवृत्ति, सुभयोग, आचार, धारनेवाले सुसाधु होते है ॥ तिकेसाधु एक विधि दया धर्म पालनें वाले, द्विविध राग द्वेष कों जीतनें वाले, ३ तत्वकों जाणनें वाले (तथा) तीन गुप्तीकों धारन करनें वाले, ४ कषाय जीतनें वाले, ५ महाव्रत, ५ सुमतिकों, धारन करनें वाले, ( तथा ) ५ प्रमादकों दूर करनें वाले, छकायजीवोंकी रक्षा करनें वाले ( तथा ) षट् द्रव्यकों जाणनें वाले, सप्त नयकों भंजन करनें वाले, अष्ट मदकों जीतनें वाले, नववाडि ब्रह्म चर्य कों पालनें वाले, ( तथा ) नव तत्वका स्वरूप जाणनें वाले, दशविध यती धर्म सुद्ध पालनें वाले, ११ श्रावक प्रतिमा स्वरूप जाणनें वाले १२ अंग,१२ उपांगका उपदेश करनें वाले, १३ काठिया दूर करनें वाले; १४ विद्याका स्वरूप जाणनें वाले, १५ भेदे सिद्धोंका स्वरूप जाणनें वाले, १६ कषाय भेदकों छेडनें वाले, १७ भेदे संजम पालनें वाले, १८ भेदे शील व्रत पालनें वाले (इत्यादि) अनेक गुण संयुक्त होते हैं ( गामे एगराइयं नगरे पंचराइयं ) ऐसे अप्रतिवद्ध विहारी, कोई स्थानकमें वहुत परिचय दुकान दारी नहिं जमातेहैं ( तथा ) मानोपेत सपेद वस्त्र धारन करते हैं (नारंगिज्झा नाधोइज्झा) नहिं केसरा दिकमें रंगते हैं, नहिं साजी सावण लगाय धोते हैं, अप्रमादी भए थके, रात दिन स्वाध्यायादि धर्म कार्यमें मग्न रहते हैं, सव भव्य जीवोंकों, उपगार वुद्धीसें, अक्षय सुख दायक, अनेकांतिक श्रीजिन धर्मका उपदेश करते हे, द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव, मुजव, वनें जहांतक पापपंकसें अन्य जीवोंकों निर्मल करते हे ( तथा) कोई जीवसें द्वेष कलहादिक न करते हे, स्वधर्मियोंके ऊपर प्रमोद

भाव (अन्य मति) पापीजीवोंपर मध्यस्थ भाव धारन करते हे, इनसाधु वोंमें गछ समुदायकी सारणा वारणादि करनेंवाले, निस परयही छत्र चाम रादि आमंवर रहित, आचार्य, उपाध्याय, वाचक, प्रवर्त्तक, थिवर, गणाव छेदक, गणिः, मुनिः, ऋषि, साधू, यती, संवेगी, अनगारं, निग्रंथ, ऐसे नाम गुण धारक होते हैं ॥ (इत्यादि) अनेक गुण संयुक्त, चारित्र पात्र, चिंताम णि रत्नके समान, सर्व गुण निधान, जिनाज्ञा युक्त, रत्नत्रयी गुण धारक केवल ग्यान पायके जलदी मोक्ष जानें वाले होते हें, (इससें) साधु मुनि राज सवसें उत्तम हे ॥ ५ भरत-५ऐरवत, ५ महा विदेह, एवं १५ कर्म भूमि क्षेत्रोंमें, होते विचरते रहते हें (ऐसे सव साधु मुनि राजकों मेरा नमस्कार हुवो, ॥※॥ यह साधु पदका स्वरूप किंचित् कहा ॥ १ ॥※॥ अव दूसरा श्रावक धर्मका स्वरूप किंचित् लिखते हें ॥ ※ ॥ प्रथम श्रावक दो प्रकार के होते हें, १ अविरती श्रावक, कृष्णश्रेणिकादिक (जिसका स्वरूप ती सरा भेदमें लिखेंगे) ॥ और दूसरा विरतिश्रावक होते है, ॥ तिके सर्व सावद्ययोग त्यागके दशविध यतीधर्म धारन पालन नहिं कर सक्ते हे, (परंतु) जिन वचनोंसें, सुद्ध सम्यक्त गुण पायके, देश व्रत पच्चक्खाण सुद्धश्रद्धासें धारण करनेंवाले होते हे । तिके श्रावक ४ अनंतानवंधी । ४ अप्रत्याख्यानी, एवं ८ कषाय भेदके क्षयोपशमपणासें देशविरति पांचमा गुणस्थान धारक होते हे, (ऐसे विरति श्रावकभी दो प्रकारके होते हें) १वृद्ध श्रावक (दूसरा) लघुश्रावक (वृद्धश्रावक उनकों कहते हें) जो खेतीवाणिज्यादिक महा पापकारी व्यापारादिकर्म छोमके । जिनोपवीत व्राह्मणवर्णके संस्कार धारन करें । निकेवल यथाशक्ति धर्मकार्य उद्दीपन करें । रातदिन जैनविद्याका अभ्यास करें । अन्य जैनीयोंकों विद्याअभ्यास करावें । धर्मउपदेश करते रहे । जन्मसें मरन पर्यंत १६ संस्कार, गृहस्थाचार (तथा) पूजा प्रतिष्ठा दिक शास्त्रोक्त विधिसंहित करावे । आपभी सुद्ध श्रावकधर्म देशचारित्र पाले । (यह वृद्धश्रावकभी दो प्रकारके होते हे) १ गृहस्थी जैनव्राह्मण स्त्री धारक होते हे, तिके तो मंदर उपासरामे, देव गुरुकी सेवा पूजा भक्ति वेयाव च्चमें हमेशां रहते हे ॥ जैनगृहस्थीके घरका जन्मसें विवाहादिपर्यंत संस्कार शांतिक पौष्टिक संपूर्ण आचार जैनपंमिताचार्य गुरूकी आग्यासें करातेहें,

जैनी गृहस्थके घरका दानपुन्य लेतेहैं (ऐसे) कुलगुरु, महात्मा, गंध्रप, सेवग, जैनब्राह्मणादि होते है ॥ १ ॥ (और दूसरा) सुद्धाचार धारक, ग्यान गुणमें अधिक, ब्रह्मचारी होते है (जिनोंमे) जो छत्र चामरादि आडंबर धारक आचार्य उपाध्याय पदधारन करनवाले होतेहैं, तिके श्रीपूज, महाराज, पत्रपति, भट्टारक, जैनपंडिताचार्य, परमकुलगुरु, ( इत्यादि नामसें ) अनेकांतिक गुणग्राही जैनीयोंके अत्यंत मान्यनीक पूज्यनीक होते है (जिनोकी आग्या मुजब) जन्मसें मरणपर्यंत १६ संस्कार, जैनशास्त्रोक्त विधिसे, धारन करते कराते हैं। विवाहादिकके उपरांत, जिनोपवीत, सम्यक्त व्रतादि सब संस्कार, पूजा, प्रतिष्टादिक, आचार्य, उपाध्याय, यति, संवेग पक्खी, ब्रह्मचारी, पदाधिकारी, कराते है (जिसमें कईतो) पुर्वानुपुर्वियें सम्यक्त, देशविरतिचारित्र पालके, फेर सुभकर्मो दयसें, उत्तम साधुआचार्य पदकों प्राप्तहोते है, सो उत्कृष्ट धन्य होते हे (तथा) कई भोगावल्यादि असुभ कर्मके उदयसें साधुपदकों विराधके देशचारित्रधारक जैनपंडिताचार्य हो जाते हे ॥ ( परंतु जो ) सम्यक्तगुणसें भ्रष्ट न होय, और सुद्धअनेकांतिक धर्मके दीपन करनेंवाले होय, ( तहांतक ) निस्संदेह, वंदन, पूजन, सत्कार, सन्मानसें, गुणग्रहण करनेके योग्य होते हे ( अब वृद्धश्रावकोंका पहरवेस व्यवहार कहतेहैं ) ॥ मस्तक मुंडादि मुंडरक्खे ( वा ) एक चुटैके माफक केसरक्खे। वस्त्र रेसमी ( वा ) सूतू, पीला केसरिया ( वा ) सपेद, धारन करै,। धोतीकी एक लांग खुली रक्खे। गलेमें, मोती मुंगा चांदी सोनेंकी १०८ दाणारी माला रक्खे। ( तथा ) सुद्धाचारसें जिनोपवीत सोनेंकी ( तथा ) सूतकी धारन करे,। लोह जङ्घा खालका जूता नपहरै। तिलक छत्रो ( तथा ) गोल मेरूके समान, केसरचंदनको करै ( जिसमें जो गृहस्थी जैन ब्राह्मण होय ) सो मस्तकपरचोटी रक्खे, सोनेली मुगुटके समान टोपी (तथा) केसरिया, लाल, सपेद, फेंटा रक्खै भोजन साधर्मी श्रावकके घरका (तथा) अपनें कुल जातीके घरका (तथा अपनें हाथका करे। अपना खरच दान पुण्य साधर्मी जैन लोकोंकेपास लेवे। याचना करे। (परंतु) अन्य मिथ्यात्वीयोंके पास दान पुन्य न लेवे, याचना न करे। जिनेश्वर देवका वंदन पूजन (तथा) धर्म्म उद्दीपन, हमेसां करते रहे। अरिहंतादिक नवपद ( तथा ) नवपदके अधिष्टायक स

स्यकी देव टाल, अन्य मिथ्यात्वि देव गुरुवादिकका स्मरण पूजन (तथा) देषभावे निंदन कदापि काले न करे। ( तथा इनोंके ) माहण ब्राह्मण, वृद्धश्रावक, जैनपंमित, सिद्धपुत्र, सर्वज्ञपुत्र, महात्मा, कुलगुरु, पन्नाकड, क्षुल्लक, यति, संवेग पक्खी, आचार्य, उपाध्याय, पदाधिकारी, कम्मांधि कारी ( इत्यादि नाम पद कहे हैं ) इन सर्वका अने कांतिक विवेकी जैनी लोक यथायोग्य मान्य करते है। ( इन वृद्धश्रावकोंकी आदमें उत्पत्ति) श्री ऋषभदेव स्वामीकों केवल ज्ञान हुए वाद। भरतचक्रवर्तिनें। सौधर्म इं द्रके वचनोंसें। धर्म्म वृद्धीके अर्थ करीहे॥ (सो अधिकार) दूसरा प्रकाश, जैन इतिहासमें लिखेंगे॥ ऐसे गुणयुक्त आचारवान वृद्धश्रावक होते हे॥ इनोंमें जिके सम्यक्तसें भ्रष्ट, एकांती मिथ्यात्वी. निन्हवादी ही नाचारी होय (तिके) जैनियोंमें अवंदनीक होते हैं॥ यह प्रथम वृद्ध श्रावकोंका स्वरूप कहा॥ ※॥ ॥ ※॥

## ॥※॥ अब दूसरा लघुश्रावक कैसे होते है सो लिखते हैं ॥※॥

॥ ※॥ जो क्षत्री, वैश्य, सुद्र, अपनें शुभ कर्मोदयसें, ( तथा ) स्या द्वादी जैन गुरूके उपदेशसें, सुद्ध श्रावक धर्म अंगीकार करै॥ अपनें व र्ण मुजव, जिनोपवीत, उत्तरासण, सम्यक्तादि व्रत, सुद्धाचारसें धारण कर के, अंतरंग सत्य श्रद्धासें पालै ( और ) सुद्धविणज वोपार ( तथा ) रा ज्यपद, मंत्रीपद, सेठ, सेनापती, मंमलीक, पदादि, धारन करके। धर्म, अ र्थ, काम, दान पुन्यादिककों साधन करै॥ देवभुवनके समान, अनुपम जि नमंदर वनावै॥ द्रव्ये, भावे, अनेकप्रकारसें। देव, गुरु, धर्मका, वंदन, पूजन, महोत्सवादिक करे॥ धर्मशाला, पाठशाला, दानशाला, पुस्तकशा ला, स्थापन करै॥ यथाशक्ति धर्मके सात क्षेत्रोंमें अपना धन खरच करै ( तथा ) धर्म उद्दीपन निमत्त, जैन विद्या जो पढै ( तथा ) पढावै। जिनों का वहुत मान्य करे। तन, मन, धनसें, मदत देवे। ( और ) जन्मसें मरणपर्यंत पूजा प्रतिक्रमणादिक सर्व आचार, जैन शास्त्रोक्त विधिसें, जै न पंमितों पासे। विनय संयुक्त शीखै, धारन करै॥ प्रथम विद्या पढनेकों ( तथा ) जिनोपवीत, सम्यक्तव्रतादिक, धारन करनेंकों। यथाशक्ति वम्हे उत्सवकेसाथ, गुरुकेपास जावे॥ द्रव्ये, भावें, गुरुपूजा करे ( ऐसे लघु श्रा

वक होते हें) अभी वर्त्तमानकालमें अनेक जैनी लघुश्रावकके कुलगोत्र प्रसिद्ध है (तिके सर्व) सुद्ध सांधु आचार्य महाराजोंके प्रतिवोधकहे (जैसें) सं। २–२२ केशी आचार्य संतानी, श्रीरत्नप्रभसूरिजी, महाप्रभावीक आचार्य ज़ए (सो) उसियां नगरीके राजादिक क्षत्री वैश्य सर्व लोकोंनें प्रतिवोधके जैनी किये ॥ तवसें उशवाल ज़ए (तथा) कोटिक गणी खरतर विरुध धारक। श्री जिनचंद्र सूरिजी, दिल्ली शहरमें। सं। १०,९१ श्रीमाल महतियाण गोत्रकों प्रतिवोधके जैनी किये (तवसें) श्रीमाल गोत्रीय श्रावक ज़ए (तिसपीछे) सं। ११६९ खरतरगछी महा प्रभावीक युगप्रधान आचार्य श्रीजिनदत्तसूरजी पद धारक ज़ए (जिणोंनें) प्रथम तो सवाक्रोड ह्रींकारजीको जाप करकै। ५२ वीर, ६४ योगणीयादि, बहुतसे देवगणकों सेवक किये (और) पंजाव, जेशलमेर, मारवाड़ादि देशोमें विहार करते। क्षत्री, ब्राह्मणादिककों प्रतिवोधके (सवालाख जैनी श्रावक किये) जिनोंका। सावण सुक्खा, गोलछा, छाजेड, राखेचा, नाहटा लूणिया, भडकतिया, वाफणा, चोरडिया, पारख, डागा, वेगवाणी ढड्डा, डुघड, लालाणी, गणधर चोपड़ा, कोठारी, मूंणोंत, (इत्यादि) अनेक गोत्र प्रसिद्ध ज़ए (जिसपीछे) सं। १२८५ चित्रवालगछके चैत्यवासी, जगच्चंद्राचार्यजी, सुभकर्मके योग, वड़ेतपस्वी साधु ज़ए (जवसें) तपागछ प्रसिद्ध ज़वा (इनोंके) वस्तुपाल तेजपालादि दश श्रावक ज़ए (इसी तरे) ओशवाल श्रीमाल पोरवाड़ादिक जैनी लघु श्रावक ज़ए ॥ सो वर्त्तमानमें प्रसिद्ध हे (ऐसे लघु श्रावक होते हें) ॥ ॥ ✻ ॥

## ॥ ✻ ॥ अब वृद्ध, लघु, दोनुं श्रावक, जघन्य, मध्यम, उत्कृष्ट, तीन प्रकारके होतेहें ॥ ✻ ॥

॥ ✻ ॥ जो सुद्ध सम्यक्त गुण पायके। नवकारसी आदिक (किंचित) ब्रत पच्चक्खाण भावसे धारन करनें वाला होय (सो जघन्य श्रावक होते हें) १ (तथा) सुद्ध १२ ब्रत धारक। २१ गुण संयुक्त होय (सो मध्यम श्रावक होते हें) २ ॥ (तथा) अतीचार रहित १२ ब्रत, ११ प्रतिमा धारक होय। सर्व सचित्तके त्यागी, साधर्मियोंके (तथा) अपनें जात भाईयोके घरोंसें भिक्षा वृत्ति करनें वाले होय ॥ साधुके तुल्य मोटा

अभिग्रह पच्चरकाण धारन करनें वाले होय ॥ सर्व संसारी कार्य छोडके आनंदादिककी परे धर्म कार्य स्वाध्यायमें रातदिन मग्नरहे ( सो उत्कृष्ट श्रावक होते हें ) ३ ॥ ※ ॥ ॥※॥ ॥※॥

## ॥ ※ ॥ अब सामान्य प्रकारे गुण लिखते हें ॥ ※ ॥

॥ ॥ ※ ॥श्रावक कैसे होय। यथाशक्ति सुद्ध श्रावक धर्म पाले । एकांत पक्षपात, कलहादि रहित, विनयादि गुण धारके, अनेकांतिक सुद्ध गुरु धर्माचार्यकी सेवना करे ( तथा ) भवो भवमें नरक निगोदादिकके दुख देनें वाली, असुचि विष्टाके समान, कालकूट जहरसें अधिक, ऐसी परनिंदा छोडे ( और ) स्वर्ग मोक्ष सुख दायनी, कृत कर्म विध्वंसनी, आत्म निंदा करता रहे (तथा) १३ काठिया प्रमाद रूप महा शत्रुवोंको दूर करके, सुद्ध साधु, श्रावक, संवेग पक्खी ) सबके गुण ग्रहण करे । साधमीजाणके यथा योग्य भक्ति बहुमान करे ॥ श्रीजिनेश्वरदेवका, विनय मूल, दया मूल, चारित्र मूल, धर्मका उद्योत करता रहै ( इत्यादि गुण युक्त श्रावक धर्महे (सोपिण सुगम पणासें दूर रस्ते मोक्ष जाणेंका वीज भूतहै ॥ ※ ॥ यह दूसरा देश चारित्र धारक श्रावक धर्मका स्वरूप कहा ॥

## ॥※॥ अब तीसरा संवेग पक्षी श्रावकोंका स्वरूप आचारलिखते हें ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ अनादि कालसें मिथ्या मोहादि कर्मोंकिवस, चिदानंदनें जन्म मरण करते, आपना गुण न पाया ( सो ) काल, भावी, भव्यत्व स्वभावादिक, पांच सम वाय मिले थके । यथा प्रवृत्ति१, अपूर्व २, अनिवृत्ति ३, ( यह ) तीन करण, शुभानु योगसें, सर्व कर्मोंकी बहुतसी स्थिति खपाके, किंचित् न्यून एक कोडा कोडि सागरो पम प्रमाण शेष रक्खे ( तब ) रागद्वेषकी महा सचिक्कण निगड गांठ भेदन करे ( और ( अनंतानुबंधी ) क्रोध १, मान २, माया ३, लोभ ४, कषाय चार ( तथा मोहनी ३ ) सम्यक १, मिथ्यात्व २, मिश्र ३, ॥– यह सात प्रकृतिकों क्षयोपशम करके। उप शमादि ज्ञान दर्शन गुणकों प्राप्त होताहे ( जब ऐसा ज्ञान, दर्शन, अपना गुण प्राप्त होनेंसे ) अनंता पुद्गल परावर्त्त भव भ्रमण

दूर होके । जघन्य अंतर महूर्त्त (उत्कृष्ट) अर्द्ध पुद्गल परावर्त्त, भव स्थिति, रहै (तिस पीछे अवश्य मुक्ति पदकी प्राप्तिहोय (ऐसा) अक्षय सुखदायक, चिंता मणि रत्नवत्, (ज्ञान, दर्शन, गुण) गुरूके उपदेशसें (तथा) अपनें स्वभावसें (जो) ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य, सुद्रके, सुभकर्म सुमताके योगसें प्राप्त होय (तब) राग, द्वेषादि, रहित। सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, श्रीजिनेश्वर देवके वचन अंतरंग श्रद्धासें सत्य मानें। श्रीजिन धर्मकी अनेक प्रकारसें उन्नति करे (संसारमें) सुदेव, सुगुरु, सुधर्म, (यह) तीन तत्व पदार्थ सत्य जानके परमभक्ती करता रहै ॥ ❋ ॥ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥❋॥ अब तीन तत्वकी श्रद्धा लिखते हैं ॥❋॥

॥ ❋ ॥ (प्रथम सुदेव किसकों कहिये) ॥ (जो) राग द्वेषादि १८ दूषण रहित, सर्व देव इंद्रोंके पुज्य, ३४ अतिशय, ३५ वचनगुण सोभित, मोक्ष ऊणवाद, संसारमें आवा गमन रहित, (ऐसे) जिन, सिद्धादिक, ब्रह्मा, विष्णुं, महादेव, अल्ला, अलखादि, जो होय। (उनकों) संवेग पक्खी, अनेकांती, (ईश्वर, परमात्मा, मानें) और ऐसे सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, लोका लोक भाव प्रकाशक, अरिहंत, सिद्धकों, सुदेव, ईश्वर, भगवान, कहियै (परंतु) राग द्वेषादि सहित, पूर्वोक्त गुणां रहित, कोईभि दलद्रीनें, अपना ईश्वर नाम, (तथा) रातदिन आप काम बिटंबणामें फस रहाहे (उसनें) अपना ब्रह्मचारी नाम, (तथा) छाणा चुगनें वालीहे (उसने) अपना लक्ष्मी नाम, स्थापन किया (इसीतरै) निगुर्ण नाम धारककों, ईश्वर, भगवान, सुदेव, न कहियै (क्युंकि) जो आपभी राग द्वेशादिक संसार विटंवनामे फस रहे हे। कोईकों बर देरहेहे, कोइकों मार रहेहें (सोकभी) ईश्वर मोक्षदायक न होते हें ॥ (जहां तक) जो बहुल संसारी जीव मोह मदिराके नस्सेमें व्याप्त होतेहें (तहांतक) चौथी गतिवाले १८ दूषण सहित (और) कुकर्म करनें वाले। भय देखानें वालेकों। ईश्वरावतार, भगवान तुल्य, मोक्ष दायक जानते हें ॥ (औरजब) मोह मदिराका नस्सा उतरताहे (तव) अपना सुद्ध ग्यान गुण, बिबेकसें, मुद्रा, कृत्य, वचन, सिद्धांतादिक, देखके। राग द्वेषादि रहित, श्री अरिहंत देवकों, ईश्वर मोक्ष दायक जाणतेहें। ध्याते, पूजतेहें ॥ ॥ ॥❋॥

## ॥ ※ ॥ भगवानका स्वरूप लिखतेहैं ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ प्रशम रस निमग्नं दृष्टि युग्मं प्रशन्नं । वदन कमल मंकः का मनी संगसून्यः । करि युग मपि धत्ते शस्त्र संबंध वंध्यं । तृदश जगति देवो वीतराग स्त्वमेवः ॥ १ ॥ ※ ॥ भववीजां कुरु जनना । रागाद्याक्षय म पा गता यस्य । ब्रह्मावा विष्णुर्वा । हरो जिनोवा नम स्तस्मैः ॥१॥ (ऐसे) गुण स्वरूपयुक्त , ईश्वर परमात्माको । नाम, स्थापना, द्रव्य, भाव, चारुं निक्षेपै । अनेकांती जैनी, त्रिकालै, त्रिकरण सुधे, ध्यावन, पूजन, करै(तथा) ईश्वर परमात्माके आग्या कारी सम्यक्ती, इंद्रादिक सर्व देवगणकों, अप ना मुख्य साधर्मी जाणके । बहुत मान्यसें, जन्मादिक संस्कारोमें (तथा) पूजा प्रतिष्टादिक सर्व धर्म कार्योंमें, निमंत्रण पूजन नमस्कारादि करै ॥ ( क्युंकि श्रेयांसी बहु विघ्नानि ) कल्याण कारक धर्म कार्य करते । मि थ्यात्वी देवादिक अनेक उपद्रव करतेहैं ( इसवास्ते ) अवश्य संपूर्ण धर्म कार्यमें । साधर्मी देवकी, निमंत्रण, भक्ति, बहु मानादि करै । सहाय्यलेवै ॥ (परंतु) प्रथम गुण स्थान वर्त्ती । हरि, हरादि, मिथ्यात्वी देवका । वंदन, पू जन, निमंत्रणादि, कोईप्रकार न करै ( और ) अन्य देवकी द्वेषसें निंदना भी न करै ( इसी तरे ) सुध देव तत्वकी श्रधा धारन करे ॥१॥ ॥※॥

## ॥※॥ अब गुरुतत्वकी श्रधा लिखते हैं ॥※॥

॥※॥ (तथा गुरु ऐसे मानें) जो श्रीजिनेश्वरदेवकी आज्ञा संयुक्त, अनेकांतिक सुद्धधर्म प्ररूपक, छकाय जीवोंकी दया करनेंवाले, कालानुसा रे सुसाधु होय । आपतिरे अन्यकों तारै (तथा) प्रथम जिसकेपास जैन धर्म सुद्ध पाया है । धर्म शीखा है । जिसके प्रसाद, अनादि भव दुःखदाय क मिथ्या मोह दूर होके। थोडे कालमें अक्षय सुखदायक सम्यक्तरत्न, ग्यान रत्न मिला है ॥ ऐसे परम उपगारी । जैन पंडिताचार्यादि, श्रावक, संवेग पक्षीकोंभी । सुसाधु धर्माचार्यसें अधिक जाणके । वंदन, पूजन, भक्ति, बहुमा नादि करे ॥ कृतज्ञपणासें अपना धर्म गुरु मानें ॥ (कृतज्ञ उसकों कहतेहैं) जो किये उपगारको जाणें। आप पीछा उपगार करे ॥ सो श्रीपालजीके समान उत्तम कृतज्ञ पुरुष कहिये ॥ (तथा) ॥ किया कोईका उपगार भूले नहिं । परंतु । आप उसका प्रतिउपगार कर शक्ता नहिं ॥ सो

द्ध भावसें कुभी उदय न आया (निकेवल) जिनेश्वर देव, गुरु, धर्म, की अंतरंग भक्तिसें। तीर्थंकर गोत्र उपार्जन किया ॥ आवती चौवीसीमें भगवान हुवेंगे ॥ ऐसे गुण ग्राही, क्षायक सम्यक्त गुण धारक, निश्चल जैन धर्मी हुए(जिनोंकी)सौधर्म इंद्रनें सर्व देवगणके सन्मुख प्रसंसा करी(जव) कोई मिथ्यात्वी देवतायें इंद्रका वचन सत्य न माना। ( सो देव) द्वारका नगरी आयके। गलित अंग स्वानके रूपसें। श्रीकृष्ण महारायकी परिक्षा करके (सत्य गुणग्राही जाना) सो दृष्टांत इहां भावन करना (तथा) इसी तरे कोई देव श्रेणिक राजाके वखतमें इंद्रकी करी प्रसंसाकों सत्य न मानके राजग्रही नगर आया। उहां मछीगर साधु ( और ) गर्भधारक साध्वीका स्वरूप देखाके। श्रेणिक राजाकों ( निश्चल सम्यक्ती जाना ) सो दृष्टांत इहां भावन करना ॥ ( इसीतरे ) व्रत प्रत्याक्षानादि रहित। निकेवल चतुर्थ गुण स्थान सम्यक्त रत्न गुणधारक ( जो ) इंद्रादि सर्व देवगण ( तथा ) राजादि मनुष्य गणमें होय ( सो ) जैन धर्मका तीसरा भेद, संवेगपक्षी श्रावक धर्मका छोटा भाईके तुल्य जाणना (क्युंकि) यह संवेगपक्षी भी मोक्ष मार्गके वीजभूतहे ॥ निश्चय जिन वचन प्रमाणसें अर्द्ध पुद्गल परावर्त्तके भीतर मोक्ष जाणें वाले हे ॥ सम्यक्त विगर कठिन चारित्र भी पाला हुवा। अभवी ( तथा ) जमाली आदिक कीपरे भवनाशक न होताहे ( यडक्तं आगमे ) दंशण भट्टो भट्टो। दंशण भठस्स नत्थि निव्वाणं। सिझंति चरण रहिया। दंशण रहिया न सिझंति ॥ १ ॥ ( इससें ) साधु श्रावक, संवेग पक्षी, तीनों भेद (यथा) अपना कर्म क्षयोपशम प्रमाणें मोक्षमार्ग साधक है ( इस्सें ) स्यादवादी जैन धर्मियोंके अत्यंत मान्यनीक है ॥ वंदन, पूजन, साधर्मी वात्सल्यादि करनें योग्यहे ( यडक्त मागमे ) विसमोवि नियडगमणो। मग्गो मुक्खस्स इह जइधम्मो। सुगमोवि दूरगमणो। गिहत्थधम्मोवि मुक्खपहो ॥ १ ॥ इतिवचनात्, सुद्ध साधुधर्म, श्रावक धर्म, दोनुं मोक्षदायक है (तथापि) साधू धर्म, श्रावक धर्मके, महान् अंतर हे ( जैसें ) मेरु पर्वत, और, सरसुंका दाणाके। सूर्य, और, खजुवा जानवरके। चंद्रमा, और, तारांके। जैसा मोटा अंतर है ॥ ऐसा साधु धर्म, श्रावक धर्मके अंतर हे ( यडक्तं ) जह मेरु सरिसवाणं। खज्जोअ रवी

ण चंद ताराणं । तह अंतर महंतं । जइधम्म गिहत्थ धम्माणं ॥ १ ॥ इति वचनात् साधु धर्म मोटा हे । महा कठिन मार्ग है । वीस विस्वा दया पाल नेवालाहे । निकट भवी जलदी मोक्ष जाणें वाले जीवोंके, महा पुन्य योगसें द्रव्ये, भावे, सुध्द चारित्र उदयमें आवैहै । सिंहकीपरे धारणकरे सिंहकीपरै पालै (तथा) स्यालकी परे धारन करै । सिंहकीपरे पालै, ऐसा साधु धर्म धारन पालन वाला, महाधन्यहे, कृतपुन्यहे (परंतु) भोगावली कर्मोंके उदय प्रवलतासें, जहांतक, सर्व सुध्द चारित्र उदय न आवे (अथवा) सूरवीराई सें प्रथम साधु धर्म धारन कियाहै । कठन वृत्तिसें पालेहे (तथापि) भोगावली कर्मोंके उदयसे, नंदिखेणजी, (तथा) आद्रकुमर जीकी परे सर्व सुध्द चारित्र न पालसके (तब) सुध्द श्रावक धर्म गृहस्थ आचार तो अवश्य धारन करना चाहिये (क्युंकि) ऐसाही कर्म उदय होय । तब जीव आपही भोगवता हे । क्या सुःख । क्या दुःख (तथापि) सर्वतो भ्रष्ट न होना चाहियै । ११ मा उपशांत मोह गुण ठाणें तक चढाहुवा जीव, कषाय कर्मोंके वस, पीछा पडताथका (कदास) चौथा गुणस्थान परभी, जीव स्थिर रहजाय । तो सर्वतो भ्रष्ट कभी न होय । (और) सम्यक्त गुणस्थानमें रहते । नरक निगोदादिक हीन गतिका वंध कभी न होय ॥ ज्ञान, दर्शन, गुण, जहांतक सुध्द हे । तहांतक सर्व सुध्द हे (परंतु) चउनाणी चउगइया ॥ ऐसाभी कहाहे ॥ ४ ज्ञान १४ पूर्वके धरनें वाले ११ गुणस्थान तक चढे हुवे साधुभी । कषाय, प्रमाद, कर्मोंकेवस, पीछा गिरताथका । पहला मिथ्यात्व गुणकों प्राप्त होके । नरक निगोदादिक गतिमें भमतेहें । तिके सर्वतो भ्रष्ट हो जाते हें । (परंतु) ऐसे जीवभी । ग्यान, दर्शन, चारित्र, रत्न त्रयी गुण फरसा हुवा हे (इस्सें) उसी भवमें (वा) अन्य भवमें । अवश्य रत्नत्रयी गुण प्राप्त होते हें ॥ सम्यक्त, मिथ्यात्व, कोई जात कारण नहीं हे ॥ सुध्द, असुध्द, गुण, परिणाम, कारण हे ॥ (इहां) नंदी खेणजी, आद्र कुमरजी, का दृष्टांत भावन करना ॥ (इस्सें) श्रावक धर्महे सो साधु धर्मके पूर्व साधन भूत है ॥ देखो । सुभा चार धारण करनें वालाहे (तथा) सुरासुर सेवित अरिहंता दिक साधु पदके आराधकहे । वस्त्र, पात्र, सुध्द आहारादिक सें, विनय, वे.

यावच्च, अत्यंत भक्तिका करने वाला हे ( तथा ) भगवान श्री जिनेश्वर देव कों। चारुं निक्षेपै सत्य मानके। द्रव्ये, भावे, अनेक प्रकारसें वंदन, पूजन, करके। जैनधर्म दीपानें वाले है (तथा) साधू १। साध्वी २श्रावक ३। श्राविका ४। जिनमंदर नवीन ( तथा ) जीर्णोद्धार ५। धर्म शाला ( तथा ) ज्ञानभंमार६ । जीव दया, (तथा) दान शाला ७॥ ऐसे ७ धर्म क्षेत्रोमें। दान पुन्यादिक करनें वाले । संप्रतिराजा, कुमारपाल राजाके तुल्य, महा प्रभावीक होते है॥ अनंता भवमें दश दृष्टांते डुर्लभ। आर्य देश। उत्तम कुल। पंचेंद्री परगमी। लंवा आयुष्य। जैनधर्म। गुरु संयोग युक्त मनुष्य जन्म पायके। देवपूजा दिक सत्कर्म करके सफल करनें वाले होतेहें॥

## ॥※॥ अब सत्कर्म लिखतेहें ॥※॥

॥※॥ देव पूजा १ दया २ दानं ३। तीर्थयात्रा ४ जप। ५ स्तपः ६। श्रुतं ७ परोपगारश्च ८। मर्त्य जन्म फलाष्टकं ॥ १ ॥ ( इहां जैसें ) कोटिक गणीय, आर्य सुहस्थिसूरि प्रतिबोधक, संप्रति राजा। ( और ) मलधार गच्छी हेमाचार्यजी प्रतिबोधक, कुमारपाल राजा हुवा (सो) अनेक जिन मंदर, जीर्णो द्धार, ग्यान शाला, दान शालादि, सत्कर्म करके महा प्रभावीक हुए। सो दृष्टांत भावनकरना ( इसी कारणसें), भगवान श्रीऋषभ देव स्वामी प्रमुख जिनेंद्रोनें। पूर्वानुपूर्वियें। प्रथम गृहस्थ श्रावक धर्म, चौथे, पांचमें, गुणस्थान वर्त्ती जीवोंका। जन्मसें मरण पर्यंत षोमश संस्कार, धारनरूप सुभाचार कहा हे ( तीस पीछे ) साधु धर्मका षोमश संस्कार धारन रूप सुभाचार कहा हे ॥ ※॥ प्रथम गृहस्थ धर्मका सुभाचार कहनेंसें व्यवहार धर्मभी प्रमाण हुवा ( यडुक्तं आगमे ) समणस्सणं भगवउ महावीरस्स। अम्मापियरो पढमे दिवसे ठिइ पमिकमणं करंति। तइये दिवसे चंदसूर दंसणं कुणंति। छठे दिवसे धम्म जागरियं जागरंति। संपत्ते वारसाहे दिवसे विरए—इत्यादिक व्यवहार कर्म भगवानके माता पितायें ( तथा ) भगवान आपपिण आचर्ण कियेहें ( पुनः आगमे वि निर्दिष्टं ) विवहारो विहु वलवं। जंवंदइ केवलीवि छउमत्थं। आहा कम्मं भुंजइ। तो ववहारं पमाणंतु ॥ १ ॥ ( अन्य मतेपि कथितं ) चतुर्णा मपि वेदानां। धारका यदि पारगा। तथापि लोकिका चारं। मनसा

पि न लंघएत् ॥ १ ॥ ( यद्यपि ) आवश्यकादि आचार प्रदर्शक ग्रंथ व ज्ञतसेहे ( तथापि ) खरतर गच्छीय श्री वर्द्धमान सूरीके रचाज्ञवा । मोहांधकारकों दूर करनें वाला । साधु धर्म, श्रावक धर्म, प्रकाश करनें में सूर्यके समान । ( औसा ) आचार दिनकर ग्रंथ प्रसिद्धहै ( जिसमें ) ४० उदय आचारके विस्तारसें वर्णन कियेहै ( तिके ) ४० उदय प्रथम पीठिकामें नाम मात्र लिखे है, (उसी मुजब) नाम मात्र ४० उदय, मैंन्नी यह आचार रत्नाकरकी दीपकामें लिखताऊं ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ प्रथम गृहस्थ धर्मके षोडस संस्कार लिखतेहैं ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ गर्भाधानं १ पुंसवनं २ । जन्म ३ चंद्रादि दर्शनं ४। क्षीरासनं ५ चैव षष्ठी ६ । तथाच शुचि कर्मच ७ ॥ १ ॥ तथाच नाम करणं ८ । अन्न प्राशन ९ मेवच । कर्ण वेधो १० मुंडनं ११ च । तथोपनयनं परं १२ ॥ २ ॥ पाठा रंभो १३ विवाहश्च १४ । व्रता रोपं १५ त कर्मच १६ । अमी षोडश संस्काराः । गृहीणां परि कीर्त्तिता ॥ ३ ॥ यह १६ संस्कार गृहस्थ जैनीकों अवश्य धारनेंका कहा हे ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ अब साधुके योग्य १६ संस्कार लिखते हैं ॥

॥ ※ ॥ ब्रह्मचर्यं १ क्षुल्लकत्वं २ । प्रव्रज्या ३ स्थापना ४ तथा । तथाच योगो द्वहनं ५ । वाचना ग्रहणं ६ तथा ॥ ४ ॥ ततश्च वाचनानुज्ञा ७ । सोपाध्याय पदस्थिति ८। आचार्य पदयुक्तिश्च ९ । प्रतिमो द्वहनं १० तथा ॥ ५ ॥ व्रतनी व्रत दानंच ११ । प्रवर्त्तनी पदक्रमः १२ । महत्तरा पदाचारो १३ । दिन रात्रि स्थितिर्द्वयो १४ ॥ ६ ॥ ऋतु स्थितिश्च साव्याख्या १५ । मरणस्य विधि १६ पुनः । द्वाराणि षोडशौ तानि । यत्याचारे प्रदर्शिताः ॥ ७ ॥ यह १६ संस्कार साधुवोंके धारनें योग्य कहेहै ॥

## ॥※॥ अब साधु (और) जैन पंडित श्रावकके समान आचरणें योग्य ८ उदय लिखते हैं ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ प्रतिष्टा बिंब चैत्यादेः१ । शांतिकं२पोष्टिकं वलिः३ । प्रायश्चित्त विधिश्चैव। आवश्यक विधि ६स्तथा ॥८॥ तपोविधि ७ स्त्रिविधोपि । पदारोपण ८ मेवच । गृहिसाध्वोः समानानि । द्वारान्यष्ट प्रकीर्त्तिताः ॥९॥ ※ ॥

यह आठ उदय साधु श्रावकके समान कहेहै ॥ इतना विवेक, विनय गुण अवस्य चहियै ( कि ) अपना गुरू आचार्य उपाध्यायकी आग्या विगर कोईभी धर्म कार्य नकरै । जो ग्यान गुणमें अधिक होय, सव विधीके जाण कार होय । आचार्य उपाध्यायादि पद धारक होय । जिस गुरूसें धर्म कार्य विधि जाणनें धारनेंमें आई होय । (ऐसे) गुरू आचार्यादिककी आज्ञा सें सर्व धर्म कार्य विधि करनी चाहियै (आवस्यकादिक आचार सिध्धांतोमें) प्रथम अपना धर्म गुरु, कुलगुरुकी, आग्यासेंही सर्व कार्य करना कहा हे सोप्रसिद्धहै ॥ कोईभी विद्या, गुरूके पास विनय संयुक्त धारन करनें सें फलदायक होतीहै ॥ ( जैसें ) श्रेणकराजा, एकचंडालके पास आक र्खणी विद्या, अविनयसें होकम करके सिंहासण पर वैठा सीखनें लगा ( त थापि ) फलदायक नहिं हुई ( तव ) उत्पातकी१, विनयकी२, धर्मानकी, कर्मानकी, ऐसी चारबुद्धिके निधान । अभय कुमारजी कहनें लगे (कि महा राज) इस विद्या दाताकों, ऊंचा सिंघासण पर वैठाय खुसीकरके विनय संयु क्त विद्या ग्रहण करिये । तव फलदायक हुवेगी (क्युंकि) विद्या आनेंका, व धनेंका, फल दायक होनेंका, तीन प्रकार कहा हे (यदुक्तं) ॥ गुरु शुश्रूषया विद्या । पुष्कले न धनेनवा । अथवा विद्यया विद्या । चतुर्थं नैवकारणं ॥ १ ॥ तव श्रेणक राजा, उसकों वहुतसा खुसी करके, विनय संयुक्त स न्मुख वैठके, विद्या ग्रहण करी, तव फलदायक हुई ॥ ( इहां श्रेणक राजा, अभय कुमारजीका दृष्टांत भावन करना ) ॥ यह ४० उदय आ चारके नाम मात्र कहे हें ॥ ॥ ॥ ॥ ॥ ॥

॥ ॥ अव इन ४० उदयोंमें जो साधुवोंके १६ संस्कार कहेहें । सो प्रायें सव विधि साधुवोंमें होती है । साधु अपना आचार छोडके अन्यमत आचार न करतेहें (इससें) जो साधु होते हें (सोतो) प्रथम अपना गुरूके पास, अपना आचार ग्रंथ सीखते हें ( परंतु ) वर्त्तमान कालमें प्रायें जैन गृहस्थाचार शास्त्रोक्तरीति मुजब दिनदिन विलुप्त होता जाताहै ॥ इस हुं डा अवसर्पणी दुखमा कालके प्रभाव, चालनी प्राय धर्म होनेंसें, मन मा फक आचार करनें लगगए हें । ( इससें दिन दिन ) धनसें, धर्मसें, परि वारसें, विद्यासें, सर्व ठिकाणें हीन पडते जातेहैं ॥ हीनाचारी हुवाथका

इस न्नवमें दलिद्रताका डुख देखते है । परन्नवमें निगोदादिकका डुखदे खते है ॥ ( इसीसें ) अनेकांती सर्व जैनी न्नाइयोंके, हित सुःखार्थे, अ वश्य, जाणनें, धारण करनें लायक, जन्मसें मरण पर्यंत, जैन गृहस्था चारके पोम्शि उदय ( इस ) आचार रत्नाकरके प्रथम प्रकाशमें किं चित् विस्तारसें प्रसिद्ध करुंगा ॥ ※ ॥ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ आदौ षोम्स उदय नाम मात्र लिखताऊं ॥※॥

॥ ※ ॥ आद्य गर्न्नाधान संस्कार ( जब ) गर्न्न उत्पत्ति होय, उससमय आचार विधि मंत्रादि कथनरूप प्रथम उदयः ॥ १ ॥ ※ ॥ ( तथा ) गर्न्ना धानसें आठमें मासका कृत्य ( देशविशेषसें ) सीमंत आघरणी कहते हैं॥ उसका आचार मंत्रादि कथन रूप द्वितीय उदयः ॥ २ ॥ ※ ॥ ( तथा ) जन्महुवे वाद, जन्मका संस्कार, जन्मो न्नव प्रमुख किस विधीसें करना ॥ तद्विधि मंत्रादि संयुक्त, कथन रूप तृतीय उदयः ॥ ३ ॥ ※ ॥ ( तथा ) ज न्मसें तीसरे दिवस, चंद्र, सूर्यके, दर्शन कराणा ॥ तद्विधि मंत्रादि संयुक्त कथन रूप चतुर्थ उदयः ॥ ४ ॥ ※ ॥ ( तथा ) जन्मसें तीसरे दिवस माताके स्तनका संस्कार कराके, वालककों स्तन पान कराणा ॥ तद्विधि मंत्रादि संयुक्त कथन रूप पंचम उदयः ॥ ५ ॥ ※ ॥ ( तथा ) जन्मसें छठे दिवस संध्या समय, मातृका देवी पूजन रूप, षष्टी संस्कार कराना ॥ तद्विधि मंत्रादि संयुक्त कथन रूप छठा उदयः ॥ ६ ॥ ※ ॥ ( तथा ) ज न्मसें १० दिवस उपरांत सुन्न महुर्त्ते शुचिकर्म रूप संस्कार कराना ॥ तद्विधि मंत्रादि संयुक्त कथन रूप सप्तम उदयः ॥ ७ ॥ ※ ॥ सुची कर्म कियेवाद, नाम कर्म संस्कार कराणा । तद्विधि मंत्रादि संयुक्त कथन रूप अष्टम उदयः ॥ ८ ॥ ※ ॥ ( तथा ) जन्मसें छठे मास वालककों (और) पांचमें मास कन्याकों, अन्न प्राशनके संस्कार करायके, जो विधिसें मु खमें अन्नदैना ॥ तद्विधि मंत्रादि संयुक्त कथन रूप नवम उदयः ॥ ९ ॥ ॥ ※ ॥ ( तथा ) जन्मसें तीसरे, ५ में, ७ में, वरष निर्दोष दिवसे कर्ण वेध न करणा । तद्विधि मंत्रादि कथन रूप दशम उदयः ॥ १० ॥ ※ ॥ (तथा) मास दिवस महुर्त्त सुन्न देखके चूमा कर्म करना ( अर्थात् ) मुंमन क रना ॥ तद्विधि मंत्रादि कथन रूप एकादशम उदयः ॥ ११ ॥ ※ ॥(तथा)

जन्मसें, ८ में वर्ष ब्राह्मणकों, १० में वर्ष क्षत्रीकों, १२ में वर्ष वैश्यकों, शुभ मुहूर्त्तें जिनो पवीत धारन कराना (तथा) जिनो पवीत बनाना, व्रत उपदेश देना, व्रत विसर्ग कराना, भूम्यादि दानादिक दैना, चारुं वर्णका संस्कार कराना, सुद्रकों उत्तरासन रूप जिनोपवीत धारन कराना (तथा) वटु करण विधि (अर्थात्) संस्कारसें ब्राह्मण करना ॥ इत्यादि अधिकार विधि मंत्रादि कथन रूप द्वादशम उदयः ॥ १२ ॥ ॥ (तथा) सुभ मुहूर्त्तें, प्रथम पुत्रकों, जैनी पंडितके पास विद्याध्ययन कराना। तद्विधि मंत्रादि कथन रूप त्रयोदशम उदयः ॥ १३ ॥ ॥ (तथा) जन्मसें ८ में वर्ष उपरांत, ११ में वर्ष पर्यंत कन्याका विवाह, (और) जन्मसें १६ वर्ष उपरांत पुरुषका विवाह करना (तिसमें) वेदी स्थापन विधि, ७ कुलकर गणपति स्थापन पूजन विधि (तथा) अग्निकी स्थापना अग्नीका तर्पण, दानादिक दैना, लाजा कर्म, ॥ इत्यादिक विधि मंत्रादि कथन रूप चतुर्द्दशम उदयः ॥ १४ ॥ ॥ (तथा) साधु (वा) जैन पंडिताचार्यके पास सम्यक्त धारन करना, १२ व्रत उचरना, उपधान तपस्या करनी, संघमाला पहरनी (तथा) किस विधिसें भगवानके मंदर जाणा,। भगवानकी पूजा करना,। शांतिक पोष्टिक पूजाकरना (तथा)सरस रागणीके गायन युक्त, १२ व्रत पूजा, पांच कल्याणक पूजा, । १४ स्वप्न पूजा, ९ ग्रह, १० दिग्पाल पूजा । श्रावकका सविस्तर दिन कृत्य, ॥ इत्यादिक विधि मंत्रादि कथन रूप, पंचदशम उदयः ॥ १५ ॥ ॥(तथा) अंत्य संस्कारके विषे श्राद्ध आराधना, चतुःशरण क्षामणा, तद्विधि मंत्रादि कथन रूप षोडशम उदयः ॥ १६ ॥ ॥ इसी क्रमसें षोडस उदय सविस्तर प्रथम प्रकाशमें वर्णन करुंगा ॥ ॥ ॥ ॥ ॥ ॥

---

## ॥ ॥ अब गृहस्थीके १६ संस्कार साधु (वा) कुलगुरु, किसको कराना उचित है (सो लिखता हुं) ॥ ॥

॥ ॥ जो संसारकर्म परिग्रह छोडके । द्रव्ये, भावे, सुद्धसाधु हुए हें। जिनोंकों तो एक व्रतारोप संस्कार (अर्थात्) धर्मोपदेश दैना, सम्यक्तादि व्रत धारण कराना उचित है ॥ शेष १५ संस्कार कराना उचित नहिं।

( यडुक्तमागमे) ॥ व्रतारोपं परित्यज्य । संस्कारा दशपंचच ॥ गृहीणां नैव कर्त्तव्या । यतिभिः कर्मवर्जितैः ॥ १ ॥ विझयं जोइसं चैव । कम्मं संसारियं तहा । विझा मंतं कुणंतोअ । साझहोइ विराहउ ॥ २ ॥ (इसवास्ते) दूसरा देसविरति कुलगुरु, जैन ब्राह्मण, क्षुल्लकादिककों, गृहस्थका १५ संस्कार कराणा उचित है ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

## ॥※॥ अब संस्कार कराणेवाले कुलगुरु कैसे आचारवान चहियै (सो लिखते है) ॥※॥

॥※॥ जो अर्हन् मंत्रसें पवित्रित, जिनोपवीत, सम्यक्त व्रतादि, धारन किया थका होय (तथा) विनयवान्, बुद्धिवान्, शौचवान्, आचारवान्, दयावान्, शरल स्वभावी, शांति परिणामी, दृढ सम्यक्ती, अनेकांती, अर्हंत साधुकी आग्या धारक, विधि मार्गका जाणकार, अल्प कषाई, त्रिकालै देव वंदन, सामायक, करनेवाला । अनेक प्रकारसें धर्मवृद्धी करनेवाला, (इत्यादि) अनेक गुण धारक होय ॥ ※ ॥ ऐसे कुलगुरु जैन पंडित ब्राह्मणोंकेपासे । जैन गृहस्थोंको सर्व संस्कार विधि, विनय संयुक्त धारन करनी चाहियै ॥ कोईभी विद्या विनयसें लीवी फलदायक होतीहै ॥ यह प्रथम प्रकाशका अधिकार दीपन करा ॥※॥

## ॥ ※ ॥ और दूसरा प्रकाश मध्ये ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ जैन इतिहास, (तथा) ५५ बोलगर्भित, ऋषभादि २४ भगवानका दृष्टांत स्वरूप (तथा) १२ चक्रवर्त्ति, ए वासुदेव, ए प्रतिवासुदेव, ए बलदेव, (इत्यादिकके) माता, पिता, नाम, नगर स्वरूप (तथा) भगवान महावीरस्वामीसें लेकर, वर्त्तमान काल तक, सुध्द कोटिक गच्छ परंपरा आचार्यादिकके स्वरूप, मत मतांतरके स्वरूप, (तथा) सर्वके उपयोगी । स्वप्न, सुकन, महूर्त्तादिक, विचारण स्वरूप (इत्यादि) अधिकार दूसरा प्रकाशमें किंचित विस्तारसें वर्णन करुंगा ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अब हितोपदेश लिखताहूं ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ अहो देवाणुप्रियो । अहो प्यारा सर्व जैन भाइयो । अहो स्याद्वाद धर्म रागियो । अहो सज्जन पुरुषो । प्रेरणा मदत करके । सर्व

स्थानके । बनैं जिस मुजब धर्म वृद्धी करो । धर्म वृद्धी ग्यान सेती होती है ( इससेती ) ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य, सुद्र, ( जो ) जैन विद्या, पढै पढावै, ( तथा ) जैन आचार धारन करै, करावै, जिसकों मदत देवो । जिसका बहुत मान्यकरो । ( और ) जो निराश्रई होय ( उसकों ) वस्त्र आहारादिकका सहाय्य करके विद्या पढाउ ॥ एकेकका गुण ग्रहण करो । एकेकका गुण वधाउ ॥ कोई प्रकार जैन विद्याकी वृद्धी करो । अपना धर्म गुरु, कुलगुरुके पास, विनय संयुक्त धर्म कृत्य आचार शीखो । जन्मसें मरण पर्यंत जैन आचार धारन करो । शक्ति मुजब आचार व्यवहारमें चलो । शक्ति मुजब व्रतपच्चक्खाण धारन करो । सर्व नाश कारक निंदा द्वेष छोडो । सर्व गछ, सर्व जैनीभाई आपसमें समता स्वभाव धारण करो। सबुद्धिसें विचार करके । एकांत दृष्टिराग पक्षपात छोडो ॥ एकेकके द्वेषस । पर्वतिथीका नाश करके । लीलोती आदिक अनंता जीवांरा घाण मति करो ॥ जीव दया सुद्ध पालो । सत्य वचन बोलो ॥ अदत्त वस्तु ग्रहण मति करो । परस्त्री अभिलाषा कुशील छोडो। अंगीकार करी हुई अपनीस्त्रीपर संतोष धारन करो । परिग्रहकी मूर्छा अल्पकरो । तृष्णा अल्प करके परिग्रहका प्रमाण करो ( तथा ) पांचुं व्रतकों गुणकारी दिग्दिश परमाण करो । मद्य, मांशादि अभक्ष अनंत काय अवस्य त्यक्त करो । ( तथा ) १५ कर्मादानादि महा सावद्य व्यापार त्यक्त करके । निरवद्य व्यापार करो ॥ भोगोपभोग वस्तुका प्रमाण करो । ( अहो भाइयो ) अनर्थ दंड त्यक्त करो ( अर्थात् ) बे अर्थ कोई पापका भागी मतिहुवो । ( तथा ) सामायक, पोषध, प्रतिक्रमण, देव पूजन, दान, पुन्य, उपगारकों। करते, कराते, करनें वालांको अनुमोदना, करते रहो ॥ अछे अछे चित्त आल्हाद कारक जिन मंदर बनवाउ ( तथा ) संप्रतिराजा, कुमार पाल राजा दिकका कराया हुवा जीर्ण मंदिरोका उद्धार कराउ । ( और ) कोईस्थानके भिन्नवादिकके प्रसंगसें जिन मंदर अपूज ( वा ) बंध रहता होय ( तो ) ऐसा मंदरोंकी अवश्य संभाल रक्खो । जिन द्रव्यकों वधाउ । देव, गुरु, द्रव्यका भक्षण मति करो । मांगके खाना दलद्री होना फरभी अछा है ( परंतु ) देव गुरु द्रव्यका भक्षण करके अनं

तान्नव नरक निगोदा दिकमें भ्रमणा अच्छा नहिं है ॥ ( अहो देवाणु प्रियो ) जूवा, चोरी, मांस, मदरा, वेश्या गमन, परस्त्री गमन, जीवहत्या, आहेडीपणा ७ । ( ऐसा ) महा दुःख दायक सात व्यसन छोडो । धर्म नीति, कुलनीति, राज्यनीति, अनुसार चलो ॥ रथजात्रा तीर्थयात्रा करो साधर्मी वात्सल्य करो । (तथा) देव, गुरु, धर्मकों, तत्वपदार्थ जानके, अंतरंग प्रीति रक्खो ॥ (तथा) कर्मोंकी विचित्र गति जानके ( कोई ) संसारी जीवकी निंदा मतकरो । बुद्धी कर्मानु सारणी है । अपना कर्मोंकें प्र साद, सुःख दुःख सर्वजीव भोगवते हे ॥※॥ (यडुक्तं) ॥※॥ कृतकर्म क्षयो नास्ती । कल्प कोटि शतैरपिः । अवस्य मेव भोक्तव्यं । कृत कर्मः सुभासुभं ॥ १ ॥※॥ (पुनः) ॥※॥ जं जं समयं जीवो । आवस्सइ जेण जेण भावेण । सो तंमि तंमि समए । सुहा सुहं बंधएक म्मं ॥ २ ॥※॥ (पुनः) ॥※॥ नीचै गोत्रावतार श्वरम जिनपते मल्लिनाथा वलात्वं । अंधत्वं ब्रह्मदत्ते भरत नृप जयः सर्वनाशश्च कृष्णे । निर्वाणं नारदेपि प्रशम सुख रति स्या चिलाती सुतेपि । इत्थं कर्मानु वीर्योः स्फुट मिह जयतां स्पर्द्धया चिंत्यरूपे ॥ ३ ॥※॥ (पुनः) ॥※॥ ब्रह्मा येन कुलाल व न्नियमितो ब्र ह्मांण्ड भांमोदरे । विष्णुर्येन दशावतार गहने क्षिप्तः महासंकटे । रुद्रो येन कपाल पाणि पुट के भिक्षाटनं कारितः । सूर्यो भ्राम्यति नित्य मेव गगने तस्मैनमः कर्मणेः ॥ ४ ॥※॥ (पुनः) ॥※॥ प्रचलति यदि मेरुः शीततां याति वन्हि । उदयति यदिभानुः पश्चिमायां दिशायां । विकशति यदि पद्मं पर्वताग्रे शिलायां । तदपि नचलनीयं भाविनी कर्मरेखा ॥ ५ ॥※॥ (पुनः) ॥※॥ एककै पाय अनेक परे पुनि एक अनेकके पाय परेहै । एक अनेक कि चिंतहरै अरु एक न आपनो पेटभरेहै । एक खुस्याल सूञै सुख पालमें एककुं कंथन खाट जुरै है । देखहु यार कहै धमसी जगि पुन्यरु पाप प्र तिक्ष फिरै है ॥ ६ ॥ (पुनः) ॥※॥ ऐऐ देखो दई गतिया वतिया कछुही न कहीसी परै है । रंककों राउरु राउकों रंक पलकमें ऐसी हलक करै है । एक विचित्र ही चित्र वनावत एककों भंजन एक घरै है । वात धर म्मसी वाहीके हाथ है टारयोन काहूकों ईस टरेहै ॥ ७ ॥ (पुनः) ॥※॥ लंछन चंदमें तापदिनंदमें चंदन मांहिं फणिंदको वासो । पंमित निर्द्धन सद्ध

न है सठ नारि महाहठको घरवासो। हीम हिमाचल खार है वारधि केत कि कंटक कोटिको पासो । देखो धरम्मसी है सबकों डुख कोऊ करो मति काऊको हासो ॥ ८ ॥ ※ ॥ (इसवास्तै) अहो देवाणु प्रियो । कर्मोंकी ८ मूल प्रकृति (तथा) १५८ उत्तर प्रकृतिका स्वरूप जाणके सम भावसें आत्म लघुता करते रहो ॥ ※ ॥ अब कर्मोंकी ८ मूलप्रकृति (तथा) १५८ उत्तर प्रकृतिका स्वरूप किंचित ॥ मात्र इहां लिखता हुं ॥ ※ ॥ (मूलकर्म भेद ८) ग्यानावरणी १। दर्शना वरणी २ । वेदनी ३। मोहनी ४। आऊ ५ । नाम ६ । गोत्र ७। अंतराय ८ ॥ ※ ॥ ॥※॥

## ॥※॥ अब १ ज्ञाना वरणी कर्मका स्वरूप लि० ॥※॥

॥※॥ इसकी उत्तर प्रकृति ५ ॥ मति ज्ञानावरण १। श्रुत ज्ञानावरण २। अवधि ज्ञानावरण ३ मन पर्यव ज्ञाना वरण ४ । केवल ज्ञाना वरण ५ ॥※॥

॥ ※ ॥ अब सात प्रकारसें जीवोंके ज्ञानावरणी कर्म बन्ध होय (सोलिखते है) ॥ सिद्धांत शास्त्र वेचके आजीवका करै ॥ १ ॥ कुदेवकी प्रशंशाकरै २ ॥ ज्ञानके विषय संदेह करै ३ । कुशास्त्रकी, कुगीतकी, प्रशंशाकरै ४ । सिद्धांतका मूल अर्थ उत्थापन करै ५ । पर पुरपका दूपण प्रकाशकरै ६ । मिथ्या शास्त्रका उपदेश करै ७ ॥ ※ ॥(इस)ज्ञाना वरणी कर्मकी ३० कोडा कोडि सागरोपम उत्कृष्ट स्थिती होय ॥ यह कर्म नेत्रांके पाटे समान होताहै (जैसें) ८ पुट वस्त्रका पट्टा बांध्यां थकां । नेत्रांसें कुछभी न दीखताहै (इसीतरे)ज्ञानावरणी कर्मके उदय, जगत्र स्वरूपका ग्यान न होताहै ॥ ज्ञायते परिछिद्यते वस्त्व नेनेति ज्ञानं ॥ आव्रियते आछाद्यते अनेने त्यावरण ॥ ज्ञानस्या वरणीयं ज्ञानावरणीयं ॥ (इति समासः) ॥ यह ज्ञानावरणी कर्मका स्वरूप कहा ॥ १ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अब २ दर्शना वरणी कर्मका स्वरूप लि० ॥※॥

॥※॥ (इसकी उत्तरप्रकृति) ९ ॥ चक्षु दर्शनावरण १ । अचक्षु दर्शनावरण २ । अवधि दर्शना वरण ३ । केवल दर्शनावरण ४ ॥ सुखे जागे (सो) निद्रा ५ । डुखे जागै (सो) निद्रा निद्रा ६ । बैठां ऊभां निद्रा आवे (सो) प्रचला ७ । मार्ग चालतां निद्रा आवे (सो) प्रचला

प्रचला ८ ( तथा ) जिस निद्रामें वासु देवसें अर्द्ध पराक्रमहोय । छहै मास आवै । दिनका चिंत्या रात्रकों कार्य करै । शत्रुकों जीतके पीछा आय सोवे ( तवभी ) निद्रा जागृत न होय ( सो ) स्त्यानर्द्धि निद्रा ए ॥ इस निद्रावाला अवश्य सातमी नरक जाय ॥ ※ ॥ यह ए प्रकृति कही ॥ ※ ॥ (अब) दश प्रकारसें जीवोंके दर्शना वरणी कर्म बन्ध होय (सो लिखते है) ॥※॥ कुदेवकी प्रसंशा करै १। कुतीर्थकी स्तुतीकरै २। कुगुरु हीनाचारीकी प्रशंशा करै ३ । जीव हिंसा करै ४ । कुशास्त्रकी प्रशंशा करै ५ । मिथ्यात्व वुद्धी धारन करै ६ । शोक दुःख अधिक धारन करै ७ । सम कितकों दूषण लगावै ८ ॥ मिथ्या आचार व्रत धारन करै ए ॥ मिथ्या वुद्धीयें अन्याय झूठ वोलै १० ॥ ※ ॥ यह १० वोले जीव दर्शनावरणी कर्म बांधै ॥※॥ (इसकी) ३० कोमा कोमि सागरो पम स्थिति (यह) कर्म प्रोलियैके समान है ( जैसें ) प्रोलियो, राजाकेपास कोईकों जानें न देवै ( इसीतरै ) यहकर्म दर्शन राजासें मिलनें न देवै ॥ दर्शना वरणी कर्म खपायां विना दर्शनगुण उदय न आवै ॥ दृश्यते अनेनेति दर्शनं । तस्या वरणीयं, आच्छादनीयं, दर्शना वरणीयं ( इति समासः ) ॥ ※ ॥ यह दर्शना वरणी कर्मका स्वरूपक हा ॥ २ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अब ३ वेदनी कर्मका स्वरूप कहते है ॥※॥

॥ ※ ॥(इस कर्मकी उत्तर प्रकृति)२॥ सातावेदनी, सुःख भोगावना१॥ असाता वेदनी, दुःख भोगावना २ ॥ ※ ॥ (अब) १४ वोले जीव सातावेदनी कर्म वन्ध करै (सो कहते है) ॥ दयावंत १ । दानवंत २ । क्षमावंत ३। व्रतवंत ४। शीलवंत ५ । दमवंत ६ संजमवंत ७ । ज्ञानवंत ८ । जिन पूजावंत ए। जिन वंदनवंत १०। जिन शास्त्र विचारवंत ११। दया धर्म उपदेशक १२ । दीन पर अनुकंपा धारन करै १३ । सत्य वचन वोलै १४ ॥※॥ यह १४ प्रकारे जीव साता वेदनी कर्म वांधै। संसारका सुख भोगवै ॥ ※ ॥ (अब) १५ वोले, जीव असाता वेदनी कर्म वन्ध करै (सोकहतेहै ) मनुष्यकों मारै १ । जीवाकों वंध करै २ । जीवांकों छेदन करै ३ । जीवांकों भेदन करै ४। चामी करै ५ । परकों दुःख उप जावे ६ । जीवांकों त्रास देवै ७ । आक्रंद करावै ८ दुःख शोक धारन करै ए । परद्रोह

थापण मोसो करै १० । असत्य वचन बोले ११ । वैर करावै १२ । युद्ध करावै १३। क्रोध, मान, उपजावै १४ पर निंदा करै १५ ॥※॥ (यह) १५ प्रकारे जीव असाता वेदनी बांधै ॥ संसारमें भ्रमतां महा दुरक भोग वै ॥ (इसकी) ३० कोम्राकोम्रि सागरोपम स्थिति ॥ (यह कर्म,) मधुलिप्त खड्ग धारासमान है (जैसें) खांमेकी धारके ऊपर, मधु लगाया हुवा चाट णेंसें, प्रथम मिष्ट लगै (सो साता वेदनी) पीछे खांमेकी धारासें जीभ क टै दुःख पावै (सो असाता वेदनी) ॥ वेद्यते आल्हादि रूपेण यदनुभूयते तद्वे दनीयं ॥ ३ ॥ (इति समासः) ॥ ※ ॥ यह वेदनी कर्मका स्वरूप कहा ॥

## ॥※॥ अब चौथा मोहनी कर्मका स्वरूप कहते हैं ॥※॥

॥ ※ ॥ इसकी उत्तर प्रकृति २८ ॥ (अनंतानुवंधी) क्रोध १, मान २। माया ३। लोभ ४ ॥ जावज्जीव रहै। समकित उदय नहिं आवै ॥ (अप्रत्या ख्यानी) क्रोध ५। मान ६। माया ७। लोभ ८ ॥ उदय आ यां उत्कृष्ट १ वछर रहै ॥ इस कषाय चौकमी के उदय समकित गुण पा वै (परंतु) देश विरति श्रावक गुण न पावै। व्रत प्रत्याख्यान उदय न आवै ॥ (प्रत्याख्यानी) क्रोध ९। मान १०। माया ११। लोभ १२ ॥ उदय आयां उत्कृष्ट ४ मास रहै ॥ इस कषाय चौकमीके उदय श्रावक गुण पावै (परंतु) साधुपणा उदय न आवै ॥ (संजलना) क्रोध १३। मान १४। माया १५। लोभ १६। उदय आयां उत्कृष्ट १५ दिन रहै ॥ इ स कषाय चौकमीके उदय, यथा ख्यात चारित्र उदय नहिं आवै। केवल ग्यान नहिं पावै ॥ (यह १६) कषाय प्रकृति कही ॥ (अब ९ नोकषाय प्रकृति क० )। हास्य १७। रति १८। अरति १९। भय २०। शोक २१। दुगंछा २२। पुरष वेद २३। स्त्री वेद २४। नपुंसक वेद २५ ॥ इति ९ नोकषाय प्रकृति कही ॥ (तथा मोहनी ३) सम्यक्त मोहनी २६। मिथ्यात्व मो० २७। मिश्र मोहनी २८ ॥ मोहनी कर्मकी २८ प्र कृतिकही ॥ इस २८ प्रकृतिमें। २५ कषाय प्रकृति चारित्र मोहनीकी ॥ शेष ३, दर्शन मोहनीकी जाणनी ॥※॥ अब ६ बोले जीव, दर्शन मोह नी कर्म वन्ध करै (सो कहते है) केवल ग्यानकी निंदा करै १। अरि हंत वचनकी निंदा करै २। सिद्धांत वाचककी निंदा करै ३। जिन धर्म

की निंदा करै ४। गुरू (तथा संघकी निंदा करै ५। कुमार्ग प्रकाशै करै ६ ॥※॥ अब दोबोले चारित्र मोहनी कर्म बन्ध करै ॥ तिव्र कषाय के करनेंसें १। हास्यादिकके करनेंसें २ ॥ इस प्रकारसें जीवके मोहनी कर्म बन्ध होय ॥ (इसकी) ७० कोमाकोमि सागरोपम स्थिति ॥ (यहकर्म) मदिरा पान समान है, (जैसें) मदिरा पान करनेंसें मनुष्यकों भली बुरी बातका विवेक न होय। (तैसें) मोहनी कर्मके उदय सत् असत्का ज्ञान न होय। पर पुद्गलकों माहरो माहरो कहतां। संसारमें भ्रमतारहे (और) महा दुःख देखता रहै ॥※॥ इति मोहनी कर्मका स्वरूप कहा ॥ ४ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अब ५ आयु कर्मका स्वरूप कहते है ॥※॥

॥※॥ (इसकी उत्तर प्रकृति ४)॥ देवायु १। मनुष्यायु २। तिर्यंचायु ३। नरकायु ४ ॥※॥ अब किस प्रकारै जीवके देवायु बन्ध होय ॥ (तद्यथा) ॥※॥ क्रोधादि कषाय अल्प धारन करै १। सदा समकित पालै २। सुद्ध श्रावक धर्म पालै ३। मरनेंका (तथा) गत वस्तुका शोक न करै ४। तीर्थंकरकी भक्ति करै ५। दया, दानकी, निरंतर बुद्धि रहै ६। सुद्ध साधु धर्म पालै ॥ ७। जिन धर्मको अत्यंत रागी ८। बाल तपस्वी ९। महा काया कष्ट करै ॥ १० ॥※॥ यह १० प्रकारे जीव देवगतिका आयु बन्ध करै। देव गतिमें जावे। महा सुख भोगवै ॥ १ ॥※॥ अब ९ प्रकारे जीवके मनुष्यायु बन्ध होय ॥※॥ (तद्यथा) ॥※॥ देव गुरुकी पूजा भक्ति करै १॥ जीवपर दया धारन करै २ ॥ शास्त्र सिद्धांत पढै, पढावै ३ ॥ न्यायसें लक्ष्मी उपार्जण करै ४ ॥ चित्त प्रशन्नतासें अन्न वस्त्रादि दान देता रहै ५ ॥ चामी (तथा) निंदा कोईकी न करै ६ ॥ परका उपगार करै ७ ॥ कोई जीवकों पीडा न उपजावै ८ ॥ आरंभ न करै ॥ (अर्थात्) सरल परिणामसें, अर्थे आरंभ करताभी संकता रहै ९ ॥※॥ यह नवप्रकारे जीव उत्तम मनुष्य भव पावै। मनुष्यका सुख भोगवै। उत्तम धर्म पावै ॥ (इहां) मेघ कुमारजीका दृष्टांत भावन करना ॥※॥ अथ २० प्रकारै, जीव तीर्यंच गतिका आऊ बन्ध करै ॥ (तद्यथा) शील भंग करै १॥ जीवांकों ठगै २। मिथ्यात्व कर्म समाचरै ३। कुकर्मका

उपदेश करै ४ । तोल, माप, लेनेका अधिक, देनेंका उंग करै ५ । कपट वृत्ति धारके लोककों ठगै ६ । असत्य वचन बोलै ७। झूठी शाख भरै ८। सुगंधमें दुर्गंध मिलावे ९। कपूरादिकमें भेल करके वेचे १० । कस्तूरीमें भेल करके वेचे ११। सोना रूपा मध्य भेल करै १२। कलह करै १३। निंदा करै १४। चोरी करै १५। अणजांती बात वनावे १६। घृत तेल मांहि भेल करै १७। नील लेश्या परिणाम धारै १८। कापोत लेश्या परिणाम धारै १९। आर्त्त ध्यान करै २०॥ ※॥ यह २० बोलै तिर्यंचायु वन्ध करै ॥ निगोदादिक तिर्यंच गतिमें जावै । महा दुख भोगवै ॥ ※ ॥ अथ २० प्रकारै जीव नरक गतिका आऊ वन्ध करै ॥ ※ ॥ (तद्यथा) वहुत लोभ करै १। मद मछर वहुत करै २। क्रोध वहुत करै ३ । मिथ्यात्व कर्म आचरै ४ । जीव हिंसा करै ६। असत्य वचन बोलै ७ । चौरी करै ८ । शील भंग करै ९। अति रक्त होके संसार सुख भोगवै १० । मर्म भेद करै ११। पंचेंद्री विषयादिककों सार मानें १२। जिन, संघकी घात करै १३। जिन वचन उत्थापै १४। जिन तीर्थंकरकी पूजा न करै, न करावै १५। मदिरा पान करै १६। मांश भक्षण करै १७। रात्री भोजन करै १८। अभक्ष अनंत काय भक्षण करै १९। रोद्रध्यान, कृष्ण लेश्या धारण करै २०॥ ※ ॥ यह २० बोले जीव मरके नरक गतिमें जावै ॥ छेदन भेदनादि महा दुःख भोगवै ॥ ※ ॥ (इस) आयु कर्मकी उत्कृष्ट ३३ सागरोपम स्थिति॥ (इसका) स्वभाव खोडे समान है (जैसें) खोड़ेमें पुरुषका पांव दिया हुवा निकल सके नही (इसीतरै) अपना वन्ध किया आयु कर्म विन भोगव्यां छूटे नही ॥ (तथा) एति आगछति प्रतिवंधकतां स्वकृत कर्म वन्ध नरकादि कुगति निक्रमितु मनसो जंतो रित्यायु ॥१॥ (अथवा) आसमंता देती गछति भवा भवांतर संक्रांतौ विपाकोदय मित्यायु ॥ (इति समासः) ॥ ※ ॥ इति५ आयु कर्मका स्वरूप कहा ॥५॥

## ॥ ※ ॥ अब ६ नाम कर्मका स्वरूप लि०॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (इसकी) उत्तर प्रकृति मूल ४२ ॥ भेदांतरै ६७॥ तथा ९३ ॥ विस्तारे १०३॥※॥ अव१०३प्रकृति नाम मात्र लिखते है ॥※॥(गति४,) नरकगति १। तिर्यंचगति २ । मनुष्यगति ३। देवगति ४। (इंद्रिय ५)

एकेंद्री जात ५। बे इंद्री ६। ते इंद्री ७। चौ इंद्री ८। पंचेंद्री ९। (शरीर ५) औदारिक १०। वेक्रिय ११। आहारक १२। तेजस १३। कार्मण १४॥ (अंगोपांग ३) औदारक अंगोपांग १५ वेक्रिय अंगोपांग १६। आहारक अंगोपांग १७। (बंधन १५) औदारिक २ बंधन १८। औदारक तेजस बंधन १९। ऊदारिक कार्मण बंधन २०। औदारक तेजस कार्मण बंधन २१। वेक्रिय वेक्रिय बंधन २२। वेक्रिय तेजस बंधन २३। वेक्रिय कार्मण बंधन २४। वेक्रिय तेजस कार्मण बंधन २५। आहारक २ बंधन २६। आहारक तेजस बंधन २७।आहारक कार्मण बंधन २८। आहारक तेजस कार्मण बंधन २९। तेजस २ बंधन ३०। कार्मण २ बंधन ३१। तेजस कार्मण बंधन ३२॥ (संघातन ५)॥ औदारक ३३। वेक्रिय सं० ३४। आहारक सं० ३५। तेजस सं० ३६। कार्मण संघातन ३७॥ (संघयण ६) वज्र रिषभ नाराच ३८। ऋषभ नाराच ३९। नाराच ४०। अर्द्ध नाराच ४१। कीलका ४२। छेवट्ठो संघयण ४३। (संस्थान६)। सम चौरंस ४४। निग्रोध४५। सादि ४६ वामन ४७। कुब्ज ४८। हुंमक संस्थान ४९॥ (वर्ण ५) कृष्ण ५०। नील ५१। पीत ५२। रक्त ५३। स्वेत ५४। (गंध २) सुरभि गंध ५५। डुरभि गंध ५६॥ (रस ५) तीक्ष्ण ५७। कटुक ५८। कषायलो ५९। खट्टो ६०। मधुररस ६१॥ (फरस ८) भारी ६२। हलको ६३। सुंहालो ६४। खरखरो ६५। शीत ६६। उष्ण ६७। लूखो ६८। सचिकण ६९। (आनुपूर्वी ४) देवा नु० ७०। मनुष्या नु० ७१। तिर्यंचा नु० ७२। नरकानुपूर्वी ७३॥ (त्रसादि १० नामः) त्रसपणो पावै ७४। बादर पणो ७५। पर्यातपणो ७६। प्रत्येक पणो ७७। थिरपणो ७८। शुभपणो ७९। सौभाग्यपणो ८०। आदेयपणो ८१। जसपणो ८२। सुस्वरपणो पावै ८३॥ (थावरादि १० नामः) थावर पणो पावै ८४। सुक्ष्मपणो ८५। अपर्याप्तिपणो ८६। साधारण पणो ८७। अथिर पणो ८८। अशुभ पणो ८९। दौभाग्य पणो ९०। डुस्वर पणो ९१। अनादर पणो ९२। कुजसपणो ९३॥ (तथा) पराघात नामकर्म ९४। उद्योत नाम० ९५। आतप नाम० ९६। ऊसास नाम० ९७ अगुरु लघु नाम० ९८। तीर्थ

कर नाम० एए । निर्माण नाम० १०० ।उपघात नामकर्म १०१ ।शुभ विहायो गति १०२ । असुभ विहायोगति १०३ ॥ ※ ॥ यह नामकर्मकी उत्तर प्रकृति १०३ कही ॥ ※ ॥ ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

॥ ※ ॥ अथ ३ प्रकारे जीव उत्तम नामकर्म बन्ध करे ( तद्यथा ) श्री जिन धर्ममें रक्त होय १ । दयावंत दानवंत होय २ । मुक्तिकी अभिलाखा करे ३ ॥※॥ अथ ८ प्रकारे जीव मध्यम नाम कर्म बन्ध करै ( सो लिखते हें ) ॥ ※ ॥ मिथ्यात्व उपदेश करै १ । कु धर्म मार्ग ग्रहण करै २ । दान आप नही देवै ( तथा ) दूसरेकों दान देतां मनाकरै ३ । धर्म स्थानक गिरावे हानि करै ४ । कठोर असत्य वचन बोलै ५ । महा पापारंभ करै ६ । पर निंदा करै ७ । सबजीव पर द्रोह धारन करै ८ ॥ ※ ॥ यह आठ प्रकारै नीच नामकर्म बांधै ॥ ※ ॥ (इस)नामकर्मकी २० कोमाकोमी सागरोपम उत्कृष्ट स्थिति ॥ संसारमें भमावे ॥ (यहकर्म)चित्रकार समांन है (जैसें ) चित्रकार अनेक प्रकारका, अछा, वुरा, चित्रबनावे ( तेसें ) नामकर्मके उदय, अछा, वुरा, अनेक नाम उपार्जन करै ॥ ※ ॥ ( तथा ) नामयति गत्यादि पर्यायानुभवनं प्रति प्रवणयति जीव मिति नाम । ( इति समासः) इति नामकर्म स्वरूप कहा ॥ ६ ॥ ※ ॥ ॥※॥ ॥※॥

## ॥ ※ ॥ अब ७ गोत्रकर्मका स्वरूप कहते है ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ गोत्र कर्मकी उत्तर प्रकृति २ ॥ उचै गोत्र १ । नीचै गोत्र २ ॥ ※ ॥ प्रथम १६ प्रकारे जीव उच्च गोत्र बन्ध करै ( सोकहते है ) समकितवंत १ । विनयवंत २ । शीलवंत ३ । अदत्त अग्राही ४ । यथा शक्ति दान देवै ५ । निरंतर संवेगगुण, सरल परिणाम, धारन करै ६ । तीर्थंकरकी भक्ति करै ७ । आचार्य, उपाध्याय, साधुकी, भक्ती करै ८ । बहुश्रुतकी भक्ति करै ए । जिनागमकी भक्ति करै १० । साधुवोंकी वेयावच्च करै ११ । गुरु साधुका दास होके रहै १२ । अनेकांत जिनधर्म आदरै १३ । उभयटंक प्रतिक्रमण करै १४ । यथाशक्ति पापकर्म दूर करै १५ । साधर्मी वात्सल्य करै १६ ॥ ※ ॥ यह १६ प्रकारे जीव तीर्थंकरादि उच्च गोत्र पावै ॥ ※ ॥ लोकमें मान्यनीक, पुज्यनीक, हुवै ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ अब ५ प्रकारै जीव नीच गोत्र कर्म बन्ध करै सो ( कहते है )

तिव्र क्रोधादि कषाय धारके, परगुण न जाणें १ । परकी निंदा करै। अव गुण प्रकासै २ । लोककी चाम्ी चुगली करै ३ । अणसुनीकों सुनीबात कहै । अण देखीकों देखी कहै । झूठी शाख न्नरै ४ ॥ जीव हिंसादि महा पाप कर्म करै ५ ॥※॥ यह ५ प्रकारै जीव। म्लेछ, कसाई, इत्यादिक नीच गोत्र वांधै । लोकमें निंदनीक ऊगंछा योग्य ह्रवै ॥※॥ (इस) गोत्र कर्मकी ३०कोमा कोडि सागरोपम स्थिति ॥ (यह) गोत्र कर्म कुंनकार समान है (जैसें) कुंनकार मट्टीका न्नाजन मोटा छोटा अनेक प्रकारका अपनी बुद्धी माफक वनावै (तैसें) गोत्र कर्म उदय। उच्च, नीच, न्नेदांतर अनेक गोत्र पावै ॥ (तथा) गूयते शब्दते उचा वचैः शब्दैर्य त्तत्गोत्रं ॥ ※॥
इति गोत्र कर्मका स्वरूप कहा ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

## ॥※॥ अब ८ अंतराय कर्मका स्वरूप कहते है ॥※॥

॥※॥ अंतराय कर्मकी उत्तर प्रकृति ५ ॥ दानांतराय १ । लान्नांतराय २। न्नोगांतराय ३ । उपन्नोगांतराय ४ । वीर्यांतराय ५ ॥ ※॥

## ॥※॥ अथ १८ प्रकारे जीव अंतराय कर्म बन्ध करै ॥※॥

॥※॥ करुणा दया रहित ह्रवै १ । दीन दयामणा जीवोंके अंतराय देवै २। असमर्थ जीवोंपर कोप करै ३ । अनेकांति गुरूकों वंदन पूजन निषेध करै ४ । तपस्वीकों नमस्कार न करै (तथा) वंदन, पूजन, निषेध करै ५ । जिन न्नक्ति निषेध करै ६ । जिन सिद्धांत उत्थापै ७ । जिन धर्म धारतां विघन करै ८ । सिद्धांतकी अवहीलना आशातना करै ९ । सुत्रार्थ न्नणतां अंतराय करै १०। दान न देवै, (तथा) औरको देतां निषेध करै ११। अपना धर्मके मार्ग चालतां अंतराय करै १२ । परमार्थ कहतां हासीकरै १३। विपरीत उपदेशकरै १४। असत्यवचन वोलै १५। अदत्त वस्तु ग्रहण करै १६ । कोईजीवके । दान, लान्न, न्नोग, उपन्नोग, वीर्यमें, अंतराय करै १७। कोई जीवका गुण छिपावै। दूषण प्रकास करै१८ ॥※॥ यह१८ प्रकारसें जीव अंतराय कर्म वांधे । संसार दलिद्रताका महा ऊख न्नोगवै ॥ ॥ (इस) अंतराय कर्मकी तीस कोमाकोडि सागरोपम स्थिति (यह) कर्म न्नंमारी समान है (जैसें) राजारै हुकमसें न्नंमारी देवे जब मिलै.

पूजत । सज्ज गुण धार सुदेव नमो । जिन गुण ग्राहक श्रीवर पावत मुक्ति मोहन जयकार नमो ॥ ३ ॥ ※ ॥ इति आदि जिनस्तुतिः ॥ ※ ॥ इत्युपाध्याय श्री लक्ष्मी प्रधान गणिः । तत्सिष्य । पंडित मुक्तिकमल मुनिः वड्ड आचार ग्रंथात् संग्रहीता । विरचिता । आचार रत्नाकर दीपका ॥सं०॥

## ॥※॥ अथ प्रथम गर्भाधान संस्कार विधि लि०॥※॥

॥※॥ ( यथा ) संजाते पंचमे मासे । गर्भाधाना दनंतरं । गर्भाधान विधि कार्यो । गुरुभिः गृह मेधिभिः ॥※॥ गर्भाधानके अनंतर पांचमें मासे । सुभतिथी, चंद्रवलादि, सुभ मुहूर्त्त देखके । पूर्वोक्त गुण धारक, ग्रहस्थ देशविरति कुलगुरु, स्नान करै । अछा सपेद वस्त्र पहरै । नवकार मंत्रसें पवत्रित करके चोटीके गांठ देवे । केसर चंदनको तिलक करै । सुवर्ण मुद्रिका अंगुलीमें धारन करै । पंच परमेष्ठी मंत्रसें पवत्रित करके, पंचग्रंथी युक्त, । मोली भाग्नको कंकण वनाके, दहिणें हाथमें लेवे ॥ शीलव्रत ( तथा ) निवी, एकासण आदिक, व्रत धारन करै ॥ इसी तरै अंग पवत्रित ( तथा ) मंगल कार्य करके । गृहस्थीके घरे आवै ( तदा ) गर्भणी स्त्री ( तथा ) उसका पति, नख सिखांत सुध्द जलसें स्नान करै । अछा सुची वस्त्र पहिरै । अपना वर्णानुसार, जिनो पवीत, उत्तरासण धारन किया हुवा पवित्र करै । केसरा दिकका तिलक करै (इसी तरै) अंग सुध्द करके । गुरूके पास आवे ॥ (तव) गुरू, आदिजिन की प्रतिमा (तथा) नव पद पट्टा स्थापन करके । विधि संयुक्त वृहत् स्नात्र पूजा करावै । (पीछे) स्नात्र जल । जूदा भाजन में स्थापन करके । अष्टप्रकारी पूजा करावै । (पूजांते) गुरू, स्नात्र जल लेके । गर्भणी स्त्रीके सिंचन करै (तदनंतर) सर्व जल स्थानकका जल में, सहस्र उषधी चूरण मिलाके, शांतिदेवीके मंत्रसें ७ वेरमंत्रै ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥※॥

## ॥※॥ अथ शांतिदेवीका मंत्र लिख्यते ॥ ※ ॥

॥※॥ ॐ नमो निश्चित वचसे । भगवते । पूजा मर्हते । जयवते । यशस्विने । यतिस्वामिने । सकल महासंपत्ति समन्विताय । त्रैलोक्य पूजिताय । सर्व सुरासुर स्वामी पूजिताय । अजिताय । भुवन जन पाल नोद्यताय । स

र्व दुरितौघ नाशन कराय। सर्वा शिव प्रशमनाय। दुष्टग्रह भूत पिशाच। शाकनीनां प्रमथनाय। तस्येति नाममंत्र स्मरण तुष्टा भगवती। तत्पद भ त्तया विजया देवी। ॐ ह्रीं नमस्ते भगवति विजये। जय२ परे। परापरे। अ जिते। अपराजिते। जयावहे। सर्व संघस्य भद्र कल्याण मंगल प्रददे। साधू नां शिव तुष्टि पुष्टि प्रदे जय२। भव्यानां कृतसिद्धे। सत्वानां निर्वृति निर्वाण जननी। अभय प्रदे। स्वस्ति प्रदे। भक्तानां जंतूनां। शुभ प्रदानाय नि त्योद्यते। सम्यग् दृष्टीनां। धृति रति मति बुद्धि प्रदे। जिन शासन रतानां। शांति प्रणतानां जनानां। श्रीसंपत्कीर्त्ति यशो वर्द्धनी। शलिला द्रक्ष २। अनिलाद्रक्ष २। विपात् रक्ष२। विषधरे भ्यो रक्ष २। राक्षसे भ्यो रक्ष २। मारिभ्यो रक्ष २। ईतिभ्यो रक्ष २। स्वापदे भ्यो रक्ष २। शिवं कुरु २। शांतिं कुरु २। तुष्टिं कुरु २। पुष्टिं कुरु २। स्वस्तिं कुरु २॥ भगवति गु णवति। जनानां शिव, शांति, तुष्टि, पुष्टि, स्वस्तिं कुरु २। ॐ नमो न मो ह्रूं ह्रः यः क्षः ह्रीं फट् स्वाहा ॥※॥ (इस मंत्रसें) सर्व स्थानकके जल कों ७ वेर मंत्रके, पुत्रवती सधवास्त्रीके हाथमें देवै। (तव) सधवा स्त्रियां मंगल गीत गावै। गर्भवंतीकों स्नान करावै। केशरादिक सुगंध वस्तुका विलेपन करै। अच्छा वस्त्र आभूषण पहिरावै (पीछे) पतिकेसाथ वस्त्रांचलसें गांठ बांधके, गुरूके सन्मुख आवै। नमोस्तु २ कहके सुभासण पर बैठे। पतिके वाम पासे स्त्री बैठे। स्वस्तिक करै॥ (तव) गुरू ग्रंथि योजन मंत्र पढै ॥※॥ (ग्रंथि योजन मंत्रो यथा) ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ ॐ अर्हं स्वस्ति संसार संवंधः। वध्वयोः प्रतिभार्ययोः। युवयोर वियोगोस्तु। भववासांत माशिषा ॥ १ ※॥ यह मंत्र ७ वेर पढै ॥ एक विवाहको वर्जके, सर्व स्थानक (इसीमंत्रसें) स्त्री, भरतारके, वस्त्रमें गांठवांधे (पीछे) गुरू, पद्मासणसें बैठा थका। स्वर्ण, रुप्य, पात्रमें जिन स्नात्र जल (तथा) सर्व स्थानकको जल लेके। कुशाग्रसें, आर्य वेदमंत्रसें मंत्रके। गर्भ वतीप्रतें सिंचन करै ॥※॥— (आर्य वेद मंत्रो यथा) ॥※॥

॥※॥ ॐ अर्हं जीवोसि। जीव तत्व मसि। प्राणयसि। जन्यसि। जन्मवानसी। संसारादी संसरन्नसी। कर्म्मवानसी। कर्म्म वद्धोसी। भव भ्रां तोसी। भव विभ्रमिपुरसी। पूर्ण पिंडोसी। जातोपांगोसी। जायमानो

मोहनलाल मुनिः। आचार ग्रंथा त्संग्रही कृते । आचार रत्नाकर प्रथम प्रकाशे । द्वितीय पुंसवन संस्कार उदयः ॥ २ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ तृतीय जन्मसंस्कार विधि लि० ॥ ※ ॥

॥※॥ जन्म कालके संपूर्ण मास दिनके विषै । सूतिका घरके नजीक घरमें ( जहां ) स्त्री, बाल, पशु, प्रचार रहित । एकांत स्थानमें । पंच पर मेंष्टी जाप संयुक्त रहै ॥ घडीकों देखता रहै । ( जिस वखत ) बालकका जन्म होय ( जब ) गुरू, जोतषी, लग्न ग्रहा दिकका प्रमाण सुद्धतासे माता पिता दिकके सन्मुष प्रकट करै । ( तब ) माता पिता दिक नाल छे दनसें पहले । गुरू, जोतषीकों, यथाशक्ती वस्त्र आभूषणादिक दान देवै ( पीछे ) नाल छेदन करै ( जब गुरू ) बालकके माता पितादिक कुल वालांकों ( इस माफक ) आशीर्वाद देवै ( सो लिखैहै ) ॥ ※ ॥ ॐ अर्हं । कुलंवो वर्द्धतां संतु । शतशः पुत्र प्रपोत्राः । अक्षीण मस्त्वायु र्द्धन यशः सुःखंच । अर्हं ॐ ॥ ※ ॥ ( इति वेदाशी ॥ ※ ॥ ( तथा वृत्तं ) आदित्यो, रजनी पति, क्षितिसुतः, सौम्य, स्तथा वाक्पतिः । शुक्रः, सूर्य सुतो, विधुं, तुद इव, श्रेष्टाः ग्रहाः पातुवः । अश्विन्यादिक मंम्लं तद परो मेषादि राशि क्रमः । कल्याणं पृथुकस्य वृद्धि मधिकी संतान मप्यस्यचः ॥ १ ※ ॥ ( पुनः ) यो मेरु श्रृंगे त्रिदशादि नाथै । दैत्यादि नाथै स्म परिछिदेश्च । कुंभा मृतै स्तं स्नपित स्सदैव । आद्यो विदध्यात् कुल वर्द्धनंच ॥ १ ॥ ※ ॥ ऐसा आशीर्वाद देवै ॥ ( पीछे ) गुरू अपनें घरे जाके । सूतिका कर्म करणें वाली कुल वृद्ध स्त्रीयां कूं । वालकके स्नान कराणेंके अर्थ जलमंत्र के देवै ॥ ※ ॥ (जलमंत्रो यथा )॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ॐ अर्हं । नमो र्हत्सिद्धा चार्यो पाध्याय सर्व साधुभ्यः ॥ ( वृत्तं ) ॥ क्षीरोदनीरैः किल जन्मकाले । यै मैरुश्रृंगे स्नपितो जिनेंद्रः । स्नानोदकं तस्य भवन्विदंच । शिशो र्म्महा मंगल पुन्य वृद्धचै ॥ १ ॥ ※ ॥ इस मंत्रसें ७ वेर जलमंत्रै । इस जलकों लेजाके कुल वृद्धा स्नान करावै । अपनें कुलाचार रीति नालछेदन करै ( पीछे ) गुरू अपनैं स्थानक रहा थका । चंदन, रक्त चंदन, बिल्व काष्ठादिक, जलाके भस्मी करै ॥ (उस) भ

स्मीमें स्वेत सरसुं, लवण, मिलाके पोटली करै (और) लोह खं म, रक्तचंदन खंम, वरुण मूल खंम, कोमी, सहित । कृष्ण सूत्रसें गलैमें बांधनें लायक मोरा करके । रक्षा मंत्रसें मंत्रै ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ रक्षाभिमंत्रण मंत्रः ॥※॥

॥※॥ ॐ ह्रीं श्री अंबे । जगदंबे । शुभे । शुभं करे । अमुं बालं । भूतेभ्यो रक्ष २ । ग्रहेभ्यो रक्ष २ । पिशाचेभ्योरक्ष २ । वैतालेभ्योरक्ष२। शाकनीभ्योरक्ष २। गगन देवीभ्योरक्ष २। दृष्टि दोषेभ्योरक्ष २। जयंकुरु२ तुष्टिंकुरु २। पुष्टिंकुरु २। कुल वृद्धिंकुरु २। श्री ह्रीं ॐ भगवती श्री अं विके नमः ॥ ※॥ (इस मंत्रसें) ७ वेर पूर्वोक्त राखमी मंत्रके कुलवृद्धा स धवाके हाथमें देवै । कुलवृद्धा ले जाके वालकके गलैमें बांधे ॥ (कदा चित्) अश्लेषा, जेष्टा, मघा, मूल, गंमांत, भद्राके विषे । वालकका जन्म होय (तो) वालकका पिताकों (तथा) कुल वालांकों शोक, संताप, दालीद्र कारक होय (इस वास्ते) पिता (तथा) कुल में वमेरा होय (सो) वालकका नाम निकाले (जहांतक) मुख नहिं दे खै (और) शांतिकर्म पूजा पाठ करावे ॥ विस्तारके भयसें नक्षत्रादिक शां ति प्रक्रम विधि इहां नलिखी है ॥ सो आचार दिनकरसें (तथा) गुरूके मुखसे जाण लैनी ॥※॥ इत्यु पाध्याय श्रीलक्ष्मी प्रधान गणिः । तत्सिष्य । पं । मुक्ति कमल मुनिः । आचार ग्रंथा त्संग्रही कृते । आचार रत्नाकर प्रथम प्रकाशे । तृतीय जन्म संस्कारोदयः संपूर्णम् ॥ ※ ॥ ३ ॥ ॥※॥

---

## ॥ ※ ॥ अथ ४ सूर्य चंद्र दर्शन संस्कार विधि लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ जन्मसें तीसरे दिवस, कुलगुरू, सूतिकाघरके नजीक घरके विषे (प्रथम) जिन प्रतिमा स्थापन पूजन करके। जिन प्रतिमा सन्मुख स्वर्ण ताम्र मई (वा) रक्तचंदन मयी सूर्यकी प्रतिमास्थापन करै । (पीछे) अष्ट द्रव्यसें पूजन करै ॥ ※ ॥ (पूजन मंत्रोयथा) ॥ ※ ॥ ॐ घृणि २ नमः ॥ श्री सूर्याय सहस्रकिरणाय । रत्ना देवी कांताय । वेदगर्भाय । यम यमुना जनकाय । जगत्कर्म्म साक्षिणे । पुण्य कर्म प्रभावकाय । पूर्वदिगधी शाय । स्फटिकोज्वलाय । रक्तवस्राय । कमल हस्ताय । सप्ताश्व रथ वा

हनाय । श्री सूर्यः सायुधः । सवाहनः । स परिछदः । इह जन्म महोछवे आगछ २ । इदमर्घ्यं, पाद्यं, बलिं, चरुं, आचमनीयं गृहाण २ । सन्निहितो भव २ । स्वाहा ॥ जलंगृहाण २ । गंधं० । पुष्पं० । अक्षतान्० । फलानि० । मुद्रां० । धूपं० । दीपं० । नैवेद्यं० । सर्वोपचारान्० । शांतिंकुरु २ । तुष्टिं कुरु २ । ऋद्धिं० । वृद्धिं० । सर्व समीहितं देहि२ स्वाहा ॥ ॥ इसी तरे सूर्यकी पूजा करके । माता पिता, पुत्रकों हाथमें लेके । सूर्यका दर्शन करावै (तव) गुरू सूर्य मंत्र पढै ॥ ॥ (सूर्यमंत्रोयथा) ॥ ॥ ॐ अर्हँ सूर्योसि । दिनकरोसि । सहस्र किरणोसि । विभाव सुरसि । तमोपहोसि । प्रियं करोसि । शिवं करोसि । जगच्चक्षुरसि । सुरवेष्टितोसि । मुनिवेष्टितोसि । वितत विमानोसि । तेजमयोसि । अरुण सारथी रसि । मार्त्तंडोसि । द्वाद शात्मासि । चक्र वांधवोसि । नमस्ते भगवन् । प्रसीदास्य कुलस्य । तुष्टिं, पुष्टिं, प्रमोदं कुरु २ । शांति हितोभव । अर्हँ ॐ ॥ ॥ इस मंत्रकों पढके । वालककों सूर्यका दर्शन करावै (पीछे) माता पुत्र गुरूकों नमस्कार करै (तव) गुरू, सपुत्र माताकों आशीर्वाद देवै ॥ (आशीर्वाद श्लोकः) सर्व सुरासुर वंद्यः । कारयिता सर्व धर्म्म कार्याणां । भूयात्रि जगच्चक्षुः । मंगलस्तसपुत्रदः ॥ १ ॥ ॥ (इहां) सूतकमेंगुरूदक्षिणा नलेवै । (पीछे) गुरू जिनप्रतिमा स्थापन (तथा) सूर्य प्रतिमा स्थापन विसर्जन करै ॥ सूतकसेती माता पिताकों प्रतिमा छूणे देवैं नही ॥ (इति सूर्यपूजाधिकारः) ॥ ॥ (पीछे) उसीदिन संध्यासमें । जिनप्रतिमा स्थापन, देववंदन कर के । प्रतिमासन्मुख, स्फटिक, रुप्य (वा) चंदनमयी चंद्रमूर्त्तिस्थापन करै । (पीछे) अष्टद्रव्यसें चंद्र पूजाकरै ॥ ॥ (चंद्र मंत्रोयथा) ॥ ॥ ॐ नमो चंद्राय । शंभुशेखराय । षोडस कला परिपूर्णाय । ताः रागण धीशाय । श्वेत दशवाजि वाहनाय । सुधाकुंभ हस्ताय । श्रीचंद्रः सायुधः । सवाहनः । स परिछदः । इह जन्म महोछवे आगछ २ । इदं अर्घ्यं, पाद्यं, बलिं, चरुं, आचमनीयं, गृहाण २ । सन्निहितोभव २ स्वाहा ॥ जलं गृहाण २ ॥ सर्व पूर्ववत् ॥ ॥ इसमंत्रसेती अष्टद्रव्यसें पूजा गुरू करावै ॥ (पीछे) चंद्रोदय हुवां । मातापुत्रकों चंद्रमाका दर्शन करावै । ॥ (तब) गुरू चंद्र मंत्र पढै (चंद्रमंत्रोयथा) ॥ ॐ अर्हँ । चंद्रोसि । निशाकरोसि ।

सुधाकरोसि । चंद्रमाअसि । गृहपति रसि । नक्षत्रपति रसि । कौमुदी प ति रसि । निशापति रसि । मदना मित्र रसि । जगजीवन मसि । जैवात्रिको सि । क्षीरसागरोद्भवोसि । स्वेतवाहनोसि । राजासि । राज राजोसि । औ षधी गर्भोसि । वंद्योसि । पूज्योसि । नमस्ते भगवन् । अस्य कुलस्य ऋ द्धिं कुरु २ । वृद्धिं कुरु २ । तुष्टिं० । पुष्टिं० । जयं० । विजयं० । कुरु २ भद्रंकुरु २ । वृद्धिंकुरु २ । प्रमोदं० । श्री शशांकायनमः । अर्हं ॐ ॥※॥ ( इस ) मंत्रकों पढके । स पुत्र माताकों चंद्रदर्शन करावै । ( पीछे ) माता पुत्र, कुलगुरुकों, नमोस्तु २ कहके । नमस्कारकरै ॥ ( तव ) गुरू आशीर्वाददेवें ॥ ( आशीर्वादवृत्तं ) ॥ सर्वौषधी मिश्र मरीचि जालं । सर्वा पदां संहरण प्रवीणः । करोतु वृद्धिं सकलेपि वंसे । युष्माक मिंदु सततं प्रसन्नः ॥ १ ॥ ※ ॥ ( पीछे ) गुरू, जिन प्रतिमा, चंद्र प्रतिमा, विसर्जन करै ॥ ( इतना विशेष है ) जो कृष्णपक्षकी १४ ( तथा ) अमावस हो य ( तथा ) वद्दल होय । चंद्रोदय ऊसरावकों मालूम न होय ( तो ) पूज न तो तीसरे दिवस संध्याकों हीज करावै ( और ) चंद्र दर्शन, दूसरै दिन चं द्रोदय होय जब करावै ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ इत्यु पाध्याय श्री लक्ष्मी प्रधानगणिः । तत्सिष्य । पं । मोहनलाल मुनिः । आचार ग्रंथा त्संग्रही कृते । आचार रत्नाकर प्रथम प्रकाशे । चतुर्थ सूर्येंदु संस्कारोदयः संपूर्णम् ॥※॥ ॥ ※ ॥

---

## ॥ ※ ॥ अथ क्षीराशन पंचम संस्कार विधिः लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ जन्मसें तीसरै दिवस । चंद्र सूर्यका दर्शन कराके ( पीछे ) वा लककों स्तन पान संस्कार विधि करावै ( पूर्वोक्त ) गुण वेष धारी कुल गुरू गंगादिक सुद्ध जलकूं १०८ वेर मंत्रके । वालककी माता का स्तन धोवावे ( अमृत मंत्रो यथा ) ॥ ॐ अमृते । अमृ तो द्भवे । अमृत वर्षणी । अमृतं श्रावय २ स्वाहा ॥※॥ ( इस ) मंत्रसें १०८ वेर जलमंत्रकै स्तन धोवावै ( पीछे ) माता । अपनो जीमणो ( वा ) डावो, जो स्वर वहतो होय । सो स्तन वाल ककों पहले पिलावे । वालक दूध पीते । गुरू, इसमाफक आशीर्वाद देवै ( यथा जैन वेद मंत्रः ) ॥ ॐ अर्हं जीवोसि । आत्मासि । गुरवोसि । शब्दो

सि । रसज्ञोसि । गंधज्ञोसि । स्पर्शज्ञोसि । सदाहारोसि । कृता हारोसि अन्यस्ताहारोसि । कावलिका हारोसि । लोमा हारोसि । औदारक शरीरोसि अनेनाहारेण नवांगं वर्द्धतां । बलं वर्द्धतां । तेजो वर्द्धतां । पाटवंवर्द्धतां । सौ ख्यं वर्द्धतां । पूर्णायु भव । अर्हं ॥ ❊ ॥ इस मंत्रसें ३ वेर आशीर्वाद देवै ॥ ❊ ॥ इत्यु पाध्याय श्री० ( पंचम ) क्षीरासन संस्कारोदयः संपूर्ण ॥❊॥

## ॥ ❊ ॥ अथ षष्ठी संस्कार विधिः लि० ॥ ❊ ॥

॥ ❊ ॥ जन्मसें छठे दिवस संध्याके समय ( पूर्वोक्त ) गुण वेष धारी गुरू। प्रसूतिका घरमें आके। षष्ठी पूजन विधि प्रारंभ करावै । षष्ठी पूजनमें सूत क न गिणें ॥❊॥ ( यदुक्तं ) ॥❊॥ स्वकुले तीर्थ मध्येच । तथा वश्ये वला दपि । षष्टी पूजन कालेच ।गणये नैव सूतकं ॥ १ ॥ ( इति वचनात् )॥ (प्रथम) सधवा स्त्रीके हाथसें । सूतिका घरमें । गोबर मिट्टीका चौका दिरावै । सपेद खडी मिट्टीसें पोतावै । अंगणमें चोखूणो मंडल करै । सपेद पोती भई भीतके ऊपर। केसर, चंदन, हिंगलू, आदि सुगंधी द्रव्यसें । सूती वैठी, ऊभी, तीन प्रकारे। अष्ट माताका स्वरूप आलेखन करै॥ (पीछै) सधव स्त्रीयां सें मंगल गीत गवायके। जूदे ३ मंत्रसें ८ देवीकी। अष्ट द्रव्यसें पूजा करावै

॥ ❊ ॥ ॐह्रीं नमो भगवती ब्रह्माणी । वीणा पुस्तक पद्माक्ष सूत्र करै हंस वाहने । श्वेत वर्णे । इह षष्टी पूजने आगच्छ २ स्वाहाः ॥ १ ॥ इस मंत्रकों ३ वेर पढके। पुष्पोसें आव्हान करै ॥ ( फेर ) इसी मंत्रकों ३ वेर आगच्छ २ के स्थानक ( सन्नहितोभव २ ) कहके। फूलोंसें सन्निधी करण करै ॥ इति सन्निधी करण मंत्रः ॥ ❊ ॥ ( तथा ) इसी मंत्रकूं ३ वेर, आ गच्छ २ के स्थानक ( षष्ठी पूजने तिष्ट २ ) स्वाहा ॥ इतिदेवी स्थापन मंत्रः (पीछै) इसी मंत्रकों । एकेक वेर पढके। जलचंदनादि एकेक द्रव्य चढावै। जि सका नाम उच्चारण करै ( यथा ) गंधं गृन्ह २ । पुष्पं गृन्ह २ । धूपं गृन्ह २ । दीपं गृन्ह २ । अक्षतान् गृन्ह २ । नैवेद्यं गृन्ह २ । फलं गृन्ह २ । जलं गृन्ह २ ॥ ( इसीतरै ) आठुं माताकी पूजन विधि करावै ॥ ❊ ॥

॥ ❊ ॥ ॐ ह्रीं नमो भगवती माहेश्वरी । त्रिशूल, पिनाक, कपाल, खट वांग करे । चंद्रार्द्ध ललाटे । गजचर्म्मावृते । शैशाहि वहे । कांची कलापे ।

त्रिनयने । वृषनवाहने । स्वेतवर्णे । इहषष्टी पूजने आगच्छ २ (वा) संन्नि हिता नव २ ॥ तिष्ट २ ॥ गंधं गृन्ह २ (इत्यादि पूर्ववत्) ॥※॥ २ ॥※॥

। (तथा) । ॐ ह्रीं नमो नगवती कौमारी । षएमुखि, शूल, शक्तिधरे । वरदा । अन्नयंकरे । मयूरवाहने । गौरवर्णे । इहषष्टी पूजने आगच्छ २ । (शेषंपूर्ववत्) ३ ※॥ ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ ॐ ह्रीं नमो नगवती वैश्नवी । शंख, चक्र, गदा, सारंग, खड्ग करे । गरुम्वाहने । कृष्णवर्णे । इहषष्टी पूजने आगच्छ २ (शेषंपूर्ववत्) ॥ ४ ॥

॥※॥ ॐ ह्रीं नमो नगवती वाराही । वाराहमुही । चक्र खड्ग, हस्ते । मेषवाहने । श्यांमवर्णे । इहषष्टीपूजने आगच्छ २ ॥ (शेषं पूर्ववत्) ॥ ५ ॥

॥※॥ ॐ ह्रीं नमो नगवती इंद्राणी । सहस्र नेत्राय । वज्रहस्ते । सर्वा नरण नूषिते । गजवाहने । सुरांगना कोटि वेष्टिते । कांचनवर्णे । इह ष ष्टी पूजने आगच्छ २ । (शेषंपूर्ववत्) ६ ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ ॐ ह्रीं नमो नगवती चामुंमे । शिरा, जाल, कराल शरीरे । प्रक टित दशने । ज्वाला कुंतले । रक्तत्रिनेत्रे । शूल कपाल खड्गे । प्रेत केश कारे । प्रेतवाहने । धूसरवर्णे । इहषष्टी पूजने आगच्छ २ ॥ (शेषंपूर्ववत्) ७॥

॥※॥ ॐ ह्रीं नमो नगवती त्रिपुरे । पद्मपुस्तके । वरदान्नयकरे । सिंह वाहने । स्वेतवर्णे । इह षष्टीपूजने आगच्छ २ । (शेषंपूर्ववत्) ८ ॥ ※ ॥

(इसी तरेंसें) सूती, वैठी, ऊन्नी, तीनुं प्रकार ८ देवी स्थापनकी पूजा करावै (पीछे श्लोक पढै) व्रह्माद्या मातरोप्यष्टौ । स्वस्वास्त्र वल वाहना षष्टी संपूजना त्पूर्वं । कल्याणं ददतांशिशोः ॥ १ ॥ (तदनंतर) मातृ स्थाप न अग्र नूमीमें । केसर चंदनादिक सुगंधी द्रव्यसें । षष्टी माताकों स्थापन करै ॥ (तिस षष्टीकी) दधि, चंदन, अक्षत, दोव करके पूजा करावै । (पीछे) गुरू पुष्प हाथमें लेके । षष्टी मंत्र पढै ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥※॥ ॐ ह्रीं षष्टि आम्र वनासीने । कदंव वन विहारे । पुत्रद्वय युते । नरवाहने । श्यामांगी । इहआगच्छ २ स्वाहा ॥※॥ इसी मंत्रसें अष्ट माता के पूजन विधि तुल्य । अष्टद्रव्यसें पूजा करवावै ॥ (पीछे) गुरू अपनें स्थानक जावै (और) माता सहित सधव स्त्रीयां मंगलगीत गावै । षष्टी रा त्री जागर्ण करै ॥ (जव) सवेराहोय (तव) गुरू आके अष्ट देवी (तथा)

लमें बमेरा होय। उसके हाथमें सांपे ॥ (तव) यथाशक्ती गुरू जो तषीकों, वस्त्र सुवर्णादि दान देवै (पीछे) गुरु। जन्म नक्षत्रानुसारैं। सर्वके सन्मुख। नाम प्रकाश करके। अपनें स्थानक जावै (जोतषी गुरु, इतनी विधि कीयां पीछे। (कुलगुरू) माता, पिता दिक, सर्व कुल वालोंकों सन्मुष वैठावे। दोव हाथमें लेके। पंच पर मेष्टी मंत्र गुण के। जाति गुणोचित नाम प्रकाश करै। (पीछे) गुरू, पालखी आदि स वारीमें (वा) पैदल, वालककों लेके। पुरुष स्त्रीयां सर्व परिवार सहित। वा जित्र वाजते। गीत गान करते। भगवानके मंदर जावै॥ विधि संयुक्त २४ महाराजकी पूजा करै। (और) स्वर्ण, रुप्य, मुद्रा, फल, वस्त्रादिक, सर्व चौवी स २ चढावै। ऋषभमंमल पूजा, विधि (रत्नसागरके) प्रथम भागमें लिखी है। उहांसें जानलेना। पूजा, आरती, कीयां पीछे। कुल वृध्दा स्त्री, भगवानके सन्मुख वालकका नाम प्रकाश करै (कदाचित्) मंदर कोई स्थानक न होय (तव) घर देरासरके सन्मुख सव विधि करावै। फिर इसी रीतिसें पोषध शाला आवै (उहां) भोजन मंमली स्थानके। मंमली पट्ट स्थाप न करके पूजा करै॥ मंमली पट्ट पूजा विधि कहेहै॥ लमके की माता (श्री गौतमायनमः) ऐसा मंत्र उच्चारण करती थकी। गंध। अक्षत। पुष्प। धूप। दीप। नैवेद्य। फल। जलसें। मंमली पट्टकी पूजाकरै॥ मंमली पट्ट ऊ पर। स्वर्ण मुद्रा १०। रुप्यमुद्रा १०। नालिकेर १०। इत्यादिक स्थापन करके नमस्कार करै॥ (पीछे) पुत्रसहित स्त्री प्रदक्षिणा देके। यती गुरू प्रतें नमस्कार करै। नव स्वर्ण मुद्रा, करके। नवांग पूजा करै॥ क्षमा श्र मण पूर्वक दोनुं हाथ जोमके कहै॥ भगवन् वासक्षेपंकरेह ॥ (तव) गुरू। काम धेनुं मुद्रा करके। ॐकार, ह्रींकार, पूर्वक। वर्द्धमान विद्यासें। वासचूर्ण मंत्रके। माता पुत्रके मस्तक ऊपर माले (और) माता पुत्रके मस्तक ऊपर, ॐ ह्रींश्रीं, यह अक्षर सन्निवेष करै॥ वालकके चंदन अक्षत को तिलक करै (पीछे) जो धर्म शालामें साधुका जोग होय (तो) इसी तरै। सर्व साधु मुनिराजके पास जावै। प्रदक्षिणा देके नमस्कार करै। खप मुजव सुध्द अन्न, वस्त्र, पात्रादि, दान देवै॥ (और) गृहस्थी कुल गुरूकों, यथाशक्ती अलंकार वस्त्रादि दान देवै॥ (पीछे) उसीतरे वा

जित्रादि महोत्त्वसहित अपने घर जावै । उचित व्यवहार कार्यमें प्रवर्त्तै ॥
॥ ※ ॥ इत्युपाध्याय श्री० अष्टम नामसंस्कारोदयः संपूर्णम् ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ (९) अन्न प्राशन संस्कार विधि लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ जन्मसें छैमास पुत्रकों, पांचमें मास कन्याकों । सुन्न मङ्गुर्त्त चंद्रवलादि देखके अन्नप्राशन विधि करावै ॥ पूर्वोक्त गुण वेषधारी जैन पंम्ति, गृहस्थके घरे आके । सर्व देशका आया ज्ञवा धान्य (तथा) फल (तथा) घृत तेलादिक विगय (इत्यादि) जो चीज मिलती होय (सो) इकठी करावै ॥ पूजाकी सामग्री सव तैयार करावै (पीछे) वालकका पिता, वम्मेरादिक, स्नान करके अंग सुचीन्नूत करै । अछा वस्त्र पहरै (पीछे) गुरू, मोटा मंदिर होय (तवतो) मोटा मंदरमें (नहीं तो) घरदेरासरमें । विधि संयुक्त । वृहत्स्नात्र महोत्त्व करावै (क्रमसें) जूदे जूदे पात्रमें, नैवेद्य, फलादि संपूर्ण नक्ष चीज चढावै (तदनंतर) स्नात्रजल, गुरू लेके । वालकके अंगोपांगपर सिंचन करै ॥ (पीछे) श्री गौतमस्वामीकी । अष्ट द्रव्यसें पूजा करावै (तथा) अष्टद्रव्यसें । क्षेत्र देवता, कुलदेवताकी पूजा करवावै (पीछे) सधव स्त्रियां मंगलगीत गाती थकी (कुलवृद्धा) वालकके मुखमें अन्न कवल देवै (जव) गुरू वेद मंत्र पढै ॥ ※ ॥

(वेद मंत्रो यथा) ॥ ※ ॥ ॐ अर्हं । नगवान्हन् त्रिलोक नाथ । त्रिलोक पूजितः । सुधारित शरीरोपि । कावलिका हार माहारित वान् । तपस्यन्नपि पारणा विधा विक्षुरस परमान्न नोजनात्परमानंदा दाप केवलं तद्देहिन्नो दारिक शरीरमाप्तः त्वमप्या हारय । आहारंतते दीर्घमायु रारोग्य मस्तु । अर्हं ॐ ॥ ※ ॥ इस मंत्रको ३ वेर पढै ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (पीछे) साधुका योग होय (तो) शुद्ध आहार वहिरावै ॥ जैन पंडिताचार्यादि यती गुरूकों । परमान्नसें नराज्ञवा । सुवर्ण, रूप्य, पात्र दान देवै ॥ (और) गृही गुरूकों । सर्व धान्य, घृत, तेल, गुड, लवणादि (तथा) कांश्यथाल, वस्त्र युग्म, दान देवै ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥
इत्यु पाध्याय श्री० अन्न प्राशन संस्कारो दयः संपूर्णम् ॥ ९ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ (१०) कर्ण वेध संस्कार विधि लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ जन्मसें तीसरै, पांचमें, सातमें, वर्ष शुभ महूर्त्त देखके। कर्ण बेध संस्कार विधि प्रारंभ करै ॥ प्रथम कुल गुरू अंग सुचीकर अच्छा वस्त्र पहरके गृहस्थके घर आवै। पूजा सामग्री सर्व तैयार करावै (पीछे) माता पुत्रकों मंगल गीत गान पूर्वक सधवास्त्रीके हाथसें स्नान करवावे। अच्छा वस्त्र आभूषण पहिरावै। विधि पूर्वक भगवानकी स्नात्र पूजा करावै। अष्टद्रव्य चढावै (पीछे) अपना कुलाचार मुजब कर्णवेध प्रारंभ करै ॥ बालककों सुखासन ऊपर। पूर्व दिशातरफ मुख करके वेठावे ॥ कर्णवेध करती वखत गुरू इसमाफक वेद मंत्र पढै ॥ ※ ॥ (वेदमंत्रो यथा) ॥ ※ ॥

॥ ॐ अर्हं। श्रुते। अंगै। उपांगै। कालिक। उत्कालिक। पूर्वगते चूलिकाभिः सुत्रैः। पूर्वानुयोगैः। छंदोभि लंक्षणै निरुक्तै। धर्म्मशास्त्रै र्विद्ध कर्णौ भूयात्। अर्हं ॐ ॥ (सुद्रादेस्तु) ॐ अर्हं। तवश्रुति दयाय हृदयं धर्म्माविद्धमस्तु ॥ (इत्येवं वाच्यं) ॥ इस मंत्रकों ७ वेर पढै (पीछे) मातापुत्र स्त्रीयांके साथमें धर्मशाला आवै। पूर्वोक्त विधि मुजब मंडली पट्टपूजा करै। गुरूकों नमस्कार करै (तब) गुरू, मातापुत्रके मस्तकपर वासक्षेप करै। (पीछे) अपनें घर आके। सुद्ध साधु मुनिराज होय (तो) निर्दोष आहार वस्त्र पात्रदान देवै (और) गृही गुरूके गलेमें, कणवीर पुष्पोंकी माला पहराके। वस्त्र, स्वर्ण, दान देवै ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ इत्युपाध्याय श्री० दशमा कर्णवेध संस्कारोदयः संपूर्णम् ॥ १० ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ (११) चूडाकर्म संस्कार विधि लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ शुभतिथी चंद्रबलादि शुभ महूर्त्त देखके। अपना कुलाचार मुजब। ग्राम, वन, पर्वत (तथा) घरके विषै। प्रथम गुरू अंगसुद्धी कर अच्छा वस्त्र पहरके आवै (पीछे) माता पिता दिक स्नान करके अंग सुचीभूत करै। पुत्रका अंग सुचीभूत करै। षष्टी संस्कारमें कहे मुजब, षष्टीपूजा वर्जके (और) अष्ट मातृपूजन (तथा) पोष्टिक विधि करै। (पीछे) विधि संयुक्त भगवानकी बृहत्स्नात्र पूजा करावै। अष्टद्रव्य चढावै (पीछे) कुल गुरू जिनस्नात्रोदककों। पूर्वोक्त गर्भाधान संस्कारमें कहा हुवा। शांतिदे

वीके मंत्रसें मंत्रके । वालकके अंगोपांग पर सिंचन करै ॥ ( तिस पीछे ) कुल क्रमागत नापितके पासे मुंमन करावै ॥ ब्राह्मणादि तीन वर्णके, शिरके मध्य भागे चोटी रखावै ( और ) सुद्रके सारो मस्तक मुंमन करावै । (उस वखतमें ) कुलगुरू वेदमंत्र पढे ॥ ※ ॥ (वेद मंत्रो यथा )॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ॐ अर्हं । ध्रुवमायु । ध्रुवमारोग्यं । ध्रुवाश्रियो । ध्रुवं कुलं । ध्रुवं यशो । ध्रुवं तेजो । ध्रुवंकर्म्म । ध्रुवाच गुण संततिं रस्तु । अर्हं ॐ ॥

॥ ※ ॥ इस मंत्रकों ७ वेर पढै । ( पीछे ) गीतगानसहित वालकके मस्तकपर, कुलगुरू, तीर्थोदकसिंचन करे । पंचपरमेष्टी मंत्र पढके । आसनसें उठाके । वालककों स्नान करावै। चंदनादिकका विलेपन करावै । अच्छा वस्त्र आभूषण पहिरावै । ( पीछे ) पूर्वोक्त रीति गीतगान गाते धर्मशाला आके, आचार्य उपाध्यायादि गुरूकों नमस्कार करै । पूर्वोक्त विधिसें मंमली पदपूजा करै । ( पीछे ) पुत्रके मस्तकपर वासक्षेप कराके । अपनें घरे आवै ॥ साधुकों वस्त्र पात्र आहारादिक देवै । पंमित गुरुकों वस्त्र आभूषण दान देवै ॥※॥ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ॥ ॥ ※ ॥

॥※॥इत्युपाध्याय श्री० इग्यारमा चूमाकर्म संस्कारोदयः संपूर्ण ॥११॥※॥

---

## ॥ ※ ॥ अथ (१२) उपनयन संस्कार विधि लि०॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ उपनीयते वर्णक्रमा रोहयुक्तया प्राणी पुष्टिंनीयते (इत्युपनयनं) उपनयन (नाम) मनुष्यांको वर्ण क्रमारोह युक्तियें करके पुष्टीकों प्राप्त करे तिसकों उपनयन संस्कार कहियै ( अर्थात् ) स्व, स्व, गुरु उपदिष्ट वेष मुद्राकों धारके, धर्ममार्गमें प्रवेश करे । क्युंकि वेषहै ( सो ) धर्मकी रक्षा करनेंको ( तथा ) अकृत्यकार्य आचरतां लज्जा उत्पन्न होनेंको ( मूल ) कारणीभूत है ॥ यदुक्तं आगमे ) ॥ ※ ।. धम्मायरें चरीए । वेशो सव्वत्थ कारणं । संजम लज्जाहेऊ । सङ्घाणं तहय साहूणं ॥ ※ ॥ तथाच श्रीधर्मदास गणि विरचिते उपदेश मालाया मप्युक्तं ॥ ※ ॥ धम्मं रक्खइ वेशो संकइ वेशेण दिक्खिओमि अहं । उम्मग्गेण पमंतं । रक्खइरायो जिणवंवव ॥ १ ॥ ※ ॥ ( इसवास्ते ) इक्ष्वाकुवंशी, नारदवंशी, प्राच्य, उदीच्यादिवंशी ब्राह्मण वर्णवाले ( जिनोपवीत ) जिनकी ग्रहस्थ मुद्रा धारण करै (तथा)

इक्ष्वागुवंश, हरिवंश, सूर्यवंश, चंद्रवंश, क्षत्रिय वंशा, दिकमें उत्पन्न हुवा जिन, चक्री, बलदेव, वासुदेव, श्रेयांस, दशार्ण भद्रादि, क्षत्रिय वर्ण वाले, गृहस्थ पणामें जिनोपवीत धारन करे ॥ जिन, चक्री, बलदेव, वासुदेव, अवश्य पूर्वोक्त क्षत्रिय वंशोंमें उत्पन्न होतेहै। (परंतु) अंत, प्रांत, तुच्छ, दलिद्र, भिक्षाचर कुलांमें, उत्पन्न न हुवा। न हुवै। न हुसी॥ॐ॥ (यदुक्तमागमे) ॥ देवाणुप्रिया। नएयं भूयं। नएयं भव्वं। नएयं भविस्सइ। (जन्हं) अरिहंतावा। चक्क वट्टीवा। बल देवावा। वासु देवावा। अंत कुलेसुवा। पंतकु०। तुच्छकु०। दरिद्द कुले०। भिक्खायरकु०। नाई सुवा। नाइंतिवा। नाइस्संतिवा। एवं खलु अरिहंतावा। चक्कवट्टीवा बलदेवावा, वासुदेवावा, उग्ग कुलेसुवा, भोग, राइन्न, नाय, खत्तिय, इक्खागु, हरिवंश कुलेसुवा। अन्नयरे सुवा। तहप्पगारेसु विसुद्धजाइ कुलवंशेसुवा। आयंसुवा। आयंतिवा। आयस्संतिवा। (इत्यादि) सुत्र पाठसें। अवश्य जिन, चक्री, आदिक क्षत्रिय वंशमें होय (तथा) कामदेव, कार्त्तिक, सुदर्शन सेठ आदि, वैश्यवर्णवाले। जिनो पवीत धारन करै (तथा) आनंद, सद्दाल पुत्रादिक, सुद्रवर्णवाले। जिनोपवीतके स्थानक. उत्तरासंग धारनकरै॥ यह जिनोपवीतहै (सो) जिनकी गृहस्थ मुद्राहै (इसवास्ते) जैन गृहस्थांकों जिनोपवीत धारन करना अवश्य चाहियै॥ (और) (जो) बाह्य, अभ्यंतर, ग्रंथीरहित। द्रव्ये, भावे, सुद्ध साधूपणा धारनकरना (सो) भगवानकी साधु मुद्राहै॥ (जिसनें) साधु मुद्रा धारनकरी है (उसकों) जिनो पवीत धारन करना उचित नहिं (क्युंकि) ज्ञान, दर्शन, चारित्र, रत्नत्रयकों (तथा) नव ब्रह्मचर्य गुप्तिकों। सर्वे सुद्धपणें धारन किया है। (और) अहो निशि तद्भावना भावित तन्मई जिनोंका चित्त होरहाहै (इससेती) संसार कर्म सर्व त्यक्त करके (जो) सर्वे गुण धारन कियाहै (सो) समुद्रके, सूर्यके, तुल्यहै॥ (जैसें) समुद्रके जल पात्र रखनेका प्रयोजन नहिं (और) सूर्यके दीपक रखनेंका प्रयोजन नहिं। (इसीतरे) साधुवोंकों जिनो पवीत धारन करनेंका प्रयोजन नहिं (यदुक्तं) अग्नि देवोस्ति विप्राणां। हृदेः देवास्ति योगिनां। प्रतिमा स्वल्प बुद्धीनां। सर्वत्र विदितात्मनां ॥ १ ॥ (इससेती) जो देशविरति श्रा

वक तीन रत्न, नव ब्रह्मगुप्तिकों। लेशमात्र सुणनें, धारनें, सेती। सूत्र मुद्रा रूप (जिनोपवीत) बाह्य हृदयमें धारन करै॥ (प्रतिमा स्वल्प बुद्धीनां) इति वचनात्॥ ※॥ ॥ ॥ ※॥ ॥※॥ ॥ ※॥

## ॥ ※॥ अब जिनो पवीत वनानेंका (तथा) धारन करनेंका परमार्थ कहते हैं॥ ※॥

॥ ※॥ अपनी हथेली ऊपर। सुत्रका ८४ आंटा दैनेंसें। जितना लंवा सुत्रहोय तिसकों त्रिगुणा करै। जब २८ हाथरहै (तथा) त्रिगुणा किया हुवाकों और त्रिगुणा करै (तव) नवहाथ किंचित् उपरांत सुत्र रहै। (इसकोंवटके) तीन लर्मी जिनोपवीत वणावै। जिसके नव तंतू गर्भित, त्रिसूत्र मई एक ग्रग्रदेवे। (ऐसी तीन गांठकी जिनोपवीत ब्राह्मण धारण करै॥ (इसका परमार्थ यहहै)। जैनी ब्राम्हण, नव ब्रह्मगुप्ति युक्त ज्ञान, दर्शन, चारित्र, रूप ३ रत्न। आप धारन करै। अन्यपुरषांकों धारन करावै। (तथा) अन्यपुरषांकों। जिनोपवीतादि धर्म धारन करनें कों। आज्ञा उपदेश करै॥३॥ (इसवास्ते) ब्राम्हणके जिनो पवीतमें ३ग्रंथी कही (और) क्षत्री वर्णके जिनोपवीतमें दोय गांठ होय॥ आपधारण करै। अन्यकों धारन करावै (परंतु) आग्या उपदेशका अधिकार क्षत्रीकों नहिं (और) वैश्यके एक गांठकी जिनोपवीत होय। (निकेवल) ज्ञान दर्शनकी भक्तीसें श्रावक आचार आपधारन करै (परंतु) असामर्थ्यपणें सेती अन्यकों धारन करानेंका (वा) आग्या करनेंका अधिकार नंही (और) सुद्रांकों निकेवल ग्रंथी रहित उत्तरासण रखनेंकी आग्या है (किसवास्ते) अग्यानपणें सेती निसत्वपणें सेती अधम जातित्व सेती (निकेवल) भगवानकी आग्या प्रमाण करै (परंतु) ज्ञान, दर्शन, चारित्ररूप, रत्नत्रयी आपभी धारन करनेंकों असमर्थ है (इसवास्ते) उत्तरासण धारण करनेंकी आज्ञा है (और) अन्य मतमें यज्ञोपवीतका प्रमाण युगां ऊपर कहा है (यथा) कृते स्वर्णमयं सूत्रं। त्रेतायां रौप्य मेवच। द्वापुरे ताम्र सूत्रंच। कलौ कार्पांश मिष्यति॥ १॥ (जिनमतेतु) सर्वकाले जैन ब्राह्मण ३ लर्मी सोनेंकी जिनोपवीत धारन करै॥ असमर्थ होय (तो) सूत्रादिककी धारण करै (और) क्षत्री, वैश्य, सुद्र, सदा सूत्रमयी जिनोप

शिष्य नमोस्तु कहतो थको गुरूके पगांमें पडके नमस्कार करै ॥ ॥※॥

## ॥ ※ ॥ मुंजमेखलाको प्रमाण कहतेहै ॥ ※ ॥

॥※॥ ३ तंतुकी वणी हुई। मुंज ८१ हाथ लेके। ए लडी वटै (ऐसी) मुंजमेखला ब्राह्मणके कम्मियामें वंधावै (तथा) क्षत्रीके ५४ हाथ मुंज कों ६ लम्मी वटके वंधावै (तथा) वैश्यके २७ हाथ मुंजकों ३ लम्मीवटके वंधावै। (ऐसें) ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्यके। ए गुणी, ६ गुणी, ३ गुणी, मुंजमेख लाको प्रमाण जाणनो (और) जिनोपवीत, कोपीन, मुंजमेखला, धारन करनेका उत्त्सव। गीत गान मंगल रात्री जागर्ण पहलै दिनकरै (पीछे) गुरू, १ वेंतन्नर चौम्मी। दैढ हाथ लंबी। कोपीन दोनुं हाथमें लेके। (वेद (मंत्र पढै)। (यथा) ॐ अर्ह आत्मनः देहिनः। मति ज्ञानावरणेन। श्रुत ज्ञानावरणेन। अवधि ज्ञानावरणेन। मन पर्याया वरणेन। केवला वरणेन। इंद्रिया वरणेन। चित्तावरणेन। आवृतोसि। तन्मुच्यतां तवावरण मनेनावरणे न। अर्ह ॐ ॥ ※॥ इस वेदमंत्रको ७ वेर पढके, उपनयी शिष्यके कडीमें को पीन वंधावै (तव) उपनयी शिष्य नमोस्तु कहतो थको गुरूके पगामें पम्मै नमस्कार करै (पीछे) तीन २ प्रदक्षिणा देकर चारुं दिश तरफ आ दीश्वर स्तवना पूर्वक शक्रस्तव पढै। देववंदन करै॥ (पीछे) शुन्नलग्नकी वखत आएंसें (पूर्वोक्त) जिनो पवीत अपनें हाथमें लेके। उपनयी शिष्य दोनुं हाथ जोम्मके ऐसा वचन कहै॥ हेन्नगवन् में वर्ण रहित हुं। ज्ञानरहि तहुं। क्रिया रहितहुं। (इसवास्ते) मेरेकों ज्ञान क्रियाके विषे आरोपण करो (ऐसा कहके) नमोस्तु २ कहतो गृही गुरूके पगांमे पम्मै (तव) गुरू परमेष्टी मंत्र पढके, शिखा छालके क्षम्मो करै (और) जिनो पवीत अपनें हाथमें लेके। गुरू बेद मंत्र पढै॥ (वेद मंत्रो यथा) ॐ अर्ह नव ब्र ह्म गुप्तीः। सकरण। कारणानुमती। धारयो। तदक्षय मस्तु॥ तेच्च तं स्व पर, तरण तारण समर्थो न्नव। अर्ह ॐ ॥ ※॥ (क्षत्रियकों) करण, कारणा न्न्यां, धारवे स्वस्य तरण समर्थो न्नव (वैश्यकों) करणेन धारये स्वस्य कंठे जिनो पवीतं संस्थाप्य तरण समर्थो न्नव॥ ※॥ इति। (तिस पीछे) उप नयी शिष्य तीन प्रदक्षिणा देके। नमोस्तु २ कहतो पावोंमें पम्मै। नमस्कार करै। (तब) गुरू, नित्थारग पारगो न्नव। ऐसा आशीर्वाद देवै (और)

पूर्व दिशाके सन्मुख वामपासे स्थापन करके । सर्व जगतमें सारभूत । चिं तामणि रत्नके समान । वांछित पूरण हार । मोक्ष सुखदैण हार । (ऐसा) पंच परमेष्टी मंत्र, ३ वेर, सुगंधी द्रव्यसें पूजित दहिणें कानमें सुणावै । जिनो पवीत धारकके मुखसें भी उचारण करावै ॥※॥ (यथा)॥ णमो अरिहंताणं। णमो सिद्धाणं। णमो आयरियाणं । णमो उवझायाणं । णमो लोए सव्व सा हूणं ॥ इतिपरमेष्टीमंत्रः ॥ ( पीछे ) इस परमेष्टी मंत्रकी अचिंत्य महिमा गुरू सुनावै ( ऐसा कहै ) हे शिष्य । इस मंत्रका, सदैव संपूर्ण मंगलका र्यमें, अवश्य ध्यान करते रहणा (.जिससें ) तुमारै संपूर्ण सिद्धी होगा ( यडुक्तं ) ॥ नवकार इक्क अक्खर । पावं फेडेइ सत्त अयराणं । पन्नासं च पएणं । सागर पणसय समग्गेणं ॥ १ ॥ जोगुणइ लक्खमेगं । पूएइ विहीइं जिण नमुक्कारं । तित्थयर नाम गोत्रं । सो बंधइ नत्थिसंदेहो ॥२॥ अठेवय अठसया । अठसहस्संच अठकोडीउ । जो गुणइ भत्ति जुत्तो । सो पावइ सासयं ठाणं ॥ ३ ॥ सिद्धांतो दधि निर्म्मथा । नवनीत मिवोद्धु तं । परमेष्टी महामंत्रं । धारयेत् हृदि सर्वदा ॥ ४ ॥ सर्व पातिक हर्त्तारं । सर्व वांछित दायकं । मोक्षा रोहन शोपानं । मंत्रं प्राप्नोति पुण्यवान् ॥५॥ अनेन मंत्र राजेन । जातस्त्वं विश्वपूजितः । प्राणांतेपि परित्याग । मस्य कुर्यान्न कुत्र चित् ॥६॥ गुरु त्यागे भवेदुःखं । मंत्र त्यागे दलिद्रता । गुरु मंत्रे परित्यागे। सिद्धोपि नरकं व्रजेत् ॥ ७ ॥ इति ज्ञात्वा सुगृहीतं । कुर्या न्मंत्र ममुंसदा । सिद्ध्यंति सर्व कार्याणी । तवास्मा न्मंत्रतो ध्रुवं ॥ ८ ॥ ( इत्यादि ) पंच परमेष्टी नवकार मंत्रकी अचिंत्य महिमा सुनके, अंतरंग भक्तिसें धारनकरै । (और) बहुत खुसी होके । तीन प्रदक्षिणा देके । न मोस्तु २ कहता। गुरूकै पगांमें पडै । नमस्कार करै । ( यथाशक्ती ) सोनें की जिनो पवीत ( तथा ) वस्त्रादिक भेट करै । ( यथाशक्ती ) साधर्मी वात्सल्य करै । सर्व संघकी, आहार तांबूलादिकसें भक्ती करै । साधु मुनि राजकों, सुद्ध आहारादिक दान देवै ॥※॥ इति उपनयन व्रत बंध विधिः॥

## ॥ ※ ॥ अथ व्रतादेश विधि कहतेहै ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ जिनोपवीत धारन कियांके अनंतर ( उसी समय ) वाजित्र, मं गल गीत गान पूर्वक, समवसरण चौमुख जिनकै सन्मुख, संघ समुदाय

के योग थके, व्रतादेश प्रारंभ करै (तिसका यहक्रमहै) गृही गुरू, उप नीत पुरुषका रेशमी, सूतू, वस्त्र, दूरकराके (और) मुंजमेखला, कोपीन, जिनो पवीत, वल्कल वस्त्र, धारनकराके स्थापन करै। हाथमें पलाशादि का दंड देवै ॥ वेदमंत्र पढै—(वेद मंत्रोयथा)—ॐ अर्हं ब्रह्मचार्यसि। ब्रह्म चार्योसि। अवधि ब्रह्म चर्योसि। धृत ब्रह्मचर्योसि। धृत जिन दंमोसि। बुद्धोसि। प्रबुद्धोसि। धृत सम्यक्तोसि। दृढ सम्यक्तोसि। पुमानसि। सर्व पूज्योस्ति। तदवधि ब्रह्मव्रतं। आगुरु निर्देशं धारयेः। अर्हं ॐ ॥ ※ ॥ ऐसा मंत्र पढके काष्ट (वा) माडके आशण पर, उपनेयी शिष्यकों स्था पन करै। तिसके दहिणें हाथमें (सुवर्ण मुद्रिका) पहरावै। मंत्र पढै (मुद्रिका मंत्रो यथा) पवित्रं डुर्लभंलोके। सुरासुर नृवल्लभं। सुवर्णंहंति पापानि। मालिन्यंच नशंशयः ॥१॥※॥ (पीछे) गुरू परमेष्टी मंत्र पूर्वक अष्टद्रव्यसें भगवानकी पूजा करवावै (पूजांते) उपनीत शिष्य। तीन प्रदक्षिणादेके। नमोस्तु २ कहतो थको। गुरूकों नमस्कार करै (और) दोनुं हाथ जोडके शिष्य प्रश्न करै ॥ गुरू उत्तरदेवै (यथा)

शिष्य—हे भगवन् उपनीतोहं ॥ ※ ॥ गुरू—सुष्टु उपनीतोभव ॥

शिष्य— कृतोमे व्रतबंधः ॥ ※ ॥ गुरू—सुजातोस्तु ॥

शिष्य—जातो अहं ब्राह्मणः (वा) क्षत्रियः (वा) वैश्यः ॥

गुरू—दृढव्रतोभव। दृढसम्यक्तोभव ॥ दृढाचारोभव ॥

शिष्य—हे भगवन् आप ब्राम्हण कियो (तो) मेरे लायक आदेश दीजै ॥

गुरू—भगवानकी आज्ञा मुजब आदेश देताऊं ॥

शिष्य—भगवन् मया स्वयं करणीयं ॥※॥ गुरू—करणीयं ॥

शिष्य—भगवन् मया अन्यै कारतव्यं ॥ ※॥ गुरू—कारतव्यं ॥

शिष्य—भगवन् मया अनुज्ञातव्या ॥※॥ गुरू—अनुज्ञातव्या ॥

(इसमाफक) ब्राम्हण शिष्यकों। करणा, करावणा, आज्ञा उपदेशदैणा, ॥ ३ आदेश देवै॥ (और) क्षत्रिय वर्णवालेकों, पूर्वोक्त सर्व प्रश्नोत्तर करके। करणा, कराणा, दो आदेश देवै ॥ क्षत्रियकों, आज्ञा उपदेशका अधिकार नहिं (और) वैश्यकों, पूर्वोक्त सर्व प्रश्नोत्तर करके। करणा, ऐसा एक आदेश देवै। समादेश, आज्ञा उपदेशका अधिकार नहि ॥ इतना बिशेष समझणा॥

## ॥ ※ ॥ अथ ब्राह्मण वर्णादेशः कथ्यते ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ गुरू—परमेष्टी नवकार मंत्रका सदैव स्मरण करते रहणा । कभी नवकार मंत्रसें विमुख न होना ॥ तीनुं कालमें अवश्य जिनेश्वर देव की, यथा शक्ति द्रव्ये भावे पूजा भक्ती करते रहणा ॥ निग्रंथ साधू, आचार्यादिककी, वेयावच्च भक्ती करते रहणा ॥ सामायक, प्रतिक्रमणादि धर्म कृत्य सेवन करते रहणा ॥ जैनाचार्यके पास अपना धर्म कृत्य विनय संयुक्त सुणना, शीखना ॥ जीव दया, सत्य वचनादि, व्रत, पचक्खाण धारन करना ॥ परस्त्री, परधनका, त्याग करना ॥ मदरा, मांश, अभक्ष, अनंत कायादिक, वस्तूका त्यागकरना ॥ रात्री भोजन ( तथा ) विदलचीजका त्याग करना ॥ जिनो पवीत ( तथा ) स्वर्ण मुद्राकों कभी त्याग न करना (प्रायें) क्षत्री वैश्यांके घरमें अन्यहाथका किया भोजन न करना ॥ साधर्मी स्ववर्ण वालैके घरे । स्व वर्ण, स्व धर्म वालैके हाथका (वा) अपनें हाथका किया भोजन करना ॥ नीच, सुद्रादिक, अन्यधर्मीके पास याचना न करना ॥ शुद्ध सम्यक्त व्रतादि गुण धारन करना ॥ मिथ्या शास्त्र मिथ्या मत को परिचय त्यक्त करणा ॥ नाना आर्य देशांमें गयां थकां, त्रिकरण सुद्धै शौच मार्गमें चलना ॥ गृही संस्कार, जिन पूजा, शांति कर्मादिक, जैनाचार, धारन करते, करातें रहना ॥ स्वधर्मी जैनी भाइयोंकों वियाभ्यास कराते रहना । स्वधर्म आग्या उपदेश देते रहना ॥ विनय गुणधारके स्वधर्म वृद्ध्यर्थ आत्म लघुता करना ॥ ( परंतु ) कपायादिक धारके, कभी परनिंदा नकरना ॥ सर्वका गुण ग्रहण करना । औगुण त्यक्त करना ॥ कर्म, चेतनका, यथा वस्थित स्वरूप भावन करते रहना ॥ ※ ॥ ॥
इति ब्राह्मण वर्णा देशः ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ क्षत्रिय वर्णा देशः कथ्यते ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ परमेष्टी नवकार मंत्रका स्मरण करना ॥ तीनुंकाल देव वंदन भगवंतकी पूजा भक्ती करना ॥ सम्यकादि बारै व्रत धारन करना । यथा शक्ती अतीचार रहित शुद्ध पालना ॥ रात्री भोजन, मदिरा मांश, अभक्ष, अनंत काय, का त्याग करना ॥ जिनोपवीत कभी त्यक्त न करना ॥ जै

न साधु, जैनाचार्य, जैन पंमित, श्रावक, सम्यक्तीका आदर करना। यथा शक्ती धर्म कृत्य सेवन करना, सुणना, सीखना, ॥ अन्य लिंगी ब्राह्मण (तथा) अन्य देवादिककों वाह्य व्यवहार नयसें नमस्कार करना (परंतु) धर्म समझके नमस्कार परिचय न करना। डुष्ट निग्रह, युद्धा दिककों वर्जके (प्रायें) जीवहिंसादिक पापकर्म न करना, नकरावना ॥ (क्षत्रियांको आचारहै) श्रेष्टकों पालै (और) डुर्ज्जनका निग्रहकरै ॥ देवके अर्थ, गुरूके अर्थ। धर्मके अर्थ। अपनादेश नंगादिकके अर्थ। युद्धादिकमें। मृत्युका नय न गिणके, वीर्य रस धारन करै। सर्व जीवोंपर अनुकंपा धारके। अपनें देशमें, दान शाला, उषध, शाला, स्थापन करना॥ शुद्ध श्रावकका गुण धारन करना ॥ सर्व स्थानक धर्मका उद्योत, धर्म्मकी प्रनावना करते रहना ॥ ॥ इति क्षत्रिय वर्ण व्रता देशः कथितः ॥ ॥

## ॥ ॥ अथ वैश्यवर्ण व्रतादेशः कथ्यते ॥ ॥

॥ ॥ पंच परमेष्टी नवकार मंत्रका ध्यान करना ॥ त्रिकालें देव वंदन देवपूजा, द्रव्यै, नावै करते रहना ॥ सम्यक्तादि द्वादश व्रत, अतीचार रहि शुद्ध पालना ॥ निर्ग्रंथ साधु आचार्यादिककी सेवा नक्ती करना॥ जैन विद्याचार्य, जैन पंमित, ब्राह्मणोंकी, सेवा नक्ती करना। सामायकादि धर्म कृत्य (तथा) जैन विद्यान्यास करते रहना। विनय गुण शरलपणा, धारन करना। आत्मनिंदा करना (परंतु) परनिंदा कन्नी न करना ॥ पनरै कर्म्मां दान रहित उत्तम विणज वौपार करना ॥ परधन परस्त्रीका (तथा) मांश मदरादि अन्नक्ष वस्तुका त्याग करना। जिनो पवीत धारन किया हुवा कन्नी त्यक्त न करना ॥ जिन मंदर, रथ यात्रा, तीर्थयात्रादिक, करके सदा धर्म उद्योत करते रहना। स्वधर्मियोंपर अंतरंग प्रीति रखना ॥ यथा शक्ती अन्न वस्त्रादिक दान देता रहना ॥ शरल परिणाम धारके सर्व जीवों पर दया धारन करना (क्युंकि) दया है, सो, धर्म्मकों पालन वृद्धी करनेंमें माताके समान है ॥ ॥ (यडुक्तं) ॥ ॥ जयणाय धम्म जणणी। जयणा धम्मस्स पालनीच्चेव। तह बुद्धिकरी जयणा। एकांत सुहावहा जयणा ॥ १ ॥ (पुनः) दया है सो संपूर्ण सुखकी देनेंवाली है (यथा) आयु दीर्घतरं, वपुर्वरतरं, गोत्रं गरीयस्तरं। वित्तं नूरितरं, वलं बहुतरं, स्वा

मित्व मुच्चैस्तरं । आरोग्यं विगतांतरं त्रिजगत श्लाघत्व मत्यैस्तरं । संसारां वुनिधिं करोति सुतरां चेतः कृपाद्रांतरं ॥ २ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ चातुर्वर्णस्य समानो व्रतादेशः कथ्यते ॥※॥

॥ ※ ॥ निज पूज्य गुरू प्रोक्तं । देव धर्म्मादिपालनं । देवार्चनं साधु पूजा । प्रणामो विप्रलिंगिपु ॥ १ ॥ धनार्जनंच न्यायेन । परनिंदा विवर्ज्ज नं । अवर्णवादो नकापि । राजादिपु विशेपतः ॥ २ ॥ स्वसत्वस्या परित्या गो । दानं वित्तानु सारतः । आयोचितो व्यय श्चैव । काले कालेच नोज नं ॥ ३ ॥ नवासेत्य जले देशे, नदी गुरू विवर्जिते । न विश्वासो नरेंद्रा णां । नागनीच नियोगिनां ॥ ४ ॥ नारीणांच नदीनांच । लोभिनां पूर्ववैरि णां । कार्यं विना स्थावराणां । मह्निंसा देहिनामपि ॥ ५ ॥ नासत्याऽहित वाक्चैव । विवादो गुरुनि र्नंच । माता पित्रौ गुरो श्चैव । माननं परतत्व वत् ॥ ६ ॥ शुनशास्त्रा कर्णनंच । तथा नानक्ष नक्षणं । अत्याजानां न चत्यागो । परहत्या नामघातकं ॥ ७ ॥ अतिथींच तथा पात्रे । दीनेदानं यथाविधि । दरिद्राणां तथा धानां । मापन्नार नृतामपि ॥ ८ ॥ हीनांगानां विकलानां । नोपहासः कदाचन । समुत्पन्न क्षु त्पिपाशा । घृणा क्रोधादि गोपनं ॥९॥ अरिषद्वर्ग विजयः । पक्षपातो गुणेपुच । देशाचारा चरणंच । नयं पापा पवादयोः ॥ १० ॥ नद्वाहः सदृशाचारै । सम जात्यन्य गोत्र जैः । त्रिवर्गा साधनं नित्य । मन्योन्या प्रतिबंधनः ॥ ११ ॥ परिज्ञानं स्व पर यो । देश कालादि चिंतनं । सौजन्यं दीर्वदर्शित्वं । कृतज्ञत्वं सलज्जता ॥ ॥ १२ ॥ परोपकार करणंच । परपीमन वर्जनं । पराक्रमः परनवे । सर्व्व त्र क्षांति रन्यदा ॥ १३ ॥ जलाशय स्मशानानां । तथा दैवत सद्मनां । निद्रा हार रतादीनां । संध्यासु परिवर्जनं ॥ १४ ॥ प्रदेशोल्लंघनंचैव । तटे शयन मेवच । कूपस्य वर्ज्जनं नद्या । लंघनं तरणीं विना ॥ १५ ॥ गुर्वा शनादि सद्मासु । तालवृते कुन्नूमिपु । डुर्गोष्टीपु कुकार्येपु । सदैवा शन वर्ज्जनं ॥ १६ ॥ न लंघनं न गर्त्तादे । संडुष्ट स्वामि सेवनं । न चतुर्थेड नग्नस्त्री । शक्र चाप विलोकनं ॥ १७ ॥ हथ्यश्व नखिनां चाप । वादिनां दूरि वर्ज्जनं । दिवा संन्नोग्य करणं । वृक्षस्यो पाशनं निशि ॥ १८ ॥ क लहे तत्समीपंच । वर्ज्जनीयं निरंतरं । देश काल विरुद्धंच । नोज्यं कृत्यंग

मागमौ ॥ १९ ॥ असत्यं व्यवसायश्च । कर्त्तव्यानि नकर्हिचित् । चातुर्व र्णस्य सर्व्वस्य । व्रतादेशोय मुत्तमं ॥ २० ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥
इति चातुर्वर्णस्य समानोव्रतादेश कथितः ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( इसीतरे ) गुरू, वर्ण मुजब, व्रता देश करके । उप नयी शिष्यकों समवसरण भावके तीन प्रदक्षिणा दिरावै । पूर्वदिश भगवानके सन्मुख शक्रस्तव, पढावै । देव वंदन कराके गुरू शुभाशन वेठे । ( तव ) उपनयी शिष्य, नमोस्तु २ कहतो । गुरूके, पगांमें पडै । नमस्कार करके (ऐसा वचन कहै) ॥ भगवन्, मम व्रता देशोदत्तः। तत्सुगृहीतोस्तु । सु र क्षितोस्तु । (गुरू कहै) संसार सागरात् स्वयंतर, परंतारय ॥ ( पीछै ) गुरू, और उपनेयी शिष्य, (दोनुं) भगवानकों तीन प्रदक्षिणा देके, चैत्य वंदन करै ( तिस पीछै ) ब्राह्मण वर्णवालातो, क्षत्री, वैश्यांके, घर भिक्षा मांगे (तथा) क्षत्री वर्णवाला शस्त्र धारन करै । वैश्य वर्णवाला अन्नदान देवै ॥ ※ ॥
इति व्रता देशविधिः ॥ ※ ॥ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ व्रत विसर्ग विधिः कथ्यते ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ब्राह्मण वर्ण वाला । आठमें वर्ष जिनोपवीत, दंम, कोपीन, ब्रह्मचर्य धारके । १६ मा वर्ष पर्यंत, गुरूके पासरहै ( तथा ) क्षत्री, १० मावर्षसें लेके, पूर्वोक्त विधिसें १६ मा वर्ष पर्यंत रहै (वैश्य) पूर्वोक्त विधि १२ मा वर्षसें लेके, १६ मा वर्ष पर्यंत रहै ॥ ( यह उत्तम पक्ष कहा ) ॥ (कदाश) अथिर चित्तसें उत्तम पक्ष मुजब, गुरू कुलवासमें नहिं रह सक्ता होय (तो) छम्माश (वा) एक माश ( वा ) तीन दिवश गुरूके पासरहै ( कदाचित् ) तीन दिवशभी न रहसके ( तो ) उसीदिन व्रत विसर्जनकरै ( सो विधि लिखतेहैं ) कुलगुरू, उपनयी शिष्यकों, तीन प्रदक्षिणा दिराके । समवसरण भाव, चतुर्मुख जिनकी पूजा करावै । चारे दिशतरफ शक्र स्तव पढाके देववंदन करावै ( पीछै ) उपनयी शिष्य, नमोस्तु२ कहके, गु रूकों नमस्कार करै । हाथ जोमके कहे ( भगवन् ) देश, काला, पेक्षया व्रत विसर्गः आदिष्टः ॥ ( गुरूकहै आदिष्टः ) ॥ ( पुनः ) शिष्य नमस्कार करके कहै ( भगवन् ) व्रत वंधो विश्रृष्टः ( गुरूकहै ) जिनो पवीत धार णेन अविश्रृष्टोस्तु ॥ ( अर्थात् ) जिनो पवीत, नित्य नेमका त्याग न क

रना ॥ ( पीछे ) शिष्य, नवकार मंत्र । ३ वेर पढके । कटि मेखला, कोपी न, दंम, वल्कल वस्त्रादि, ब्रह्मचारी चिन्ह, गुरूके सन्मुख रक्खे ॥ आप श्वेत वस्त्र जिनोपवीत धारन करके ( गुरूकों ) नमस्कार करै । ( तव गुरू ) शिष्यके पूर्वोक्त मंत्रसें पवत्रित चंदनसें, तिलक करे (और) जिनो पवीत वर्णन उपदेश करै ॥※॥( यथा )॥※॥ गर्भका माश अंतर्भू त करके ( ब्राह्मणकों ) आठमें वर्ष ( क्षत्रीकों ) दशमें वर्ष ( वैश्यकों ) वार मेंवर्ष जिनोपवीत धारन कराना । जिनोपवीत ( अर्थात् ) जिनकी गृहस्थ मुद्रा । नव ब्रह्मगुप्ती गर्भित, रत्नत्रयी रूप ( इसका ) प्रथम श्री आदिना थ स्वामी गृहस्थाश्रम युक्त । ब्राम्हण, क्षत्री, वैश्य, तीनोंवर्णकों धारन कर नेंका उपदेश कियाहे ( जवसें ) जिनोपवीत, सुत्र मुद्रा, धारन करनेंका व्यवहार प्रचलितहुवा ( तीस पीछे ) वहुत कालके वाद । मिथ्यात्व मो हित ( पर्वतादि ) ब्राम्हणोंने । चारुं वेदमें हिंसा प्ररूपण करके ( वसु राजादि ) राजावोंसें मिथ्या पथ यज्ञ मार्ग प्रवर्त्तन किया ( और ) जिनो पवीतका नाम स्थानक यज्ञोपवीत नाम रक्खा ( तवसें ) लोकीकमें यज्ञो पवीत, इसका नाम कहतेहें—मिथ्या दृष्टी यथेच्छा कहो ( जिन मतमें तो, ) पूर्वोक्त सूत्र मुद्राका, जिनोपवीत नामहै ( ऐसी ) जिनो पवीत मुद्राकों, हे शिष्य, तुमनें धारन किया है । ( सो ) माश २ प्रति नवीन धारन करते रहना । प्रमादादिकसें कभी त्यक्त न करना ( कदा चित् ) कोई वेर टूटजाय, गिरपडे, ( तो ) उसीवखत नवीन जिनो पवीत धारन करना ( और ) तीन उपवासका दंम भरना ( तथा प्रेत क्रि या ) किसीकी मृत्यु होनेसें स्मशानमें जाना पडै ( तव ) जिनोपवीतकों दक्षिण स्कंधके ऊपर, वामकक्षाके अधो भागमें धारन करना ( यह ) मृतक, विपरीत कर्महे ( इससें ) जिनोपवीत विपरीत धारना ( साधुपण ) मृतक साधूके परित्याग समें । विपरीत वस्त्रकों धारतेहें ( तत्वंतु ) जन्म ना जायते सुद्रः । संस्कारा द्विज मुच्यते । वेद पाठ भयो विप्रः । ब्रम्ह जा नंति ब्राम्हणः ॥ ( यथा ) जन्मसें सुद्रहै ( सो ) संस्कार विशेषसें उत्तम वर्णकों प्राप्त होतेहें । ब्रम्हगुप्तिके धारनसें ब्राम्हण कहीयै । अन्यकों प्र हार लगनेंसें त्राण रक्षा करै उसकों, क्षत्रिय कहियै ॥ न्याय धर्म्मोपदेश

ना, मार्गमें विश्राम लेनेंकेवास्तै सेढीकों न रखना ऐसा कहके महा राज सर्व आयु २६ वरसको पालकै सं। १२२३ भाद्रवा वदि १४ चतुर्द शीके रोज अणशण करकै स्वर्ग गए ॥ तदा सर्व श्रावक मिलकै अग्नि सं स्कार करनेंकेवास्तै जाते थके भरवजार माणक चोकतक आए, तब कोई कार्यपणेंकरकै पहली कहा गुरूकावचन भूलके विश्रामकैवास्तै सेढिकोंनीचैं रखदीनी मणिग्रहण करनेंकैवास्ते, दुग्धपात्रभी न रखा,परं तहां एक विद्यावान् योगी मणिग्रहणकरनेंकी इछासें दुग्धपात्र भरके एकांत बैठ गया पीछे फेर वहोत यत्न करकै सीढीकों उगानें लगे तो पिण सीढी उठे नहीं,तब सर्व नगरकै विषै या वात फैली अनुक्रमसैं बादशाहनेंभी सुनी तहां बादशाह आप आयकै बहोत उगानेंका उपाय करा, परंसेढी उहांसें सिरकी नहिं, तब बा दशाह बोला कि सत्य है यह देव, ये जैनका सेवमा जीतांभी चमत्कारी था और मुवांभी चमत्कारी हुवा, इसका स्थान इहांईज हुवो, तब श्रावकोंनें तहांई अग्निसंस्कार करा,तिस अवसरमें गुरुके मस्तकसेती मणी फमाकशब्द करकै योगीनें रख्खा था सो दुग्धपात्रमें पमी, योगी उसकों ग्रहण करकै अ पनें ठिकाणें गया, तब मदनपालनें कहाकि गुरूमहाराज पहली मेरेसें कहा था, परंमें जलदीकै सबवसें भूल गया, तब सर्व साधु श्रावक तिसकों उलंभा दिया अरु तिसी ठिकाणें श्री जिनचंद्रसूरीकी छतरी वनवाई बादशाह प्रमुख सर्व लोकोंनें वहोत बहुमान करा, सर्व लोक जातदेनें लगे, तिस ठि काणेकी अभीतक यात्रियोंसें पूजा होती है, इसमाफक प्रभावीक श्रीगुरूम हाराज भए, इहांसेती चतुर्थपाटकै विषै अतिशयवंत जिनचंद्रसूरी नाम दे णा, ऐसा पद्मावतीनें वर दिया ॥ ४५ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ इनोंके समयमें श्री देवचंद्र सुरीका शिष्य तीन क्रोम ग्रंथका कर्त्ता कलिकालमें सर्वज्ञ विरुद धारक पाटणका कुमारपाल राजाकों प्रतिबो धक श्री हेमाचार्यजी भए सं। ११६६ सूरिपद, सं। १२२९ देवलोक, इनों का विशेष अधिकार कुमारपाल चरित्रसें जाणना ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे ४६ मा श्रीजिनपतिसूरि भए, तिके मालू गोत्रीय साह यशोवर्द्धन पिता, सूहवदेवी माता, सं। १२१० चैत्र वद ८ के दन मूलनक्षत्रे जन्म हुवा, सं। १२२८ फागुण वदि ८ अष्टमीके

दिन दिल्लीनगरकै विषै दिक्षा, सं। १२३३ सै कार्त्तिक सुदि १३ त्रयोदशीकेदिन श्रीजयदेवाचार्यै आचार्यपदमें स्थापन किये पीछे विहार करते श्रीजिनपतिसूरि एकदा बब्बर नामा पत्तनकै विषै गए,तहां ३६ छत्तीस वादियांकों जीतकै वहोत जिन शासनकी प्रभावना करी,तथा फेर एकदा आसापुरमें श्री मालज्ञाती हाजी साहनें मंदिर बनवाया, उसकी प्रतिष्टाकै अवसरमें मणिग्रह ण करनेंवाला योगीनें जिन प्रतिमाकों स्तंभन करदी तब चिंता सहित श्रीजि नपतिसूरिनें अपना गुरूकों आराधन किया, तब श्रीजिनचंद्रसूरि महाराज प्रगट होकै चूर्ण दिया, पीछे प्रभातसमय गुरू उन प्रतिमां ऊपर चूर्ण नाला तिस करकै प्रतिमा जलदी उठ गई,तब योगी प्रसन्न भयाथका मणिकों पीछी देदीवी, श्रीगुरूमहाराजकी महिमा वहोत फैली, तथा फेर एकदा श्री गुरूमहाराज, अजमेर नगरमें चतुर्मासी रहे, तब उहांके रहनेंवाले रामदेवादिक श्रावकोंकै अगाडी, खेमगामवासी छाजेड गोत्री मंत्री उद्धरण साहकी प्रसंसा करे, एकदा रामदेव श्रावक मंत्री ऊधरणसें जायके मिले, तब तिस मंत्रीयें रामदेवप्रतें वहोत आदर सहित अपनें घरलायके विधिसें भोजन करा कै भक्तिकरी, तिस अवसरमें मंत्रवीकी स्त्री देवमंदिरमें देववंदन करनेंकेवास्तैचली जब साडा, कंचूकी, अनेक वस्त्रसें भरी छावडीयां साथमें ग्रहण करी, तब रामदेवनें पूछा किसवास्ते इतना वस्त्रग्रहण कीएहैं तब सेवक लोक कहते भए, कि यह वस्त्र साधर्मिक स्त्रीयांकों देनेंकेवास्तै हमेसां लेजाते हैं तब रामदेव कहनें लगा कि श्रीजिनपतिसूरजी महाराज जो तुमारी प्रशंसा करी सो योग्य है, कि जिसकै घरमें ऐसे धर्मकार्य होते है, अथ एकदा ऊध रण मंत्रवीनें नागपुरमें देववर कराया, तब बिंब प्रतिष्टा निमत्त मंत्रीयें अपना कुलगुरुकों बुलवाए, परं कोई कारण करकै महुर्त्त ऊपर न आए और ऊधर णकी स्त्री खरतर गच्छकै श्रावककी पुत्री थी, तिसनें मंत्रवीके कुलगुरुप्रतेंही नाचारी मांनकै शुद्ध संवेग रंगधारी श्रीजिनपतिसूरि महाराजकों बुलवाए तिके महुर्त्तकै ऊपर तहां आए, तब तिनोंकेपास सेती प्रतिष्टा करवाई ऊध रण मंत्री कुटंब सहित खरतर गच्छीय श्रावक होगए, तिस मंत्रवीके कुलधर नामें पुत्र भया जिसनें वाहमेर नगरमें ऊंचा तोरण सहित मंदिर बनवाया तथा फेर मरोट नगरमें रहनेंवाले नेमिचंद्र भंडारीनें परिक्षा करकै शुद्ध सं

वेगवंत श्रीगुरूप्रतें जानकै चारित्रकी इच्छा करता थका अंबम्ह नामें अपणा पुत्र गुरूमाहाराजके भेट करा, इसमाफक श्रीजिनपतिसूरि सर्व आयु ६७ सम्सठ वरसको पालके सं । १२७७ पाल्हणपुर नगरमें स्वर्गगए ॥ ४६ ॥ इनोंके समयमें सं । १२१३ अंचलनाम गच्छ ऊवा, सं । १२२६ सार्द्ध पौर्णमीयक मत ऊवा, सं । १२५० आगमिया मत ऊवा सं । १२८५ चित्रवाल गच्छके चैत्यवासी जगच्चंद्राचार्यजीसें तपा नाम गच्छ प्रचलित भया,

श्रीजिनपतिसूरिपट्टे ४७ मा श्रीजिनेश्वरसूरि भए, तिणोंका सं । १२४५ मार्गशिर सुदि एकादशीके दिन भरणी नक्षत्रमें जन्मः तथा मरोटनगरके भंभारी नेमिचंद्र पिता लक्ष्मी माता, अंबम्ह ऐसा मूलनाम, सं । १२५५ खेम्ह नगरकै विषेदीक्षा देके वीरप्रभ नाम दिया फेर सं। १२७८ माघसुदि ७०के दिन जालोरनगरमें मालूगोत्री साह खीमसीनें १२ वारे हाजार रुपये खरच करकै नंदीमहोत्सव करा, सर्व देवाचार्यनें सूरिमंत्र करकै पद स्थापना करी, इस माफक श्रीजिनेश्वरसूरि सं । १३३१ आसोज वदि ६ ७०के दिन अणशण करकै स्वर्ग गए, इनोंके वारेमें सं । १३३१ जिन सिंहसूरिसेती लघू खरतर शाखा निकली, यह तीसरा गच्छभेद ॥ ४७ ॥ ॥ॐ॥

श्रीजिनेश्वरसूरि पट्टे ४८ मा श्रीजिनप्रबोधसूरि भए, साह श्रीचंद पिता, सिरिया देवी माता, तिनके पुत्र सं। १२५५ जन्म, पर्वत ऐसामूलनाम, सं । १२९६ फागुण वदि ५ पंचमीके दिन हस्त नक्षत्रमें थिराद नगरकै विषै दीक्षा ग्रहण करी, प्रबोधमूर्त्ति ऐसा दिक्षाका नाम भया अनुक्रमें वाचक पद प्राप्त भए, संवत् ॥१३३१॥ आसोज वदि पंचमीके दिन संक्षेप करकै पाट महोछव भया, पीछै संवत्॥१३३१॥ फागुण वदि ८ अष्टमीके दिन विस्तार करकै स्वाति नक्षत्रमें जालोर वसणेंवाले मालूगोत्रीय साहखीमशानें २५ हजार रुपया खरच करकै पाट महोछव करा, इसमाफक श्रीजिनप्रबोधसूरि निर्मल चारित्र आराधन करकै सं। १३४१ स्वर्ग गए ॥ ४८ ॥

तत्पट्टे ४९ मा श्रीजिन चंद्रसूरि भए ॥ तिके समियाणा गाममें रहणेंवाले छाजेहम्हगोत्रीय मंत्रीदेवराज पिता कमलादेवी माता, खंभराय मूलनाम सं। १३२६ मिगशिर सुदि ४ चोथकूं जन्म सं। १३३२ जालोर नगरके विषै दीक्षा सं। १३४१ वैशाख सुदि ३ तीज सोमवारके दिन मालू गोत्रीय साहखीम

सीनें १२ वारे हजार रुपया खरच करके महोछव करा इसमाफक गुरूमा हाराज देशोंमें विचरते थके वहोत राजस्थानमें मान्यनीक भए जिसमें मुख्य दिल्लीके वादशाह, तथा चीतोमगढका राजा, जेसलमेरका राजा, मंडोरका राजा, यह मोटे ४ राजे तो महाराजके परम भक्त भए, महाराजकै ध र्मोपदेशसें आपापणें राज्यादिकमें जीव दयादिक धर्म उन्नती करी,सर्वराजादिक खरतर गछकों राज गछ कहनें लगे, वादशाहनें आदि लेकै फुरमांणभी अ पनी २ मोहर छापका लिखके दीया, सो आजतक खरतर गछके प्राचीन भंमारोंमें है, ऐसे गुरूमाहाराज कलिकाल केवली विरुद विख्यात अनेक वादीयांकों जीतनेंवाले जिनशासनोन्नति करनेंवाले श्रीजिन चंद्रसूरजी सं। १३७६ कुसुमाण ग्राममें स्वर्ग गए ॥ तिस वखतमें खरतर गछकों राज गछ विरुद मिला ॥ ४९ ॥ ॥※॥

॥ तत्पट्टे ५० मा श्रीजिन कुशलसूरिजीमहाराज भए॥ तिके समियाणा गामके वसणेंवाले, छाजेहड गोत्रीय, मंत्री जिल्हागर पिता, जयतश्रीमाता, सं। १३३० जन्म, सं। १३४७ दीक्षा सं। १३७७ ज्येष्ट वदि एकादशीकै दिन श्रीराजेंद्राचार्यें सूरिमंत्र, दिया, तव पाटणके वसणेंवाले साहतेजपालनें नंदीमहोछव करा, २४०० चोवीससै साधू साधवी भणी, तथा७००सातसैं वेषधारी जैनपंमितादिककों वस्त्रादिक दीया, तथा तिस अवसरमें दिल्लीनगरके रहनेंवाले महतीयाण गोत्रीय, विजयसिंह श्रावक उहां जायकै वहोत द्रव्य खरच करके नंदीमहोछव करा, तथा सं। १३८० साहतेजपालनें निकाला संघकै साथ सेत्रुंजै तीर्थ गए, तहां गुरूमहाराज मानतुंग नामें खरतर वसीके मंदिरमें २७ सत्तावीसअंगुल प्रमाणें श्री आदिनाथ विंवकी प्रतिष्टा करी तथा भीमपल्हि नगरमें भुवनपालनें वनवाया ७२ वहोत्तर जिनालयमंमित श्रीवीरस्वामीके मंदिरकी प्रतिष्टाकरी, तथा जेशलमेर नगरमें, जस धवलनें मंदिर वनवाया श्रीचिंतामणि पार्श्वनाथकी प्रतिष्टाकरी,तथा फेर जालोर नगरमें श्रीपार्श्वनाथकी प्रतिष्टा करी, तथा आगरा नगरमें रहनेंवाले श्रीसंघकै आग्र हसें साथ होकै सेत्रुंजयकी यात्रा करकै आपाढ वदि ७ सप्तमीके दिन पाटण नगरमें आए तथा श्रीगुरुमहाराजकै १२०० वारेसै साधु संप्र दायमें भए, १०५ एकशो पांच साधवीयोंका संप्रदाय भया, तथा श्रीगुरु

महाराज विनयप्रभादिक शिष्यांकों उपाध्याय पद दीया, जिस विनय प्रभ उपाध्यायें निर्द्धन भया अपनें भाईकों संपत्तिके वास्तै मंत्र गर्भित गौतमरासवनायकै दिया, तिसकै गुणनेंसें अपनाभाई फेर धनवंत भया इसमाफक बहोत श्रावक प्रतिबोधक, परम जिनधर्म प्रभावक, श्रीजिन कुशलसूरि सं। १३८९ फागुण वदि अमावसके रोज, देराउर नगरमें ८ आठ दिनतक अणशण करकै स्वर्ग प्राप्त भए। तिके अभीतक दादोजी ऐसे नाम करकै सर्व जगत्रमें प्रसिद्ध है, प्रतिनगरमें गुरूमाहाराजके चरण कमल पूजीज रयेहें, सोमवती पूनमकों प्रथम दर्शन दिया, तिस कारणसें सोमवार पूनमकों विशेष करकै पूजा होती है ॥ ५० ॥

॥ तत्पट्टे ५१ मा श्रीजिनपद्मसूरि भए, तिके छाजेहड़वंश भूषण सं। १३८२ जन्म सं। १३८९ ज्येष्ट सुदि ६ छठके रोज श्रीदेराउर नगरमें साह हरपालनें नंदीमहोत्छव करा, तब आठमें वरसे तरुण प्रभ आचार्यैं सुरिमंत्र दीया, अथ एकदा श्रीगुरुमहाराज बाहड़मेर नगरमें श्रीमहावीरस्वामीके मंदिरमें देव वंदन करनेंवास्तै गए तहां देव मंदिरको दरवाजो छोटो, प्रतिमावडी देखकै, पंजाबदेशके रहनेंवालेथे तिसवास्तै तिस देशकी भाषा करकै कहा, बूहा नंढा, यानें दरवजा छोटा, वसही वड्डी यानें प्रतिमावडी, अंदर क्यूं माणित्ति यानें भीतर किस्तरेसें माई, ऐसे प्रगट बालभाव वचन सुनकै, श्रीगुरुमहाराजके पासमें रहा थका, विवेक समुद्र उपाध्यायें कहा, कि मौन करो, ततो व्याख्यान स्थिति प्रवर्त्तन करते थके, तिन उपाध्यायकेसाथ, श्रीगुरुमहाराज गुर्जर देशमें आए तहां पाटणके पास सरस्वती नदीके तट ऊपर रात्रवासी रहे परंतिस वखतमें गुरुमहाराजकों ऐसी चिंता उत्पन्न भई कै सवेरे संघके अगाडी इस भाषा करकै किस्तरै व्याख्यान करुंगा, ऐसी चिंता करते थके गुरु महाराजके भाग्यसें अर्द्ध रात्र समयमें सरस्वती नदीकी अधिष्टायका सरस्वती देवी प्रगट होके ऐसा वर दिया, अहो स्वामी प्रभात समयमें आप संघके अगाडी जो कुछ कहोगे, तिससें सकल संघ प्रसन्न होगा अब प्रभात समयमें संघके अगाडी गुरु महाराज अपणी इच्छासें अर्हँ तो भगवंत इंद्र महिता, इत्यादि नवीन काव्य वनायके उपदेश दिया तब

समस्त संघ श्री गुरु महाराजको व्याख्यान सुन करके वहोत प्रसन्न भए तहां गुरु महाराज वाल धवल कूर्चाल सरस्वती विरुद प्राप्तभए, इस माफक श्रीजिनपद्मसूरि सं. १४०० वैशाख सुदि १४ चतुर्दशीके रोज पाटण नगरमें स्वर्ग गए ॥ ५१ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे ५२ मा श्री जिनलब्धि सूरि भए, पाटण नगरके वसनें वाले, नवलखा गोत्रीय, साह ईस्वरदासनें नंदी महोत्छव करा, तरुण प्रभाचार्यें सूरि मंत्र दीय, अनुक्रमें गुरुमहाराज सर्व सिद्धांत सिरोमणि, अष्ट विधान साधक भए, तिके सं । १४०६ नागपुर नगरमें स्वर्ग गए ॥५२॥

॥※॥तत्पट्टे ५३ मा श्रीजिनचंद्रसुरि भए॥ तिके सं। १४०६ माघ सुदि १०दशमीके रोज, नागपुर निवासी, श्रीमाल साहहाथीनें नंदीमहोत्छवसहित पद स्थापना करी, तरुण प्रभाचार्यसूरि मंत्र दिया, ऐसे श्रीजिनचंद्रसूरि सं। १४१५आषाढ वदि१३ त्रयोदशीके रोज स्तंभन तीर्थविषै स्वर्ग गए॥५३॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे ५४ मा श्री जिनोदय सूरि भए, तिके पाल्हणपुर वसनेंवाले, मालुगोत्रीय, साह रुद्रपाल पिता, धारल देवी माता, सं । १३७५ जन्म, समरो, ऐसा मूलनाम सं । १४१५ आषाढ सुदि २ दूजके दिन, स्तंभन तीर्थके विषै, लूणीया गोत्रीय साह जेशलकृत नंदि महोत्छव करके श्री तरुण प्रभाचार्यें पद स्थापना करी, तहां स्तंभन तीर्थ विषे श्री अजितनाथ मंदिरकी प्रतिष्टा करी, तथा सेत्रुंजयकी यात्रा करके तहां पांच प्रतिष्टा करी, इस माफक पांच तिथमें उपवास करनेंवाले फेर १२ वारे गांमके विषै अमारि डूंमी फिरानेंवाले २८ अठावीस साधु वांके परवार करके अनेक देश विहार करतेथके, श्री जिनोदय सूरि सं । १४३२ भाद्रवा वदि ११ एकादशीके रोज पाटण नगरमें स्वर्ग गए ॥ तिनोंके वारे सं । १४२२ वेगम खरतर शाखा निकली ॥ ५४ ॥

॥ ※ ॥ श्री जिनोदय सूरिपट्टे ५५ मा श्री जिनराज सूरि भए तिके सं । १४३२ फागुण वदि ६ छठके दिन, पाटण नगरमें साह धरणनें नंदी महोत्छव किया सूरि पदमें प्राप्त भए, तव गुरुमहाराज सवालक्ष प्रमाणें न्याय ग्रंथ पढे और सर्व सिद्धांतके पारंगामी भए ऐसे गुरुमहाराज सं । १४६१ देवलवाडा नगरमें स्वर्ग गए ॥ ५५ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे ५६ मा श्री जिनभद्र सूरि भए तत्प्रबंधोयथा ॥ प्रथम सं। १४६१ श्री सागर चंद्राचार्यें, श्री जिनराज सूरि पट्टे श्री जिनवर्द्धन सूरिकों स्थापन कीएथे, तिके एकदा जेशलमेरगढमें श्री चिंतामणि पार्श्व नाथके पासमें रही क्षेत्रपालकी मूर्त्ति देखकै स्वामी सेवकका बराबर बैठना अयुक्त है, ऐसा विचार करकै क्षेत्रपालकी मूर्त्तिकों उठायकै दरवज्जेके विषै स्थापन करी तब क्रोधायमान भया थका क्षेत्रपाल जहां तहां गुरूमहाराज का चतुर्थ व्रतका भंगपणा दिखलानें लगा, इसीतरे एकदा गुरूमहाराज चित्रकूटके विषै गए, तहां पिण देवता तिसी तरेसें करा, तब सर्व श्रावक चतुर्थ व्रतका भंग जानकै यह पूज्य पदके योग्य नहिं है ऐसा विचार करा क्रमसें वर्द्धमान सूरि व्यंतर प्रयोग करकै ग्रथलीभूत भए थके पिप्पलक ग्राममें जाकै रहे, कितनेक शिष्य पासमें रहे, तब सागर चंद्राचार्य प्रमुख समस्त साधु वर्ग एकत्र होकै, गछकी स्थिति रखणें वास्तै, नवीन आचार्य स्थापन करना, ऐसा विचार करा, तब नवीनगोरा नाम क्षेत्रपालकों आराधन करके, और सर्व देशके खरतर गछीय संघकी अनुमति हस्ताक्षर मंगवायके सर्व साधुमंडली एकठी करकै भाणसोल ग्राम आए, तहां श्रीजिनराजसूरियें एक अपणें शिष्यकों वाचक शीलचंद्रगणीकेपास पढनेंकेवास्ते रक्खा था सो समस्त शास्त्रका पारगामी भया, भणसाली गोत्रीय, भादोमूल नाम सं। १४५१दीक्षा ग्रहण करी, अनुक्रमें पंचवीस वर्षके भए, तब तिनकों योग्य जानके श्रीसागरचंद्राचार्यें सातभकाराक्षर मिलाय के सं। १४७५ माघसुदि पूर्णमासीकेदिन, भणशाली नालामाहनें सवा लक्ष रुपये खरच करकै नंदीमहोछव सहित सूरि पदमें स्थापन किए ॥ सप्त भकार लिखे हे ॥ १ भाणसोल नगर ॥२भणशालिक गोत्रीय ॥३भादो नाम ॥४भरणी नक्षत्र ॥५ भद्राकरण ॥ ६ भट्टारक पद ॥ ७ जिनभद्र सूरि ॥ इस माफक वर्म प्रभावीक श्री जिनभद्र सूरि विचरते थके, आबूजी, गिरनारजी, जेशलमेर प्रमुख ठिकाणोंके विषै बिंब तथा नवीन चैत्योंकी प्रतिष्टा करते भए, ठिका णें ठिकाणें पुस्तकोंके भंडार स्थापन किये, अंतमें सं। १५१४ मिगशर बदि नवमीके दिन कुंभल मेरु नगरमें देवलोककों प्राप्त भए, इनोंके वारे

सवत् १४७४ श्री जिनवर्द्धन सूरिसें, पिप्पलक खरतर शाखा निकली यह पांचमा गच्छ भेद भया ॥ ५६ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ५७ ॥ श्री जिनभद्र सूरिके पाट ऊपर, श्री जिनचंद्र सूरि भए ॥ तिके जेशलमेर वासी, चम्म गोत्रीय, साह वच्छराज पिता, वाल्हा देवी माता सं। १४८७ जन्म सं। १४९२ दिक्षा सं। १५१४ वैशाख वदि २ द्वितियाके दिन कुंभल मेरु रहवासी कूकम चोपमा गोत्रीय साहस मरसिंहनें नंदी महोछव किया, श्री कीर्त्ति रत्नाचार्य पद स्थापना करी, फेर विचरते थके अर्बुदाचल ऊपर, नवफणा पार्श्वनाथ बिंवप्रतिष्टा कारक, श्री धर्मरत्नसूरि, गुणरत्नसूरि प्रमुख अनेक मंमलाचार्य पद स्थापक श्रीजिनचंद्र सूरि वि। सं। १५३० जेशलमेर नगरमें देवलोकको प्राप्त भए ॥५७॥※॥

॥ ※ ॥ इनोंके वारे वि। सं। १५०८ अहमदावादमें लौंके लेख कनें प्रतिमा उत्थापन करी। सं। १५२४ लुंपक मत प्रचलित भया, इनमें भेष धारक सं। १५३३ में भूणा नाम रिषि भया, इनकी किंचित् उत्पत्ति लिखता हुं, अहमदावादमें दशाश्रीमाली लौंका नामें एक लेखकथा, सो जतियोंकी पुस्तकों लिखता था, एक दिन तपगच्छका ग्यानजी जतीकी पुस्तक लिखी, जिसमें बहुत खोट रह गई, जव ग्यानजी कुछ कठोर वचन बोले, तव लौंका लमनें लगा, तव धक्का देके लौंकाको निकाल दिया, पीछे नींवडी जायके राजकारभारी लखमसी नाम वाणियेके सामनें कूका, तव लखमसीनें हकीकत पूछी, लौंकेनें कहा, सचा धर्म कहतां तपा जत्यां मनें मारयो, तव लखमसी वोला इहां तुं थारो मत चलाव, मैं तेरा पक्ष हुं, जव बहुत लोकानें कृपण दलद्री होता जानके, मंदर प्रतिमाका उत्थापन किया मन आए सो ग्रंथ माने, वत्तीस सुत्रको सचा करके मान्या, परंतु मेरी माथी सो वांक थी, इसी न्यायसें ३२ सुत्रको सचा मान्या, परंतु उनमें पंचांगी प्रमाणका, तथा प्रतिमा पूजनका अधिकारको कूठा मान्या, इससें मनोमती हुवा, २५ वरप गृहस्थपणें लुंपक मतकी प्ररूपणा करी, पीछे लौंकेके उपदेशसें एक भाणा नाम वाणियेके वेटेनें भेष धारण किया उस का भूणारिषि नाम हुवा पीछे परवारवधतां इसमें तीन गादी हुई नागोरी, गुजराती, उत्तरादि, इत्यादि इति लुंपकोत्पत्तिः ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ❋ ॥५८॥ श्री जिनचंद्र सूरीके पाट ऊपर, श्री जिनसमुद्र सूरि भए तिके वाहमेरवासी, पारख गोत्रीय, देको साह पिता, देवल देवी माता सं। १५०६ जन्म, सं। १५२१ दिक्षा। सं। १५३० माघसुदि तेरस के दिन जेशलमेरके वासी संघपति सोनपालनें नंदी महोछव किया, श्री जिनचंद्र सूरियें स्व हस्तसें पद स्थापना करी, फेर विहार करते पंचनदी सोम यक्षादि साधक, परम चारित्रवंत श्री जिनसमुद्र सूरिः वि। सं। १५५५ अहमदावाद नगरमें देवलोक गये ॥ ५८ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥❋॥५९॥ श्रीजिनसमूद्रसूरिके पाटऊपर, श्रीजिनहंससूरिः भए॥ तिके सेत्रावा नगरवासी, चोपडा गोत्रीय, साह मेघराज पिता, कमला देवी माता, सं। १५२४ जन्म, सं। १५५६ वैशाख सुदि ३ के दिन रोहणी नक्षत्रे श्रीवीकानेर नगरमें करमसी मंत्रियें लक्ष द्रव्य खरच करके आचार्य पदका उछव किया, तथा भांडासरजीके मंदरकेपास, मोटा श्रीनमिनाथजीका बिंब चैत्यकी प्रतिष्ठा कराई, पीछे एकदा आगरा नगरमें रहनेंवाले सं। डुंगरसीजी मेघराजजी पोमदत्त प्रमुख संघने बहुत आग्रह करके वीनती भेजके महाराजकों बुलाया तब गुरूमहाराजभी उहां गए, तब बादशाहें भेजे हाथी घोडा पालखी वाजित्र चामरादि आडंबर करकै सहित, गुरूमहाराज का प्रवेश महोछव करा तहां संघनें गुरुभक्ति संघभक्त्यादिकमें, दोय लक्ष रुपिया खरच करा पीछे फेर कोई चुगलखोरके चुगली करनेंसें बादशाहनें फेर गुरुमहाराजकों बुलवाए, धवलपुरमें रखे, तब देवकासानिध सेती गुरुमहाराज बादशाहके चित्तकों प्रसन्न करकै, पांचसौ बंदीवानाकों छोडायकै अमारकुंमी पिटवायके उपासरे आए, तब समस्तसंघ बहुत हर्षित भए फेर गुरुमहाराज अति सौभाग्य धारक, तीन नगरकै विषै तीन प्रतिष्ठा कारक अनेक संघपति प्रमुखपद स्थापक पाटण नगरमें तीन दिनका अणशण करकै सं।१५८२ में स्वर्ग गए॥ तिस वखतमें सं। १५६४ मरुदेशकै विषै आचार्य शांतिसागरसेती,आचार्य खरतर शाखा निकली यह छठा गछ भेद भया तथा इनोंके वखतमें सं। १५६२ कडुआमत हुवा, सं।१५७० में लुंकामतसें निकलके बीजानामा भेषधरनेंबीजामत निकाला, सं। १५७२ नागपुरी तपांमेंसें निकलके पार्श्वचंद्रजीनें अपनें नामसें पार्श्वचंद्र मत निकाला॥ ५९॥ ❋ ॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे ६० मा श्रीजिन माणिक्य सूरि भए ॥ तिके कूकम चोपमा गोत्रीय साहजीवराज पिता, पद्मादेवी माता, सं। १५४९ जन्म सं। १५६० दीक्षा सं। १५८२ भाद्रवा वदि ९ नवमीके दिन साहदेवराजनें नंदी महोछव किया, श्री जिनहंस सूरियें अपणें हाथ करकै पद स्थापना करी फेर गुर्जर देश सिंधु देशादिकमें विहार कारक पंच नदीसाधक श्रीजिनमाणिक्यसूरि कितनेक वरषतक जेशलमेरगढमें रहे, तहांमुनि सर्व सिथलाचारी हो गए, प्रतिमा उत्थापक मत वहोत फैला, तव वीकानेरके वासी वछावत मंत्री संग्राम सिंहनें गछ स्थिति रखणेंवास्ते, श्रीगुरुमहाराजकों बुलवाए तवभावसेती क्रिया उद्धार करकै, श्रीगुरुमहाराजनें विचारा, कि पहले देराउर नगरमें श्री जिनकुशलसूरिजी महाराजकी यात्रा करकै पीछे सर्व परिग्रह त्यागकै विहार करुंगा, इसवास्ते गुरुमहाराज यात्राकेवास्ते देराउर गए, तहां गुरुदर्शन करकें जेशलमेर पीछा आतेवखतमें गुरुमहाराजकों मार्गमें जलअभावसें त्रिपा परीशह वहोत उत्पन्न भया, जलरातको मिला, तव गुरुमहाराज दिलमें विचार करा मैंनें इतनें वरषतक रात्रिकों चोविहार पच्चक्खाण करा जिसकों एक दिनकैवास्ते कैसें खंमन करुं, ऐसा विचारकै तहां हीज सं। १६१२ आषाढ सुदि पंचमीके दिन अणशण करकै काल प्राप्त होकै स्वर्ग गए ॥ ※ ॥ ६० ॥ ॥ ※ ॥ ॥※॥

॥※॥ तत्पट्टे६१ मा श्री जिनचंद्रसूरि हुए तिके वम्मली गामवासी रीहम गोत्रीय, साह श्रीवंतपिता सिरियादेवी माता, सं।१५९५जन्म सं।१६०४दीक्षा सं। १६१२ भादवा सुदि ९ नवमीके दिन जेशलमेर नगरमें राउल मालदेव कारित नंदी महोछव करकै सूरिपदमें प्राप्त भए, तिसहीज रात्रकै विषै श्रीजिन माणिक्यसूरि प्रगट होकै सेवाकी पोथीमें रहा आम्नाय सहित सूरि मंत्र पत्र श्रीजिनचंद्रसूरिकों दिया, फेर श्री जिनचंद्रसूरि, संवेगरंगमें वासित चित्त भयाथका गछकैविषै शिथिलपणा देखकै, सर्व परिग्रहका त्याग करकै, वछावत मंत्रि संग्राम सिंहका पुत्र कर्मचंदकै आग्रह करकै, वीकानेरनगरमें गए, तहां प्राचीन उपाश्रयकों शिथलाचारी यति लोकोंके रोका भया देखकै मंत्रवीनें अपणी अश्वशाला महाराजकों दीवी, उन्नी वहोत गुरुकी भक्ति करी, गुरुमहाराज तहां क्रिया उद्धार करकै सुविहित साधु मार्ग अंगी-

कार करा, अपणें समान साधुवांकेसाथ विहार करकै, ठिकाणें २ प्रतिमा उत्थापक मत खंमन करतें थके, अपणी समाचारी दृढ करते थके अनुक्रमें गुर्जर देशमें गए, तहां अहमदावाद नगरमें, काकमी व्यापार करकै आजीवका करता थका, मिथ्यात्वी कुलोत्पन्न, पौरवाम ज्ञातीय सिवा सोमजी नामें दोनूं नाईकों प्रतिवोध देके सर्व कुटंब सहित धनवंत श्रावक करा, जिणोंनें सेत्रुंजयकी यात्रा करके सर्व देशोंके जैन लोककों एकेक मोहर, एकेक थालकी लहाणी दीनी, तथा पाटण नगरमें एकदा तप गछी विजय दान सूरीका शिष्य, धर्मसागर गणिः लोकोंकै अगामी श्री अनय देवसूरि खरतर गछमें नहिं नए इत्यादि कितनेक वचन उत्सुत्र कहा, तब गुरूमहाराज पाटण चौमास करके शास्त्रसंवाद करकै चोरासी गछीयमुनि लोकोंके सामनें धर्मसागरकों जीता, तब सर्व कहनें लगे, नवांगीटीका रचन करनेंवाले श्रीअनयदेवसूरि खरतर गछमें नए, ऐसा सर्वनें अंगीकार करा, फेर तिनके वनाया नया कुमति कुदालनामें ग्रंथकूं असुध करा, तथा फेर फलोधी पार्श्वनाथके मंदिरमें तपगछवालानें ताला लगाया नया हाथफरस करके उघामा, सर्व लोक आश्चर्यमान नए, पीछे फेर एकदा मंत्रि कर्मचंद्र प्रमुखसें गुरुमहाराजको अति महत्व सुनकै वादशाहनें दर्शनकै वास्तै वुलवाया, गुरुमहाराज लाहोर नगर जाकै, अकव्वरकों प्रतिवोध दिया तव अकव्वर वादशाह गुरुका सुध आचार व्यवहार देखकै अमृतकै समान अत्यंत मिष्ट वाणी सुन करकै, गुरूकै वचनसें पर्यूषणादिक सब पर्व तिथियोंमें कोइ सहरमें जीव हिंसा न करसकै ऐसी उदघोषणा अपणें राज्यमें दिरवाई, फेर एक वर्ष तक स्तंन नगरकै पास समुद्र नदीमें मछा दिक नहिं मारसकै ऐसा हुकम करिवाया इसीतरे जीव दयाधर्मको वहोत विस्तार कियो, गुरूका महा अतिशय देखकै, वादशाहनें युग प्रधान, राज गछ विरुद दिया, पहले परवन्नोंकी नकल देखकै उसी मुजव ए नवमो हुरा परवन्ना लिखकै दिया, जिस्में सारांस इतनांहे, कि महारे राज्यमें जहां श्रीजिनचंद्रसूरजी महाराज पधारे उहां राजादिक सर्व लोक नक्ति साचवेंगे, और सिद्धाचलजी, गिरनारजी, शिखरजी प्रमुख सर्व तीर्थोंमें, तथा इनका ठिकाणें २ धर्म स्थानकोंमें कोइ जीव हिंसादि कार्य न करै, गुरुकी

आज्ञा मुजव कार्य करै, इत्यादि परवना खरतर गच्छके भंमारोंमें है, तथा अकब्बर वादशाहके आग्रहसें तिंस अवसरमें गुरुमहाराजनें जिन सिंहसूरिकों अपणें हाथसेती आचार्यपदमें स्थापन करा, तव अति प्रसन्न भया थका वच्छावत मंत्रीकर्मचंद्रनें महोत्सव करा, तहां नवग्राम ए, नवहस्ति ए, पांचसै ५०० घोमा जैन याचकादिककों दानमें दिया, इस्तरैसें सवाकोम द्रव्य खरच करा, फेर मंत्रवीनें अनेक प्रकारसें खरतर गच्छकी महिमा करी, तथा फेर सं। १६५२ श्री गुरूमहाराजनें पंचनदी साधन करी, तहां पांचपीर मानभद्र खोमीया क्षेत्रपालदेवादिककों साधन किये, इस माफक वहोत जिनशासन की उन्नती करणेंवाले भए, फेर गुरूमहाराजके समयराज १, महिमाराज २, धर्म निधान ३, रत्न निधान ४, ज्ञान विमल ५, इत्यादि ए५ पचाण वैशिष्य भए, ऐसे श्री जिनचंद्र सूरजी महाराज, सर्व आयु ७५ पचत्तर वरसको पाल करके सं। १६७० आसोजवदि २ दूजके दिन वेना तटमें स्वर्ग प्राप्त भए। तिस वखतमें सं। १६२१ भावहर्ख उपाध्यायसे ती भाव हर्षीय खरतर शाखा निकली, यह सातमा गच्छ भेद भया॥६१॥

॥※॥ श्रीजिनचंद्र सूरि पट्टे ६२ मा श्रीजिनसिंह सूरि भए, तिके गणधर चोपमा गोत्रीय, साह चांपसी पिता, चतुरंगीदेवी माता, सं। १६१५ मिगशिर सुदि १५ पूर्णमाशीके दिन खेतासर गाममें जन्म, मानसिंह मूलनांम सं। १६२३ मिगशर वदि ५ पंचमीके दिन वीकानेरमें दिक्षा, सं। १६४० माघ सुदि ५ पंचमीके दिन जेशलमेरमें वाचकपद सं। १६४ए फागुण सुदि२ दूजके दिन,लाहोर नगरमें, वीकानेर रहनेंवाले वच्छावतमंत्रि कर्म चंदनें सवाकोम द्रव्य खरचके आचार्यपदका उत्सव किया सं।१६७० वेना तटमें सूरिपद, सं।१६७४ पोष वदि१३ तेरसके दिन मेमता नगरमें स्वर्ग गए६२

॥※॥ तत्पट्टे ६३ मा श्री जिनराज सूरि भए, तिके वोथरा गोत्रीय साह धर्मसीपिता, धारलदेवी माता, सं। १६४७ वैशाख सुदि ७ सातमके दिन जन्म, सं। १६५६ मिगशिर सुदि ३ तीजके दिन वीकानेरमें दिक्षा राजसमुद्र दिक्षानांम, सं। १६६० आसाउलिपुरमें श्री जिनचंद्र सूरियें वाचक पद दीया, सं। १६७४ फागुण सुदि ७ सातमके दिन मेमता नगरमें चोपमा गोत्रीय साह करणनें महोत्सव किया, सूरि पदकों प्राप्त भए

श्री जिनराज सूरिनाम हुवा ॥ फेर श्री जिनराज सूरि, लोद्रव पत्तनकै विषै श्री जेशलमेर निवासी, भणशाली थेरू साहनें उद्धार करा श्री चिंतामणि पार्श्वनाथ चैत्यकी प्रतिष्ठा करी, तथा सं।१६७५ वैशाख सुदि १३ त्रयोदशी शुक्रवारके दिन श्री राजनगर निवासी पोरवाड़ ज्ञातीय संघपति सोमजीका पुत्र रूपजीनें बनवाया श्रीशत्रुंजय ऊपर चतुर्मुख देवालयमें श्रीरिखभादि चौमुखजिनकों आदलेके५०१ पांचसै एक प्रतिमाकी प्रतिष्टा करी, तथा फेर भानुवड़ ग्रामकै विषै साह चांपसीके बनवाया देवघर मंडन श्रीअमृत श्रावि पार्श्वनाथ प्रमुख ८० अशी बिंबकी प्रतिष्टा करी, तथा मेड़ता नगरमें गणधर चोपड़ा गोत्रीय संघपति श्री आशाकरण साहके करवाया श्रीशांति नाथ स्वामीके चेत्यकी प्रतिष्टा करी, इस तरेसें राजनगरादि अनेक नग रोंकै विषै श्रीजिन चैत्योंकी प्रतिष्टा करी, इस माफक श्री जिनमत उन्नती कारक, अंबिका प्रदत्त वरधारक, घंघाणी नगरमें चिरकालकी जमीनमें रही प्रतिमांकों प्रसस्तीका अक्षर देखकै प्रगट कारक, इत्यादिक महा प्रतापी, समस्त तर्क, व्याकरण, छंद, अलंकार, कोश, काव्यादि, विवधशास्त्र पारीण, नैषधी काव्य की, जैनराजी टीका प्रमुख, अनेक ग्रंथ रचन करणें वाले, श्रीवृहत् खरतर गछ नायक श्री जिनराज सूरि सं। १६९९ आषाढ सुदि ९ नवमीके दिन पत्तनमें स्वर्ग गए, ॥ इनोंकेवारे सं। १६८६ जिनसा गर सूरिसें लघु आचार्य खरतर शाखा निकली, यह ८ मा गछ भेद भया॥

॥*॥ तत्पट्टे ६४ मा श्रीजिनरत्नसूरि भये ॥ तिके सेरूणागाम निवासी लूणिया गोत्रीय साह तिलोकसी पीता, तारादेवी माता, रूपचंद्र मूलनाम निर्मल वैराग्य करके मातासहित दिक्षा ग्रहण करी, फेर सं। १६९९ आषाढ सुदि ७ सातमके दिन श्रीजिनराजसूरजी महाराजनें स्वहस्तसें सूरि मंत्र दिया, फेर शुद्धचारित्रपात्र श्रीजिनरत्नसूरि सं। १७११ श्रावण वदि ७ सातमके दिन आगरा नगरमें स्वर्ग गये ॥ ६४ ॥ ॥*॥

॥*॥ सं। १७०० में उपाध्याय श्रीरंग विजय गणिसें, रंगविजय खरतर शाखा निकली, यह ९ मा गछ भेद भया। फेर तिस वखतमें तिन मांयसें श्री सार उपाध्याय सेती, श्री सारीय खरतर शाखा निकली, यह १० मा गछ भेद भया ॥*॥ ॥*॥ ॥*॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे६५मा श्रीजिनचंद्रसूरि भए॥ तिकेगणधर चोपरा गोत्री य साहसहस करण पिता, सुपियारदेवी माता, हेमराज मूलनाम, हर्षलाभ दीक्षा नाम सं। १७११ भाद्रवा सुदि १० दशमीके दिन, श्री राजनगरमें, नाहटा गोत्री,साहजयमल्ल तेजसी,मातृकस्तूरवाईनें आचार्य पदका महोछव कीया, पीछे गुरूमहाराज योधपुरवासी साह मनोहरदासनें निकाला संघकेसाथ श्रीसत्रुंजयकी यात्रा करी, तथा मंमोवर नगरमें संघपति साह मनोहरदासनें बनवाया चैत्य शृंगार श्रीरिखभादि २४ चौवीस तीर्थंकर विंबोंकी प्रतिष्टा करी, इसमाफक नानादेशमें विहार करनेंवाले सर्व सिद्धांत पारगामी श्रीजिनचंद्रसूरि सं। १७६३ श्री सूरतबंदरमें स्वर्ग गए ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ इनोंकेवारे ढुंढकमत प्रचलित भया, इनकी किंचित् उत्पत्ती लिखता हुं।।सूरत नगरमें एक वोहरावीरजी नामें दशा श्रीमाली भया जिस के फूलां नामें वालविधवा वेटी थी,उसनें लवजी नामें एक पुत्रकों गोदलिया सो लुंपकांके उपाशरे पढनेंकों जाताथा लुंपकांकी संगतसे वैराग्य पायके वज रंगजी लोंकेपासे दिक्षालीवी,दो वर्षपीछे गुरुकों कहनें लगा कि शास्त्रमुजब आचार नहिं क्युंपालते हो, गुरू कहा इस कालमें उत्कृष्ट दया नहिं होती हे तव लवजी वोला तुम भ्रष्टाचारी हो में तुमारा मत छोडके जुदी दिक्षा ले सुं, ऐसा कहके दो जती भूणाजी,सुखजीकों, लेकर तीन जिणां आपही भेष धारण किया, मुंहआगे मुहपत्ती वांधी, इनका नवीन मत देखके कोई घरमें उतरण नदिया, तव वहुत दिन उजडे हुए, टूटे फूटे ढुंढमकानमें रहे इससेती ढुंढिया नाम हुवा, तीनोंने मत चलानें वावत वहुत कष्ट किया तब बुगलेके माफक ऊपरकी ढुंग फुंफां देखके घणां लुंपक पक्षी गुजराती वणिया माननें लगे, क्युं कि अग्यांनी लोक ऊपरकी फुंफा देखते हैं जिसमें गुजराती प्रायें हठग्राही ऐसे होते हे, कि जिसका पक्ष करते हैं जो बात पकड लेते हैं, सो मुसकिलसें छोडते हैं, इसीवास्ते कईफिरके एकांति क मतवाले प्रायें गुजरात देशसेंही निकले हैं, ऐसा जैनतत्वादर्शमें, पीतां वरीमुनी आत्मारामजी लिखते हैं, ये ढुंढकमत उत्पत्ती कही, इसी ढुंढको मेंसें तेरे पंथी भीषमजी प्रमुख निकल्या, सो इनकों उथापके आ

पका फिरका जमानें लगे, इसमेंसुं फेर १४ पंथी निकला, इत्यादि मनोमती मंदिरप्रतिमाका उत्थापक मत हुवा ॥ ६५ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे ६६ मा श्रीजिन सुक्खसूरि भए, तिके फोग पत्तन निवासी साहलेचा वोहरा गोत्रीय, साहरूपसी पिता, सुरूपा माता, सं। १७३९ मिगशिर सुदि १५ पूर्णमासीके दिन जन्म, सं। १७५१ माघ सुदि ५ पंचमीकै दिन पुण्यपालसर गाममें दिक्षा, सुखकीर्त्ति दीक्षा नाम सं। १७५६ आषाढ सुदि ११ एकादशीके दिन, सूरतवंदरमें रहवासी चोपडा गोत्रीय पारख सामीदासनें इग्यारै ११००० हजार रुपिया खरच करके पद महोत्छव करा, फेर एकदा गोगा वंदरके विषै, नवखंडा पार्श्वनाथ स्वामीकी यात्रा करके, श्रीगुरुमहाराज संघकेसाथ स्तंभन तीर्थ जानेंकेवास्तै जिहाज ऊपर चढे, तव मार्गमें समुद्रके मध्यभागमें, जिहाजके नीचेका पाटिया टूट गया, तहांजलसें भराभया जिहाज देखके गुरुमहाराजनें इष्टदेवका आराधन किया, तव दादाजी श्रीजिनकुशल सूरजी महाराजके साहाय्य करके अकस्मात नवीन जिहाज प्रगट होनेंसे समुद्रपार पहुंचे, तव फेर जिहाज अदृश्य होगया, फेर स्थंभना, सेत्रुंजयकी यात्रा करी, सकल शास्त्र पार गामी, अनेक वादीकों जीतनेंवाले श्री गुरूमहाराज तीन दिन अणशण करके सं। १७८० ज्येष्ठ वदि १० दशमीके दिन श्रीरिणी नगरमें स्वर्गकों प्राप्त भए, उसी रात्र देवतायें अदृष्ट वाजित्रवजाया, उस नगरके राजादिक सर्व लोक वाजित्र ध्वनि करके आश्चर्यवंत भये ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे ६७ मा श्री जिनभक्ति सूरि भए ॥ तिके इंद्रपाल नगर निवासी सेठगोत्रीय साह हरचंद्र पिता, हरिसुख देवी माता, सं। १७७० ज्येष्ठ सुदि २ द्वितीया दिन जन्म, भीमराज मूलनाम सं। १७६९ माघ सुदि ७ सप्तमीकूं दिक्षा, भक्तिक्षेम दिक्षा नाम सं। १७८० ज्येष्ठवदि ३ तृतीया दिन, रिणीपुरमें श्रीसंघकृतमहोत्छवसें, आचार्यपदकों प्राप्त भए, फेर नाना देशमें विहार करनेंवाले, सादडी नामा नगरकेविषै हस्ति चालनादि प्रकार करके, प्रतिपक्षीकों जीतके, विजय लक्ष्मीकों धारनेंवाले सर्वसिद्धांत पारगामी, श्रीसिद्धाचलादि सकल महातीर्थ यात्राकारी, श्री गूढा नगरके विषै श्रीअजितजिन चैत्य प्रतिष्ठाकारी, महातेजस्वी, सकल विद्व्ज्ज

न सिरोमणि, श्रीराजसोम उपाध्याय, श्रीरामविजय उपाध्याय, श्रीक्षमाप्र मोदउपाध्यायादि संसेवितचरण कमल ऐसे श्रीजिनभक्ति सूरि कछदेश मंमन श्रीमांमवी बंदरकेविषे सं। १८०४ ज्येष्टसुदि ४ चोथके दिन स्वर्ग गए,॥ उसरात्रीमें अग्निसंस्कार भूमिकेविषे देवतानें दीपमाला करी, ऐसे प्रभावीक गरुमहाराज भए ॥ ६७ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे ६८ मा श्रीजिनलाभ सूरि भए, तिके वीकानेरके रहनें वाले, वोथरागोत्रीय, साहपचायणदासपिता, पद्मादेवी माता, सं। १७७४ श्रावण सुदि ५ पंचमीके दिन, वापेउ गामकेविषे जन्म, लालचंद्र मूलनाम सं। १७८९ ज्येष्ट सुदि ६ छठके दिन जेशलमेरमें दिक्षा, लक्ष्मीलाभ दिक्षानाम, सं। १८०४ ज्येष्ट सुदि ५ पंचमीके दिन श्री मांमवी वंदरमें लाजेमगोत्रीय साह भोजराजकृत नंदीमहोत्सव करके पदस्थापन भया, फेर जेशलमेर, वीकानेर, आदि, अनेक पुरकेविषे विहार करके श्री गोडी पार्श्वनाथ, तथा धूलेवा, अर्बुदाचल, सिद्धाचलजी, गिरनारजी, प्रमुख तीर्थोंकी यात्रा करते थके, गुरूमहाराज सूरत बंदर गए, तहां सं। १८२७ वैशाख सुदि १२ द्वादशीके दिन, आदिगोत्रीय साह नेमी दास पुत्र, भाई दासनें वनवाया, नवीन चैत्यमंडन श्री शीतलनाथ, सहस्रफणा पार्श्वनाथ, श्री गोडी पार्श्वनाथ आदि १८१ विंवोकी प्रतिष्टा करी, तथा सं। १८२८ वैशाख सुदि १२ द्वादशी दिन, तिसीज देवघरमें श्री महावी रादि८२ वयासी विंवोकी प्रतिष्टा करी, प्रतिष्टा तथा संघभक्तीमें ३६००० छत्तीस हजार रुपिया खरच करा, सं। १८३४ आसोजवदि १० दशमी के दिन श्री गुढा नगरके विषे स्वर्ग गए ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे ६९ श्री जिनचंद्र सूरि भए, तिके वीकानेरवासी वछा वत मुहता, रूपचंद्र पिता, केसर देवी माता, सं। १८०९ कल्याण सरगा ममें जन्म, अनूपचंद्र मूलनाम सं। १८२२ मंमोवरमें दिक्षा, उदयसार दिक्षा नाम, सं। १८३४ आसोज वदि १३ त्रयोदशीके दिन, शुभ लग्नमें, गूढा नगरके विषे, कूकम चोपमा गोत्रीय, दोसी लरका साहनें महोत्सव करा, सूरि पदमें प्राप्त भए, फेर अयोध्या, चंद्रावती, पाटलिपुर, चंपा मुर्शिदाबाद, समेत शिखर, पावापुरी, राजगृही, मिथिला, क्षत्रिय कुंमग्राम

काकंदी, हस्तिनागपुर आदि, तीर्थोंकी यात्रा करी, क्रमसें लखणेऊ नगर आए, उहां प्रतिमा उत्थापकका मत वढनेंसें, राजा वच्छराजनें, आग्रहके साथ रक्खा चौमासा करवाया, तव उहां वहुतसा प्रतिमा उत्थापक मत खंम्डन किया, फेर तिस नगरकै नजीक उद्यानमें राजा वच्छराजकों उपदेश देकै, श्रीजिन कुशलसूरजी महाराजका थुंभ वनवाया, उहांसें विहार करके, सर्व तीर्थोंकी यात्रा करते, श्री जिनचंद्रसूरिः सूरत वंदरमें, सं। १८५६ ज्येष्ट सुदि ३ तीजकों स्वर्ग गए ॥ ६९ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ तत्पट्टे ७० मा श्री जिनहर्षसूरि भए, तिके वालेवागाम वासी मीठड्डिया वोहरा गोत्रीय, साहतिलोकचंद्र पिता, तारा देवी माता, हीरचंद्र मूल नाम, सं। १८४१ आउ गाममें दिक्षा, हितरंग दिक्षानाम सं। १८५६ ज्येष्ट सुदि १५ पूर्णमाशीके दिन, श्री सूरत वंदरमें श्री संघका किया उच्छव सहित सूरिपदकों प्राप्त भए, तव तिसी नगरमें, श्री संघें चैत्य विंवोंकी प्रतिष्टा कराई, तथा सं। १८६० अक्षय तृतीयाके दिन देवीकोटके श्री संघनें वनवाया मंदरमें १५० विंवोंकी प्रतिष्टा करी, तथा फेर जालोर नगरमें मंत्री अखयराजनें वनवाया मंदिरकी प्रतिष्टा करी, तथा सं। १८६६ चैत्र सुदि १५ पूर्णमाशीके दिन, गिम्भीया संघपति राजाराम, लूणीया साह तिलोकचंदनें, निकाला संघ, सवालक्ष श्रावक, ११०० इग्यारेंसै साधुवोंकै साथ, श्री सिद्धाचलजी गिरनारजीकी यात्रा करी, फेर गुरुमाहाराज अनेक देशोंमें विचरते सं। १८७० शम्मेत शिखर तीर्थ राजकी यात्रा करी, फेर सं। १८७६ श्री संघकै साथ शिखरजीकी यात्रा करी, फेर दक्षिण देशमें अंतरीक्ष पार्श्वनाथ, मगशी पार्श्वनाथ, धूलेवागढ, इत्यादि तीर्थोंकी यात्रा करते, सं। १८८७ आषाढ सुदि १० दशमीके दिन, श्रीवीकानेर नगरमें, श्री सीमंधर स्वामीके मंदिरमें २५ पचवीस विंवकी प्रतिष्टा करी, सं। १८८९ माघ सुदि १० दशमीके दिन, श्री वीकानेर नगरमें, सेठिया गोत्र साह अमीचंदनें वनवाया, शम्मेतशिखरगिरी भाव विराजित मंदिरकी प्रतिष्टा करी तिस अवसरमें, जेशलमेर निवासी, वाफणा साह वहादरमलजी, जोरावरमलजीके, मनमें संघ निकालके सिद्धगिरी जानेंका विचार हुआ, तव

परिवार सहत बीकानेर नगरमें आए, महामहोत्सवसें गुरूमहाराजकों वंदन नमस्कार किया, सात क्षेत्रमें बहुत द्रव्य खरच किया फेर गुरूमहाराज श्री संघके साथ श्रीसिद्धाचलकी यात्रा करनेंको चले, बीचमें वर्षाकाल आया, जब गुरूमाहाराज मंमोवर नगरमें चौमासा रहा, उहां सं।१८९२ कार्तिक वदि ९ के रोज, चार पहरका अणशण पालके देवलोक गए ७०

॥※॥ इस समय मंमोरिया खरतर शाखा भई, इसमें श्रीजिन महेंद्रसूरिः महाराज हुए यह ११ मा गछ भेद भया, इसीतरे मूल कोटिक गछ खरतर कल्पवृक्षकी इग्यारे शाखा भई ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ श्री जिनहर्ष सूरिके पाटऊपर, श्रीजिनसौभाग्य सूरि भए, तिके मारवाडमें, स्वाई सेरमा गामवासी, कोगारी गोत्रीय, साहकरमचंद पिता, करुणादेवी माता, वि०। सं। १८६२ जन्म, सुरतराम मूलनाम, सं। १८७७ सिंधिया दोलतरावके लस्करमें दिक्षा ग्रहण करी, सोभाग्य विशाल दिक्षा नाम, सं। १८९२ मिगशर सुद ७ सातमकों गुरुवार शुभ लग्नमें श्री बीकानेर नगरमें आचार्यपदकों प्राप्त भए, खजानची साह लालचंद सालमसिंहनें बहुत द्रव्य खरचके नंदीमहोत्सव किया, जब श्री जिन सौभाग्यसूरि ऐसा नाम स्थापन भया, ये महाराज आचार्यपदकों प्राप्त होतेही जावज्जीव एकलठाणा करना, शाल दुशाला न ओढना, पावांविहार करना, इत्यादि बहोतसा प्रमाद शिथलतापना छोडके, कठन आचार धारण किया, इनोंके महात्मगुण देखके, बीकानेरका राजाधिराज श्री रत्नसिंहजी तथा सिरदारसिंहजी महाराज प्रमुखतो बहुतसे भक्तिरागकों धारण करनें वाले तथा स्वर्णमुद्रिकासें चरणकमलकों पूजन करनेंवाले भए, पीछे क्रमसें सर्वगांव नगरोंमें विहार करते मुर्शिदाबाद अजीमगंज नगरमें आए, उहां श्री संघके आग्रहसें चौमासे किये, श्रीनेमिनाथ स्वामीके मंदरमें बिंबप्रतिष्टा करी, फेर उहांसे दूगम्म बाबू प्रतापसिंहजी प्रमुखसंघकी प्रेरणासें विहार करते कलकत्ते गए, जब बाबू प्रतापसिंहजीनें महाराजकों दर्शन करानें निमत्त काती महोत्सवसें अधिक, श्री धर्मनाथ स्वामीका समोसरण निकालके दादावाडी ले गए, उहां तीन दिन उछवरहा फेर सहरमें आए, धर्मका बहुत उद्योत हुआ, उहां कितनेक दिन रहकार, फेर मुर्शिदाबाद बालूचर आए, उहां

दूगड़ बाबू इंद्रचंदजीकों सिद्धगिरीजाके निनाणों यात्रा करनेंका उपदेश दिया, तब इंद्रचंदजी पिण तत्काल संघ निकालके छहरीपालते थके गुरू महाराजके साथ हुए, उहांसें विहार करते चंपा नगरी गए, उहां बीकानेरके संघनें बनवाया भया, श्री जिनमंदरकी बड़े उछवकेसाथ प्रतिष्टा करी, फेर उहांसें विहार करके, शिखरजी, बनारस प्रमुख, सर्व तीर्थोंकी यात्रा करते हुए, जयपुर, कृष्णगढ, अजमेर, पाली, पंचतीर्थी, आबूजी, संखेश्वरापार्श्वनाथ, तारंगा, गिरनारजी प्रमुखकी यात्रा करते सं। १९०२ आषाढ मासमें श्री सिद्धगिरी गए उहां चौमास रहके निनाणों यात्रा करी, फेर गोगा, भावनगर, अैमदावाद, धूलेवादिककी यात्रा करके, बीकानेरका राजा श्री रत्नसिंहजी महाराज प्रमुख, सर्व संघके आग्रहसें सं। १९०२ मि। फागुण वद ७ दिन बीकानेर आये, सं। १९०४ मि। माघसुद १० के दिन श्री संघके बनाया भया श्री सुपार्श्वनाथ स्वामीके मंदरकी प्रतिष्टा करी, सं। १९०५ वैशाख सुद ५ के दिन श्री चिंतामणजीके मंदरमे श्रीजिन बिंबोंकी प्रतिष्टा करी, सं। १९०६ मिगशर सुद १३ के दिन मंडोवर पुरमें खरतर गछ अधिष्टायक गोरानाम क्षेत्रपालकों प्रशन्न किया, फेर सं। १९१४ आषाढसुद १ दिन श्री बीकानेर नगरमें बिंब प्रतिष्टा करी, सं। १९१६ मि। वैशाख वद ६ के दिन नालगाम दादावाड़ीमें संघका बनवाया नवीन मंदरकी तथा जिनबिंबोंकी प्रतिष्टा करी, इत्यादि बहुत उपगारी धर्म उद्योतक, आचार्य गुणधारक, श्रीजिनसौभाग्य सूरिः सं। १९१७ माघसुद ३ रात्रकों चार प्रहरतक अणशण करके श्री बीकानेरमें देवलोककों प्राप्त भए ॥ ७२ ॥

॥ ✿ ॥ श्रीजिन सौभाग्य सूरिकेपाटऊपर श्री जिनहंससूरि भए, तिके कुजटी गामवासीय गोताणी गोत्र, साहमनसुख पिता, जयादेवी माता, सं। १९०० जन्म हिमतराम जन्मनाम, सं। १०१७ फागुण वदि ५ पंचमीके दिन बीकानेर नगरमें दिक्षा लीनी, चोपड़ा कोठारी, गेंवरचंदजीनें दिक्षा महोछव करा, हितवल्लभ दिक्षा नाम भया, सं। १९१७ फागुणवदि ११ एकादशीके दिन आचार्य पदकों प्राप्त भये, तब बछावत अमरचंदजी तथा झालरापाटण निवासी, गजेड़ भूरा मलजी, तथा गोलछा ग्यानचंदादि

कर्नें बड़त द्रव्य खरच करके नंदीमहोछव किया, तथा वीकानेरका महाराज श्रीसिरदार सिंहजीनें दोयचार वेर गुरूमहाराजका दरशण किया, गजनेरा दिकमें गुरूमहाराजकी तथा सर्वसाधुमंमलीकी बड़त नक्ति करी, फेर वीकानेरका सत्तावीतसे गामनगरोंमे, तथा देशणोक, आगरा मिरजापुर, आदि देशोंमें विहार करते मुर्शिदावाद गए, उहां सं। १९२४ मि। फागुण वद ४ चौथके दिन दूगड़ प्रतापचंदजीका पुत्र रायवहादर लक्ष्मीपति सिंह, धनपति सिंहके, करायानया १ श्री ऋषभदेव, २ श्री वासुपुज्य, ३ श्रीनेमिनाथ, ४ श्रीमहावीर, ये चारमहाराजका पाडुका, श्रीसम्मेतसिखरजी पर्वत ऊपर जूदा जूदा चार ठिकाणें प्रतिष्टा करके स्थापन किये, सं। १९२६ मि। फागुण सुद सातमके दिन, अजीमगंजका समस्त श्रीसंघके वनाया ऊवा रामवागमें, श्रीअष्टापदजीकामंदर, तथा जिन विंवोंकी प्रतिष्टा करी, श्रीसंघनें बड़त द्रव्य खरचके अठाई महोछव किया, फेर क्रमसें दिल्ली, रिणी, राजगढ, चुरू, इत्यादि क्षेत्रोंमेंविहार करते सं। १९२९ मि। जेष्ट वद ९ नवमीके दिन वीकानेर नगरमें गए, सं। १९३१ मिति जेष्ट सुद १० दशमीके दिनमाण कचौंकमें उपाध्याय श्रीलक्ष्मीप्रधानजी गणिके उप देशसें तथा अंग मदतसें वनवाया ऊवा, नवीन श्रीकुंथुनाथ स्वामीका मंदर की प्रतिष्टा करी, सं। १९३२ श्रीचितामणजीके मंदरमें संघका किया उछ वेकसाथ श्रीजिनविंवोंकी प्रतिष्टा करी, इत्यादि शुभकार्य करनेंवाले सौम्य गुणधारक श्रीजिनहंससूरिः सं। १९३५ मिति कार्त्तिक वद १२ वारसकेदिन चार पहरका अणशण करके वीकानेर नगरमें देवलोकको प्राप्त नए। ॥७२॥

॥ ७३ ॥ श्री जिनहंससूरिके पाट ऊपर श्री जिनचंद्रसूरि नए, सो गोलछा गोत्रीय सं। १९३५ मि। माघसुद ११ के दिन आचार्य पद धारक, सोम्यगुणधारी वर्त्तमानकालमें विद्यमान विचरते हैं ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ ग्रंथ प्रसिद्धकर्त्ता गुर्वावली ॥ ※ ॥

॥※॥ श्रीमहावीर स्वामीसें पूर्वोक्त कोटिक खरतरगच्छ आचार्योंके पॅरा ठमें पाटे, श्री जिनचंद्रसूरि ऊए, जिनोंके शिष्य पुज्य उपाध्याय पद धारक श्री उदय तिलकजी नए, सो वीकानेरका मुकीम अवीरचंदजी मरके देवता ऊवाथा उसकों प्रतिवोधके अपनें वश्यमें किया, और इसी देवताके मद

तसें दिल्लीमें वेठे, बीकानेरके राजाकों अनेक तरहके चमत्कार देखाके अपना आग्याकारी किया, तव राजानेंभी वङ्गतसा मान वधाया, अरु अपना गुरूपणें स्थापन किया, इत्यादि अनेक गुणधारक सर्व अंग उपांग कों जाणनेंवाले परम उपगारी धर्म उद्योतक ड्डए ॥ १ ॥ ※ ॥

॥ २ ॥ तिनोंके शिष्य पुज्य श्री अमरशीजी गणिः ड्डए ॥

॥ ३ ॥ तिनोंके शिष्य पुज्यश्री लक्ष्मी चंद्रजी गणिः ड्डए ॥

॥ ४ ॥ तिनोंके शिष्य पुज्य श्री विजमालजी गणिः ड्डए ॥

॥ ५ ॥ तिनोंके शिष्य पुज्य श्री हाथी रामजी गणिः ड्डए ॥

॥ ६ ॥ तिनोंके शिष्य पुज्य श्री विद्या विशालजी गणिः ड्डए ॥

॥ ७ ॥ तिनोंके शिष्य विद्यमान, पुज्य उपाध्याय श्री लक्ष्मी प्रधानजी गणिःके आग्यानुसार, बीकानेर, कलकत्ता, मुंबईमें, जैनपाठशाला स्थापक तथा ग्यानवृद्ध्यर्थ, रत्नसागर प्रथम भाग, तथा दूसरा भागादि धर्म संग्रहके हजारों पुस्तक प्रशिद्धकारक, जैनका सेवक, में एक अल्पबुद्धिया, मुनिः मोहनलाल मुक्तिकमल नामकङ्कं ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ जो ये पुस्तककों विनय वङ्गमानयुक्त वाचेंगे, पढेंगे, सुनेंगे, जिनोंके परवारमें सदैव क्षेम, कुशल, जय, कल्याण, होते रहेंगे ॥

॥ ※ ॥ जबलग मेरु अडिग्गहै, जबलग ससिहर सूर ॥ तब लग या पोथी सदा, रहजो गुणभरपूर ॥ १ ॥ शुभंभवतु, श्रीरस्तु, कल्याणमस्तु ॥ इतिश्री खरतरगच्छीय पुज्य उपाध्याय श्री लक्ष्मीप्रधान गणिः, तच्छिष्य पंम्डित मोहनलाल मुक्तिकमल मुनिः विरचिते आचाररत्नाकर द्वितीय प्रकाशे कोटिकगच्छ गुर्वावली संपूर्णम् ॥ ※ ॥

॥ इति जैनइतिहासः समाप्तः ॥